॥ श्री वीतरागायनमः ॥

पूज्य श्री श्री श्री १००८ श्री श्री श्रीलालजी महाराज की समुदाय के पंडित साधूजी महाराज श्री ज़वारीलालजी महाराज कृत

# ॥ प्रत्युत्तरदीपिका ॥



## ❀ प्रथम खंड ❀

जिसको

जैन भंडार भीनासर के सभासदों ने मारफत कनीराम बहादुरमल बांठिया को छपा कर प्रगट किया.

डॉ० धारशी गुलाबचंद संघाणी H L M S के प्रबन्ध से ता० १-११-१५ को सुखदेवसहाय जैन प्रिंटिंग प्रेस, अजमेर में मुद्रित.

वीराब्द २४४२ खिष्टाब्द १९१५ विक्रमाब्द १९७२.

प्रथम बार
५०० पुस्तकें

बिना मूल्य
वितरण

# भूमिका.

इस चतुर्गति रूप संसार में परिभ्रमण करते हुए अनंता-काल जीवों को हुवा, परन्तु कुछ कार्य की सिद्धी नहीं हुई, अर्थात् शारीरिक मानसिक दुःखों से छुटकारा नहीं हुवा. इन दुःखों से जब छूटेगा कि जब मोक्ष में दाखिल होगा. मोक्ष में दाखिल होने के लिये चार कारण मिलने चाहिये. यह चार कारण भगवन्त ने उत्तराध्ययन अध्ययन तीसरा में मिलने दुर्लभ फरमाये हैं. एक तो मनुष्य का भव, दूसरा सूत्र का सुनना, तीसरा श्रद्धा प्रतीति का आना, चौथा संयम में वीर्य पराक्रम का फोड़ना. सो हे भाइयों! इन चार कारणों में तीसरा कारण श्रद्धा प्रतीति का आना बहुत ही दुर्लभ श्री मुख से फरमाया है जैसे कि ( सध्दा परम दुल्लहा ) इति वचनात्. देखिये श्रद्धा आनी इसलिये दुर्लभ है कि बहुत से मनुष्य पाखंड में पड जाते हैं इस पंचम काल में कई मत मतातर जैन मत में निकले हैं वे कई तरह की प्ररूपणा भगवन्त के मारग से उलटी कर रहे हैं उनके मत की और सच्चे मार्ग की ओ-लखाण जरूर करना चाहिए क्योंकि सत असत का जानकार होगा वही सत्य को धारण करेगा तथा असत को त्यागेगा, इस सत असत का जानपणा होने के लिये और जो २२ सम्प्रदाय की तरफ से ७ प्रश्न तेरे पंथियों से पूछे उन्होंने झूठे उत्तर की पुस्तकें छपाई उस झूठ को प्रगट करने के लिये इस पुस्तक को बहुत ही परिश्रम करके महानु पंडित साधूजी श्री

जुवारीलालजी का बनाया हुवा इस पुस्तक का कच्चा खरड़ा जो उन्होंने परठा उससे नवाशहर के भाइयों ने तयार कराई है परठने का हाल प्रस्तावना में लिखा है वहां से ज्ञात हो जायगा. इस विषय की दो पुस्तकें अगाड़ी भी जैन भंडार भीनासर की तरफ से प्रसिद्ध हो चुकी है परन्तु इस में उस से बहुत ही ज्यादा करके विस्तार सहित उत्तर समझाया है क्योंकि महाराज श्री तेरेपंथियों के मत के पूरे जानकार हैं और स्वमत तथा परमत के भी पूरे ज्ञाता हैं इसलिये इस पुस्तक की प्रशंसा कहा तक की जावे. पुस्तक देखने से स्वयं ज्ञात हो जायगा यह पुस्तक मेरे को सुश्रावक श्री मेघराजजी साहब नवाशहर वालों के पास से प्राप्त हुई इसलिये उनको धन्यवाद देता हूं. और यह पुस्तक कहीं २ अधूरी थी जिस को मैंने महाराज साहब का परठा हुवा खरड़ा नवाशहर से मंगा कर संपूर्ण करली है ताहम भी कोई २ बात खरड़े में नहीं मिली तिसको मैंने अपनी अल्पबुद्धि के अनुसार लिखि है. भूल हुई हो तो ( मिच्छामि दुक्कडं ) देता हूं.

और इस पुस्तक का छपाने का मतलब सिर्फ यह है कि इसको देखकर सच्चे मार्ग की ओलखाण हो और मिथ्या मार्ग की शंका हो यह निवर्तन हो, फक्त इसके लिये यह परिश्रम किया है. किंतु रागद्वेष बढ़ाने के लिये नहीं क्योंकि वीतराग का मार्ग ही रागद्वेष मिटाने का है. सो पाठकों से निवेदन है कि रागद्वेष पक्षपात छोड़ करके अवलोकन करोगे तो बहुत ही गुण का कारण होगा और हित का कहते हुए भी बुरा मालुम होवे तो उसका उपाय ही क्या है. ताहम भी जिसका

दिल दुखे उससे खमाता हूं, समदृष्टि का लक्षण यही है. इस पुस्तक के लिखने में भीनासर स्कूल के हिन्दी मास्टर श्रीयुत पं० कालिकाप्रसादजी शर्मा ने सहायता दी इसलिये उनको धन्यवाद देता हूं।

भीनासर — श्रीसंघका हितेच्छु—
१५-११-१५ — कनीराम बांठिया

इस पुस्तक को जयणा सहित पढे, दीपक के उजाले में नहीं पढे. इस पुस्तक के प्रूफ सुधारने में भूल हुई हो तो मिच्छामि दुक्कड।

प्रसिद्धकर्त्ता

ॐ नमः सिद्धम् ॥ ॐ जिनाय नमः ॐ अर्हत नमः ॥

# अथ प्रश्नोत्तर प्रदीपिका ग्रंथस्य प्रस्तावना प्रारम्भः

विदित हो कि सम्प्रतिकाल में बहुत लोग प्राचीन श्रीमान् वर्द्धमान् स्वामी सुधर्म स्वामी के रचे हुए सत्यागम का रहस्य यथावत् न जानके विपरीत दृष्टि से शुद्ध सरल अर्थ छोड के मिथ्यार्थ की कल्पना कर भोले लोगों के हृदय में मिथ्या कल्पना प्रवेश कर देते हैं. इससे बहुत भोले भाई उन लोगों के पक्षपात में ऐसे बध जाते हैं कि वह सत्यासत्य का कुछ भी निर्णय नहीं करते है केवल उपदेशक के कथन को ही सत्य मान लेते हैं. न वह किसी जैनग्रन्थ सिद्धात के ज्ञाता न्यायवादी के सन्मुख हो कर ही सत्यासत्य निर्णय करते है उन्हीं सर्व मित्रों के लिये यह सूचना है तथा प्रार्थना है कि हे प्रिय मित्रों ! तुम पक्षपात छोड कर श्रीमान् वर्द्धमान् स्वामी के वचनों को यथार्थ भाव से श्रद्धायुक्त मान्य करो इसमें ही तुम्हारी आत्मा का हित है. इन प्रवचन सिद्धात की यथावत् श्रद्धा उपरात अधिक कोई लाभ नहीं है और इन अरिहत देव प्रणीतागम का मिथ्याभाषण करने के बराबर अधिक कोई पाप नहीं है इससे ही सर्व भव्य पुरुषों को यह सूचना है कि सत्यासत्य को विना निर्णय किये अपने मन कल्पित अर्थ जैन सिद्धात का करना अत्यन्त दूषित कर्म है और ससार में जैन धर्म की अवनति का कारण है और जिससे अन्यधर्मावलम्बी पुरुषों को भी इस जैन धर्म की उपहास्यता, घृणा,

निंदा करने का अवसर प्राप्त हो सक्ता है कहिये ये कितना अधर्म है. और अत्यन्त संसार वृद्धि करने का कारण है इस समस्त वार्ता को ध्यान में रखकर सर्व भव्य जनों को असत्य शास्त्रार्थ नहीं करना चाहिए, यह सुवचन परमहितकारक है. विशेष करके इस सूचना का प्रयोजन यह है कि इस पंचम काल में संवत् १८१५ विक्रमी में बाइस समुदाय की एक समुदाय के श्री पूज्य रघुनाथ जी स्वामी के शिष्य भीषमजी की ऐसी श्रद्धा हुई कि मरते जीव को बचाने में पाप है तथा गरीब दुखी भूखे को करुणा भाव से दान मे एकांत पाप है जब गुरुजी ने शिष्य भीषम जी की यह श्रद्धा समझी तब उनको उपदेश दे समझाया परंतु भीषम जी ने श्रद्धा गुरु जी की वह हित शिक्षा न मानी. तब रघुनाथजी स्वामी ने उनको अपने गच्छ से अलग कर दिया गच्छ से निकलने के पश्चात् एक नवीन तेरापंथी मत निर्माण किया. मरते हुए जीव को बचाने में एकांत पाप होता है १ तथा साधू के सिवाय अन्य किसी को दान देने में भी एकांत पाप होता है ऐसी २ वार्तो की प्ररूपणा जैन सिद्धांत के विरुद्ध मनके मते कर करने लगा. और श्रीमन्महावीर स्वामी ही को छद्मस्थ पन में चूका कहने लगे जिनका कि यह जैन शासन चतुर्विध संघ प्रचलित है उन परमेश्वर को चूका कहा इनके उपरांत अनेक बोलों को सिद्धांत विरुद्ध प्ररूपणा कर भोले लोगों के हृदय में अपने कपोलकल्पित मत की श्रद्धा स्थापन करने लगे. जिससे कि अनेक सीधे सादे भोले जीव उनके मतानुयायी बने. अबतक तो इनके मत की प्ररूपणा हस्त लिखित पुस्तकादि से होती रही तत्पश्चात् जब भीषमजी

के चौथे पाट पर जीतमलजी तेरह पथियों के पूज्य हुवे उन्हों ने भ्रम विध्वंसन नाम ग्रन्थ रचा और भी कई ग्रन्थ स्वकपोल कल्पित रचे गये. उनमें भ्रम विध्वसन नाम ग्रंथ छप कर प्रगट हुवा है और भी कई ग्रथ रचे गए हैं अब एक बार के प्रस्ताव सवत् १९५९ में श्री श्री श्री तपस्वी हुकमीचदजी महाराज के सम्प्रदाय के श्री श्री श्री लालजी महाराज के सम्प्रदाय के आज्ञानुसारी स्वामी श्री मोतीलालजी जुवारीलालजी ने चातुर्मास्य राजपूताना-जोधपुर में किया था वहां ही पर उक्त जीतमलजी रचित भ्रम विध्वसन ग्रथ स्वामीजी जुवारीलालजी के दृष्टिगोचर हुवा.

उस ग्रंथ की रचना देखकर स्वामीजी सोचने लगे कि आश्चर्य है कि जीतमलजी ने जैन सिद्धात के सत्यार्थ को उलट पलट कर दया को काटने ही के लिये इतनी चेष्टा क्यों की. ग्रंथ देखकर विचारने लगे कि ऐसे दयारहित ग्रथको जो कोई सम्पूर्णतया सत्य मानता होवे उस से इस विषय में अवश्य कुछ प्रश्न करने चाहिए इत्तफाक उसवक्त जोधपुर में तेरह पथियों के पूज्य डालचंदजी का भी चातुर्मास्य वहांपर था तब स्वामिजी श्री जवाहरलालजी ने अपने बाईस समुदाय के श्रावकों को कहा कि यदि तेरह पथियों के पूज्य डालचदजी अपना मतका भ्रम वि ध्वसनग्रथ के चद सवालों का उत्तर देवें तो हम उन से चर्चा यानी शास्त्रार्थ करने को तैय्यार हैं तब हम भी इस संप्रदायके श्रावकों ने सोचा कि अपना निर्मल दयामयी जैनधर्म से विरुद्ध भ्रम विध्वसनादिक ग्रथ रचे. और अब यह छपके प्रसिद्ध होने से अपना दयामय धर्मरूप चद्रको

भ्रमविध्वंसनादि ग्रंथ राहूरूप निर्मल धर्म को ग्रसने वाले प्र फट हुये है तो इनके ग्रसने से धर्म रूप चंद्र तो ग्रसनहीं सक्ता परंतु कितनेक जैनदर्शन से अन्यदर्शन वाले या स्वदर्शनी जैनी भोले भाइयों को यह ग्रंथ देखने से भ्रमउत्पन्न होवेगा. तो जरूर तेरह पंथियों के पूज्य से उनके भ्रमविध्वंसन ग्रंथके चंद सवाल पूछने चाहिए ऐसा विचार के हम श्रावक लोगों ने स्वामीजी श्री जुवारीलालजी से सात प्रश्न धारन करके एक इश्तहार यानी ( नोटिस ) प्रगट किया वो यह है ॥

वाइस समुदाय के श्रावकों को प्रश्न लिखा कि इनप्रश्नों के उत्तर सविस्तर सूत्रार्थ के पाठ सहित तुह्मारे पूज्यजी से पूछ करके लिखो-प्रश्न ७ निम्नलिखित है.

१-श्रीमन्महावीर भगवंत को दीक्षा लेने के अन्तर छद्म स्थपन में चूके बतलाते हो सो पाठ दिखलाओ ?

२-साधुके सिवाय दान में एकान्त पाप कहते हो सो पाठ दिखलाओ ?

३-४२ दूषण टाल अहार के भाजी प्रतिमाधारी उत्कृष्ट श्रावक तपस्वी को ४२ दूषणटाल कर देने वाले को एकान्त पाप कहते हो सो पाठ दिखलावो ?

४-साधुजी महाराजको किसी दुष्टने फांसी दी दयावान ने धर्म बुद्धि से खोलदी, तुम उन दोनों को पाप कहते हो और श्रद्धते हो सो पाठ दिखलावो ?

५-गायों से वाडा भराहुवा है जिसमें किसी दुष्टने लाय लगादी. किसी दयावान् ने किवाड खोल बाहिर निकालदी

और गाए वचगई तुम उन दोनों को पाप कहते हो सो पाठ दिखलाओ ?

६–असजती पोसणिया १५ वा कर्मदान कहते हो और सिखलाते हो सो पाठ दिखलाओ ?

७–असयती का जीवना नहीं वाञ्छना कहते हो सो पाठ दिखलाओ

इन प्रश्नों के उत्तर जल्दी लिखो बाकी बहुत प्रश्न हैं ॥

तुह्मारा मत अर्थात भीषमजी का चलाया मत सूत्र विरुद्ध जैन सिद्धांतों से प्रगट दीखता है सो तुह्मारेपूज्यजी न्याय से चर्चा यानी शास्त्रार्थ कर तो हमारे साधुजी महाराज चचा करने को तयार है स्थान तीसरा और निष्पक्ष विवेकी समझदार तीसरे मतके मध्यस्थ माजिज मुकर्रर होवे ताकि गलवा न हो सके चर्चा जरूर होनी चाहिये. ॥ १ हफ्ते की मियाद दी जाती हैं क्योंकि चउमासे के दिन थोड़े रहे हैं जो इस मोकेपर चर्चा तुह्मारे पूज्यजी नहीं करेंगे तो हमलोग तो समझते ही है फिर और सब लोग भी तुह्मारे को झूठा समझेंगे ॥ संवत् १९५९ कार्तिक सुदी २

२२ सम्प्रदाय की तर्फ से
मुणोत अमरदास भंडारी किसनमल

यह ऊपर लिखित इश्तहार हम श्रावक लोगों ने छपवा के बाटे और कई एक इश्तिहार प्रगट करने के लिये दीवालों ( भीतों ) पर चिपका दियेगये और एक इश्तिहार २२ सम्प्रदाय के श्रावक फतेराजजी मूता तेरेपथियों के श्रावकों को

देनेलो. परंतु उन तेरेपंथियों के श्रावकों ने फतेराजजी से तो यह इश्तिहार नहीलिया–और एक भीतसे उखाड लाये और उस इश्तिहार को वान्च के मश्नों के उत्तर तो नहीं लिखे और लोगों को दिखलाने रूप एक पत्र लिख के कितनेक तेरेपंथि श्रावक मिलके पत्रा लेके आवाकी हवेली कि जहा पै स्वामी जीश्री मोतीलालजी जुवारीलालजी थे वहापर आये और अपना लिखा हूवा पत्र श्रावक लोगों को सौंप गए वह पत्र यह है जैसा उन्होंने योग्य वा अयोग्य लिखा है वैसा अक्षर हम यहांपर लिखते हैं– ॥

श्रीजिनराजो जयति ॥

तेहरा पंथी समुदाय श्रावकों को तर्फसे बाईश टोले के श्रावकों को इत्तिला दीजाती है कि तुम लोगोंने भोले अनजान लोगों को बहकाने और अपनी बड़ाई दिखलाने के लिये जो अनुचित और असम्बद्ध सात मश्नों का इश्तिहार मगट किया उसका उत्तर यदि तुमको चाहिये था तो वह इश्तिहार हमारे पास ले आनाथा सो हम लोगों के पास न आकर चुपके से दूसरे लोगों के मकानों पर चिपका दिया परतु हमारे किसी मित्रने इस इश्तिहार को हम लोगों के सवन्धि जानकर भीत पर से उखड़ करके हम को लाकर दिखलाया तो हम लोगों ने परमपूज्य महाराजाधिराज से निवेदन किया तव श्री महाराज ने आज्ञा की कि इन मश्नों का उत्तर तो हम शास्त्र की रीतिसे अभी दें सकते हैं परंतु इस इश्तिहार में यह भी पाया जाता है कि वे चर्चा करना भी चाहते हैं सो यदि यह व्यवस्था वन जाय तो समत में ही सवनिर्धार हो जाय और

फिरभी उनको वारंवार चर्चा चर्चा ऐसा कहने की जगह न रहे ॥ १ हफ्ते की मियाद लिखी सो हमतो कल परसों जब इनकी इच्छा होवे तभी तैयार है मियाद वह चाहता है जो उत्तर देने में असमर्थ हो ॥ और तीसरे मनुष्य के मकान पर तीसरे मत के निष्पक्ष मोजिज़ मध्यस्थ मुकर्रर होने की भी लिखी सो बहुत ठीक है हम श्रावक लोग तुम्हारी सभी शर्तों के लिये मंजूरी देते हैं ॥ मकान उदेमदिर की और मध्यस्थ स्वामीजी गणेशपुरीजी कविराजाजा श्रीमुरारीदानजी भंडारीजी श्रीहणवतचंदजी और इनके सिवाय और भी जो कोई जैनशास्त्र का अभिज्ञ निर्पक्ष हो किया जावे ॥ तुम्हारे साधूजी को चर्चा करनी हो तो वे शीघ्र करें क्योंकि चातुर्मास्य के दिन बहुत अल्प रह गये हैं ॥ और श्रीभगवत महावीर स्वामी के भाषे हुए सूत्र सिद्धांत के अनुसार इस दुःखम पचम कालमें यथार्थ धर्मका उपदेश करने वाले परमपूज्य महामुनि श्रीस्वामी भीषमजी महाराज के कथन को विना विचारे एकाएक जैन सिद्धांतों से विरुद्ध लिखने से तुम्हारी तुच्छता पाई जाती है और तुम्हारे लेख से यहभी पाया जाता है कि तुम्हारी मनसा फसाद करने की है इसलिये तुमको लिखा जाता है कि चर्चा के लिये जो दिन नियत करो उसके पहिले हमको इत्तिला दो के बलवा न होने का बंदोवस्त मुनासिब कराया जावे ॥ सवत् १९५९ रा कार्तिक सुदी ६ गुरुवासरे ॥

द० भंडारी किसनमल ॥

यह पत्र हम वाईस समदाय के श्रावकों को देके ऐसा कहगए कि जैसा मुनासिब होवे वैसाही इसका उत्तर हमको

लिखके भेजदेना तब यह पत्र हम बाईस संप्रदाय के श्रावकों को पढने से वडा आश्चर्य हुवा कि हमने जो प्रश्नों का इश्तिहार प्रकाशित किया वह सर्व प्रश्न उनके ग्रथ भ्रमविध्वंसन में मौजूद है और हमारे गुरुजी ने उस ग्रथसे उधारके अर्थात् निकाल के ही हमको धराये हैं तो फिर हमारे तेरेपथी भोले मित्रों ने ऐसा क्योंकर लिख दिया कि अनुचित और असबद्ध सात प्रश्नों का इश्तिहार प्रगट किया क्या इन मित्रों ने अपना परम पूज्य जी का वनाया भ्रमविध्वसन नहीं पढा शायद भ्रमविध्वंसन को वाचा तो होगा परंतु अब फांसी से साधूको वचाने में पाप-और मरती गायो को वचाने में पाप ऐसी दया-रहित अपनी गुरुजी की श्रद्धा लेखसे लज्जायुक्त हो के लिख-दिया होवे कि यह प्रश्न अनुचित और असंबद्ध है तो उन प्रिय मित्रों को विचारना था कि अवतो गुरुजी की श्रद्धा पुस्तकों में छपगई वो छानी कैसे रहै सकै-और फिर हम यह सोचने लगे कि हमारे तेरेपथी मित्रों को अपने गुरुजी की श्रद्धा अनु-चित और असंवद्ध मालूम हुई होवे तो फिर हमारे प्रियमित्रों को क्या स्वार्थ है कि जो ऐसी अनुचित और असवद्ध श्रद्धा मे वधे हुये है और अपने गुरु भीषमजी को श्रीभगवान् महावीर स्वामी के भाषे शास्त्रों के यथार्थ भाषणे वाले कहते हो तो फिर श्रीमान महावीर स्वामी को भीषमजी चूके क्यों कहे या श्री भगवान् का सत्यशास्त्र कि जिसमे जीव वचाने में धर्म है ऐसे सत्यशास्त्र से उलटीप्ररूपणा क्यों करी कि जीव वचाने में पाप है परतु खेर अरु वरु चर्चा होवेगी तो सत्यासत्य का यथार्थ मालूम हो जावेगा ऐसा विचार के एक पत्रा हम श्रावक

लोगों ने लिख के भोणोत अमरदासजी पटवा चतुरनाथजी आदि अनेक श्रावक लोग मिलके भंडारी किसनमलजी की हवेली पर गये कि जहा उनके पूज्य जी उतरे हुये थे उनके पूज्य जी को वह पत्र सुनाके उनके श्रावक कृष्णमलजी आदि को दिया.

नोट–१–इस पत्र की असली नकल नहीं मिलने से नहीं छपासकेम कर्ता.

पत्र दे उनको अमरदासजी ने कहा कि एक मकान आपने उदे मंदिर के वास्ते कहा यह ठीक नहीं है क्योंकि जोधपुर में क्या मकान की तगाई है सो उदेमदिर में जावे और फिर उदे मंदिर दूर भी बहुत है और चर्चा का मामला है एक दिन दो दिन चार दिन तक भी होवे तो प्रति दिन संतों को और सभा मध्यस्थों को आने जाने में बहुत देर लगे और संतों को पुस्तकें तोक के ले जाने लाने की भी तकलीफ होवे इस वास्ते जोधपुर में आवा की हवेली या न्यात का नोहरा या और कोई नजीक पर ठीक मकान होवे सो विचार के कहो और गणेशपुरीजी को आपने मध्यस्थ ठहराये सो वह आपके तर्फदार होने से हमको मध्यस्थ मालुम नहीं होते हैं बाकी मध्यस्थ आपने लिखे यह मंजूर है और हमारी तर्फ से आप के लिखे मुजब जैन शास्त्र के अभिज्ञों में तो गुरु साहब श्री जवारमलजी यतीविजे जो और दोनों तर्फ न्याय को तोलने में कविराजा जी श्री मुरारीदानजी इनको हम ने मध्यस्थ मुकर्रर किये हैं अब मकान नजीक का विचार कर कहो जो चर्चा का दिन मुकर्रर किया जावे तिसपे तेरे

पंथी श्रावक भडारी कृष्णमलजी आदि कहने लगे कि हमारी तरफ से गणेशपुरीजी तो मध्यस्थों में मुकर्रर रहेंगे. और आपकी तरफ से गुरा साहब जवारमलजी मणीविजेजी को हम मध्यस्थों में मुकरर नहीं करें तब मोणोत अमरदासजी ने कहा कि जो आपने अपने पत्र में लिखा कि जैन शास्त्र का अभिज्ञ होवे उसको मुकर्रर किया जावे तो फिर तुम्हारे हमारे संप्रदाय के सिवाय तीसरे संप्रदाय के मध्यस्थ जवारमलजी मणीविजेजी गुरु साहब के सिवाय कौन ऐसा जैनशास्त्र का अभिज्ञ है सो मध्यस्थों में मुकर्रर किया जावे आप अपने लेख पर क्यों नही कायम रहते हो इत्यादि वहुत कुछ कहा परंतु तेरेपथियों के श्रावकों ने दोनों गुरा साहब का मध्यस्थ मंजूर नहीं किये तब मोणोत अमरदासजी ने कहा खैर आप अपने लेख पर ही कायम नहीं रहें तो ऐसा करो कि कविराजजी मुरारीदानजी को आपने मध्यस्थ मुकर्रर किये हैं और हमने भी उन्हीं को मुकर्रर किये हैं तो आप और हम दोनों तरफ के श्रावक मिलके चलिये जो कविराजजी से अपनी हकीकत कहदेवे जिसपर कवीराजजी कहें वोतो मकान मुकर्रर किया जावे और वह कहें वोही मध्यस्थ मुकर्रर और जो वह कहे वोही दिन और टाइम मुकर्रर अपने दोनों श्रावकों को मंजूर किया जावे और चर्चा जरूर होनी चाहिये तिसपै तेरेपथी श्रावकों में से भडारी लच्छमणदासजी ने उत्तर दिया कि जावो आप हमारे नामकी इस विषय की सरकार की अदालत में अर्जी दे दीजिये तिस पर जो सरकार हमें पूछेगा वह हम उत्तर देवेंगे यह वचन

लछमणदासजी के सुनते ही मोणोत अमरदासजी आदि बाईस सम्प्रदाय के श्रावकों को बिलकुल मालूम हो गया कि चर्चा करने की इनकी हिम्मत नहीं क्योंकि अपनी शुद्धता होवे तो सभा के सामने चर्चा करने को आवे परन्तु मूल सेही ऐसी श्रद्धा है कि साधु की फांसी काटने में पाप और गायों को बलते बाडे में से निकालने में पाप है तो ऐसी श्रद्धा वाले सभा के सामने कैसे आसके तो खैर जैसी इनकी पोलपाल श्रद्धा अपने मन में समझते थे वैसी ही विदित हो गई तो अब इनको नाहक ज्यादा तंग करना ठीक नहीं ऐसा अपने मन में हम बाईस सम्प्रदाय के श्रावकों ने संतोष कर तेरेपंथी श्रावकों को कहा कि खैर तुम चर्चा नहीं कराओ तो तुम्हारी खुशी परन्तु आप के पत्र के बदले हमारा यह जो पत्र आपको दिया है इसका आपको मुनासिब तुले वैसा उत्तर लिख भेजना यह कहकर हम सर्व बाईस सम्प्रदाय की श्रावक मंडली वहां से चली आई और पिच्छा पत्र आने की राह देखते रहे परंतु पत्र तो आवे ही कहां से क्योंकि चर्चा करने की हिम्मत नहीं तो पत्र कैसे भेजे बस इसी तरह से चातुर्मास्य का समय बीत गया परन्तु न तो सात प्रश्नों का उत्तर दिया और न हमारे पत्र के बदले उनका पत्र पीछा आया तब हम बाईस सम्प्रदाय के श्रावक तो इन तेरे पंथियों का मत जैसा था वैसा जानते ही थे परन्तु जोधपुर के रहने वाले जैन दर्शन के सिवाय अन्य दर्शन वाले बहुत मध्यस्थों को भी विदित होगया कि इन तेरे पंथियों की यह श्रद्धा है और ऐसे यह सच्चे हैं ।

बस यह चर्चा जोधपुर शहर से अविदित ( छानी ) नहीं

तत्पश्चात् चातुर्मास्य सम्पूर्ण होने से हमारे गुरूजी श्रीमोतीलालजी जुवारीलालजी मारवाड़ वालोतरे को गये वहांपर भी तेरे पंथियों के पूज्यजी थे तो फिर हमारे गुरूजी श्री जुवारी लालजी ने हमारे श्रावकों को कहा कि तेरे पंथियों के पूज्य जोधपुर के सात प्रश्नों का उत्तर देवे तो लेनेको तैयार हैं तब श्रावकोंने चंदनमलजी लोडा विष्णु उपाशक जगात् के दरोगेथे. उनको कहा तब उनने तेरे पंथियों के पूज्यजी से कहा तब कहने सुनने से सुरतरामके मदिर में चर्चा करने को तेरेपंथियों के पूज्यजी तो नहीं आये. और अपने मगनलालजी आदी साधुवों को भेजे. तब हमारे गुरूजी जवारीलालजी ने वहांपे प्रश्न किया कि श्रीमान् महावीर भगवंत को दीक्षा लेने अनंतर छद्मस्थपने में चूका कहते हो सो पाठ दिखलावो तिसपर तेरे पथियों के साधुजी मगनलालजी उत्तरदिया कि श्री भगवानने दश स्वप्नेदेखे जिस से चूके हैं तब बाईस समदाय के साधुजी जवारीलालजी ने कहा कि श्री परमेश्वर दश स्वप्ना तो यथा तथ्य देखे हैं और यथा तथ्य स्वप्न को सूत्रदशा श्रुतस्कंधजी के ५ वें अध्यायन में तीसरी चित्त समाधी. यानी धर्म ध्यानमें कहे हैं सो कभी चूकना सिद्ध नहीं होता है. बस यह एकही काफी प्रत्युत्तर सुनतेही सभा के मध्यस्थो को तो बखूबी रोशन होगया कि सत्य यह है. परन्तु मगनलालजी ने यह बात स्वीकार नहीं करी तब चंदनमलजी लोडा ने कहा कि हम कल जोधपुर से पंडितो को बुलाते हैं सो सत्यासत्यका निर्णय हो जावेगा. आज सभा विसजर्न (बर्खास्त) करो बस दूसरेदिन लोडाजीनो पंडितों को बुलाने की सलाह में थे परंतु बुलाकर

थरें गया. तेरे पथियों के पूज्यजी तो ऐन सुबह ही विहार कर गए दरोगा लोडाजी ने पूज्यजी की स्थिरता करानेको दोभाई भेजे परंतु तेरे पंथियों के पूज्यजी तो नहीं ठहरे मगनलालजी आदि साधुवों को शर्मा शर्म छोड़ गये फिर मगनलालजी भी उसी रोज आहार पानी कर विहार कर गए हमारे बाईस सम्प्रदाय के मगजी श्रावक ने मगनलालजी को ठहरने को बहुत कुछ कहा. परन्तु वह तो ठहरेही काहेको क्योंकि प्रश्न का उत्तर देने की सत्यता नहीं तो अब किस आसरे से ठहरे, बस इस वार्ता को बालोतरा में जैनी वैष्णव आदि बहुत भाई समझ गए कि तेरे पथियों की सचाई यह है पश्चात् नयाशहर में जिसको अंग्रेजी में ब्यावर कहते है उस शहर में हमारे महाराज श्री मोतीलालजी जवारलालजी पधारे और वहा तेरे पथियों के पूज्यजी भी विहार करते आये तो उनको हम बाईस सम्प्रदाय के श्रावक और आर्य समाजी बाबू गुलाबचदजी ब्राह्मण आदिक ने चर्चा के लिये कहा परतु तेरे पथियों के पूज्यजी ने तो हामी नहीं भरी और ठहरही काहे को फक्त दो रात्रि रह के ऐन सुबह ही विहार कर गये बस अब सज्जन पुरुषों को विचारना चाहिये कि हमारे तेरे पंथी बाल मित्रों के मत की कैसी सचाई है बस इतना प्रभाव तेरेपथियों ने अपना मत का देख के जोधपुर के निवासी तेरे पथियों के श्रावक भडारी किसनमलजी ने अपने मनमें कुछ सोच विचार के अपने मत की सचाई दिखलाने और पूज्यजी का अपवाद मिटाने को एक प्रश्नोत्तर नामक पुस्तक छपवाया कि जिसमें हम बाईस सम्प्रदायक श्रावकों को उटपटाग सूत्रों का नाम ले के उत्तर

लिखे है संवत् १९५९ में कार्तिक सुदी २ के पूछे हुए प्रश्न तिसका संवत् १९६० के वैशाख सुदी १५ पै प्रश्नोत्तर की पुस्तक छपवाई अब पाठकगणोंको विचारना चाहिये कि तेरे पंथी किसनमलजी को अपने मत की सच्चाई थी तो फिर रुबरु पूज्यजी से चर्चा क्यों नहीं कराते.

अब पुस्तक छपाने से उनका मत सच्चा तो किसी तरह से सिद्ध नहीं होता. परतु उलटा यह सिद्ध हुवा कि मरते हुवे साधू की फांसी काट के बचाने में पाप. और गायों को अग्नि की लाय से बचाने में पाप. अपने मुख से लिख चुके और जिन श्री महावीर प्रभु का नाम धराते हैं कि हम महावीर प्रभु के मत में चलते है. उन प्रभु को ही छद्मस्थपना में चूके लिखे और जिन प्रश्नों को अनुचित असंबद्ध समझते थे उन प्रश्नों का ही अपने आपके श्रद्धा मुताबिक समझ के उत्तर लिखे अब इस प्रश्नोत्तर पुस्तक को देख के बहुत से समझदार मध्यस्थ तो बाचते ही समझ जाते है कि कैसी अनुचित इनकी श्रद्धा है. परतु एक बात श्रीमान् वर्द्धमान स्वामी के शासन के प्रभाव से अच्छी हुई कि तेरे पंथी साधु श्रावक चर्चा की वक्त में प्रायः जीव बचाने में पाप कहने में या साधु के सिवाय अन्य को दान देने में पाप, या श्रीमान् वर्द्धमान स्वामी को चूके कहने में अनेक प्रकार का वाक जाल करके पलट जाते थे. सो अब उनकी बनाई हुई प्रश्नोत्तर पुस्तक के प्रताप से उलट पुलट बोलने या बदलने का अत्यन्त रुकने का मौका हो गया. परतु जब हम बाईस सम्प्रदाय के श्रावकों ने प्रश्नोत्तर पुस्तक को बाची तो जैन सिद्धांत से ऊटपटांग

और विरुद्ध देख के यह भी खयाल किया कि यदि बुद्धिमान जैन दर्शनी या अन्य दर्शनी तो इस प्रश्नोत्तर पुस्तक को विपरीत समझ ही सकते हैं परन्तु कोई भोले भाले साधारण लोक जैन दर्शनी या अन्य दर्शनी जैन सिद्धांत की अशुद्ध साक्षी रूप पुस्तक को देख करके भ्रम में पड जावे कि शायद जीव बचाने में पाप जैन के शास्त्र में कहा होगा या श्रीमान् महावीर प्रभु जी को छद्मस्थ अवस्था में चूकने का लेख कोई शास्त्र में होवेगा. जिससे तेरे पंथियों के पूज्य जी ने शास्त्र की साक्षी अपने श्रावकों को सिखलाई उनके श्रावक भंडारी जी कृष्णमल जी ने पुस्तक बना के प्रसिद्ध की तो उन साधारण मनुष्यों का संदेह निवृत्त करने के लिये हम बाईस समदायक नयाशहर के श्रावकों ने श्री साधु जी जवाहरीलाल जी से विनय की कि तेरे पंथियों के ऊटपटांग उत्तर का प्रत्युत्तर सिद्धांत पाठ टीका दीपिकादिक से हो जावे तो बहुत लाभदायक होगा और यह प्रश्नोत्तर के प्रत्युत्तर के पत्र आपके पास रहने में आपको हर कोई पूछे तो उनको कहने में आवे कि तेरे पंथियों का शास्त्र विरुद्ध उत्तर का प्रत्युत्तर सिद्धांत पाठ अर्थ टीका सहित हमारे पास तैयार है जिसको सुनना होवे तो सुनो बस इस परिश्रम से आपको परोपकार बहुत लाभ होगा और हम श्रावक लोगों की और अन्य बहुत से श्रावक लोगों की उत्कंठता है सो मंजूरी फरमावे. तब महाराज ने फरमाया कि अवसर होगा तो इस विषय का उद्यम करणे की इच्छा है. बस फिर महाराज साहिब ने प्रत्युत्तर लिखना शुरू किया परंतु उस वक्त श्रावण महीने में वर्षा ऋतु का

मौका था जिससे स्याही सुखाने की तकलीफ होवे और गीली स्याही साधु को रात की राखनी नहीं कल्पे. इससे पेन्सल से कच्चे खरडे लिखना शुरु किया। फिर जब प्रत्युत्तर पूर्ण हुए तत्पश्चात् कच्चे खरडे अपने काम में नहीं आने लायक जान के स्वामी जी ने अपनी नेश्राय से कच्चे खरडे के पत्र अलग कर दिये तब वे कच्चे खरडे हमारे स्वधर्मी भाई श्रावक भंडारी जोरावरमल जी और मेघराज जी के हस्तगत हुए क्योंकि भंडारी जी संसार के व्यवहार व्योपारादिक प्रपंच को छोड के फक्त संतो की सेवा और तप स्यादिक में अपने आत्मा को तत्पर करते रहते हैं और मेघ राजजी भी ज्ञानध्यान और पठनपाठन और संतों की सेवा में तत्पर रहते हैं इससे उनके हस्तगत वह पत्र हुए तब हम श्राव क लोगों ने उन कच्चे खरडे के पत्रों को सर्व भव्यजनों को लाभ पहुचाने के लिये पंडितजी विहारीलालजी से अच्छे कागज़ पर उतराये ऊक्त पंडितजी को इस विषय में बहुत परिश्रम पडा क्योंकि खरडे बिल्कुल कच्चे चलते हरफों में लिखे हुवेथे. क्यों कि बरसात का समय था और महाराज को व्याख्यानादिक अन्य काम बहुत था और ग्रंथ पूर्वपक्ष और उत्तरपक्ष की प्रकिया से बहुत बडा लिखने की इच्छा से चलते हरफों में लिखे हूवे खरडे थे. तथापि पंडितजी सिद्धांत कौमुदी पट्काव्य सिद्धात-मुक्तावली इत्यादिक संस्कृत. काव्य. न्यायादिक ग्रंथोंके ज्ञाता थे-इससे ग्रंथ का आशयजान के शुद्ध करके लिखाहै. तथापि कोई विषय में दृष्टिदोप से अशुद्ध रह गया होवे तो विद्वान् जन शुद्ध करलेना. ॥ इति शुभभवतु ॥

पाठकगण सज्जन भव्यजनों से यह हमारी प्रार्थना है कि इस ग्रंथ को यत्न से कुटिलता द्वेषता त्याग करके चित्त की व्याकुलता छोड़ करके समदृष्टि से देखें कि जिससे इस ग्रथ से यथार्थ तत्व का बोध यानी सत्यासत्य निर्णय रूप ज्ञान प्राप्त होवे इस हेतु से इस ग्रंथ का नाम "प्रत्युत्तर दीपिका" रक्खा है. क्योंकि प्रश्न जो हमारे यानी बाईस समदाय की तर्फ से तेरपंथियों को प्रश्न पूछे गये. तिसका विरुद्ध उत्तर जैन सिद्धांत ग्रथों का नाम लेके तेरे पथियों का श्रावक कृष्णमलजी भंडारी ने प्रश्नोत्तर नामक पुस्तक छपवाया तिसका भ्रमरूप अधकार को दूर करने के लिये यह प्रत्युत्तर दीपिका नाम ग्रथ है सो भव्यजनों को सत्यासत्य निर्णय में प्रवेश होने के लिये दीपक रूप समझ के कचा खर्डासेपंडितजी के पास लिखा है. परतु द्वेप और क्लेश या विरोध बढाने के लिये नहीं. इस लिये भव्यजनों से प्रार्थना है कि द्वेपभाव न बढावें किंतु सत्य को ग्रहण करें ॥

इस ग्रंथ में जहा पर 'पूर्वपक्ष' ऐसा सूचवन आवे तहा ऐसा समझना कि तेरपथियों कि तर्फ से ग्रथकर्त्ता कीं कथन है. और जहा पर 'उत्तरपक्ष' ऐसा सूचवन होवे तहा समझना कि बाईस समदाय के श्री संघ के तर्फ से ग्रथकर्ता ने कथन किया है ॥ और जिस जगह इस ग्रथ में सूत्र के पाठ का अर्थ लिखा हुवा है वह सिद्धातों के पडतों में गुजराती भाषा में जैसा है तैसे ही अक्षर लिखे गए हे परंतु मन के मते ज्यादा कमती नहीं किये गये हैं. सिर्फ सिद्धातों की परतों में तो नीचे पाठ और ऊपर टबार्थ है और इसमें सरलता के लिये ऊपर पाठ

और नीचे अर्थ लिखा है. यदि कोई भव्यजन का संदेह होवे कि सिद्धांत में यह अर्थ है कि नहीं, तो महाराज साहब श्री चुन्नीलालजी से रूबरू यत्न से पूछेगा तो बता देवेंगे. या कोई सिद्धांत की पडत उस वक्त हमारे महाराज के पास हाजिर नहीं हो और जिन संतों के पास से या सतिया के पास से या श्रावकों की नेश्रायक पडते श्रावकों के पास से या और कोई जैन भंडार में से भी जिन पडतों से यहां पर अर्थ लिखा है उन का पता कह देवेंगे कि अमुक स्थान की अमुक पडत से हमने यह अर्थ यहां पर लिखा है. परंतु अपने मन के मते से नहीं लिखा तिमसे जो खोजना करेगा. उस भाई को अच्छी तरह मालूम हो जावेगा या जिस शास्त्र के अर्थ की शंका उत्पन्न होवे वह शंकावान् पुरुष स्वयं या किसी अन्य विद्वान पुरुष द्वारा प्राचीन बहुत अर्थ की पडतों को देखेगा, पूछेगा, तो शंका दूर हो जावेगी और जो जो सिद्धांत की टीका लिखी है तिसका अर्थ जैसा टीका से निकलता है वैसा लिखा हुआ है संदेह होवे तो संस्कृत पाठी विद्वान् से विचारने से विदित हो जावेगा। और जो जो लेख तेरे पंथियों का प्रश्नोत्तर नामक पुस्तक और भ्रमविध्वंसनादि ग्रंथ का इस ग्रंथ में लिखा है वह जैसा उनकी पुस्तक में योग्या योग्य है वैसा ही लिखा हुआ है सो जान लेना ॥

## अथ ग्रंथावलोकन विषय फल ।

जो भव्य जीव मतपक्ष का पक्षपात को त्यागन करके अर्हत देव प्रणीत सिद्धांत की श्रद्धा की प्रतिज्ञा करके एकाग्र चित्त से इस ग्रंथ को अवलोकन करेगा तो जैसी प्रतापमलजी

को शुद्ध श्रद्धा की प्राप्ति हुई वैसी अन्य को भी होवेगी।

प्रश्न-यह प्रतापमलजी कौन है ?

उत्तर-देश मारवाड में पंचभद्रा नाम ग्राम के रहने वाले प्रतापमलजी चोंपडा तेरे पंथियों के बडे भाविक श्रावक थे पश्चात् उनको तेरे पंथियों की श्रद्धा सिद्धांतों से विरुद्ध मालूम हुई, तथापि विचारा कि अपने तेरे पंथियों के पूज्य जी डालचंद जी कि जिनका चातुर्मास जोधपुर शहर में है उनसे सिद्धांत का पाठ पूछ के अपनी शंका को निवर्तन करें और अपने तेरे पंथियों की श्रद्धा सिद्धांत से ठीक मिले तो उनके ही श्रावक बने रहें और अपने पूज्य जी सिद्धांत का न्याय अपने को नहीं दिखावें और अपनी शंका निवर्तन नहीं करे तो फेर जो कोई न्याय श्रद्धावान् न्याय मार्ग में चलने वाले मुनिराज मिल जाय तो उनसे सिद्धांत के पाठ से अपनी शंका का समाधान पूछें जो वह मुनि अपनी शंका को मेट देवे तो उनकी न्याय श्रद्धा धारन करनी, क्योंकि संसार समुद्र से डरने वाला भव्य प्राणी को किसी का पक्षपात में नहीं पडना चाहिये किंतु वीतराग कथित न्याय मार्ग की श्रद्धा का प्रतीत करना योग्य है कि जिसके आत्मा अनादि संसार से मुक्त होवे ऐसी दृढ प्रतिज्ञा करके जोधपुर में आये अपने पूज्य जी से अपनी शंका विषयक सिद्धांत पाठ पूछने लगे तो पूज्य जी ने कहा कि तुम्हारे को भीषम जी महाराज के वचनों की प्रतीत है कि नहीं, तब प्रतापमल जी ने कहा कि मेरे को तो श्री भगवंत महावीर प्रभु जी के वचनों की प्रतीत है तब पूज्य जी ने कहा कि तु भीषमजी महाराज की श्रद्धा में नहीं रहा.

तब फिर भी प्रतापमलजी ने कहा कि, आप मेरे गुरू जी हो सो मेरी शंका सिद्धांतों से निवृत्त कर देवो परंतु तेरह पंथियों के पूज्य डालचंद जी ने सिद्धात पाठ से प्रतापमलजी की शंका निवृत्त नहीं करी।

अब पाठकगण ! विचारो कि तेरह पंथियों के पूज्य जी प्रतापमल जी को सिद्धांत पाठ बतावे हो कैसे, क्योंकि सिद्धांतों में तो ठाम २ श्री भगवान् ने मरते जीव को बचाने में महान धर्म फरमाया है शका होवे तो इस पुस्तक का ५ वा या ७ वा प्रश्न देखना. सिद्धातों के मूल पाठ से जीव बचाने में महान् धर्म सिद्ध किया है, और तेरह पंथी तो कोई कसाई गाय मारता होवे कोई दूसरा धर्म जान के छोड़ा देवे तो अठारा पाप गाय छोड़ाने वाले को होता है. ऐसा कहते है. या गायों के वाडे में लाय लगी होवे उसको धर्म जानके कोई खोल देवे तो १८ पाप गायों को बचाने वाले को लगना बताते है, शंका होवे तो देख लेना तेरह पथियों की बनाई प्रश्नोत्तर पुस्तक का पृष्ठ ११ मा पंक्ति ८ वीं पर लिखा कि सर्वोत्कृष्ट मनुष्य शरीर को भी बचाने में धर्म नहीं, किंतु पाप माना है या इनके पूज्य जीतमलजी कृत भ्रम विध्वंसन में भी जीव बचाने में पाप माना है तो ऐसी दया रहित श्रद्धा का पाठ सर्वोत्कृष्ट दयामय जैन सिद्धांत में कहा से आवे, कि जो तेरह पथियों के पूज्य जी डालचदजी प्रतापमल जी को बतावे. तब प्रतापमलजी ने जोधपुर शहर में तलाश करनी विचारी, कि कोई न्याय मार्ग बताने वाले मुनि मिलें तो उनसे अपनी श्रद्धा शुद्ध करें. प्रतापमल जी के पुण्य भाग से जोधपुर

म श्री श्री श्री पूज्य जी महाराज श्री श्रीलालजी महाराज के संप्रदाय के श्री मोतीलाल जी जुवारीलाल जी का भी चातुर्मास्य वहा पर था, तब प्रतापमल जी ने उनके चरन भेट के अपनी शंका का समाधान करने अर्थ अपना प्रश्न निवेदन किया स्वामी जी श्री जुवारीलालजी ने उसी वक्त सिद्धांतों की पड़तें खोलके सिद्धांत पाठ दिखलाया. बस प्रतापमलजी ने सूत्र पाठ देखते ही उनका मिथ्यात्व श्रद्धारूप अंधकार ऐसा दूर हुवा कि जैसे सूर्य की किरणों से अंधकार दूर हो जावै. प्रतापमलजी का सिद्धांत रूप सूर्य की वचन रूप किरणों से अज्ञान रूप अंधकार दूर हुवा, तब प्रतापमल जी १० दिन तक ठहर के अपने चित्त को सत्य श्रद्धान से पूर्ण दृढ किया पश्चात् अपने पचभद्रा ग्राम को गए. बस यहा पर इस बात को लिखने का यह प्रयोजन है कि प्रतापमल जी जैसा जो कोई भव्य जीव निष्पक्षपाती होके इस ग्रंथ को अवलोकन करेगा तो न्याय मार्ग वीत राग की शुद्ध श्रद्धा का फल को प्राप्त होवेगा इति ॥ शुभ भवतु ॥

इस सूचना के पश्चात् अब ग्रंथ प्रारम्भ करते है ॥

आपका

श्रावक लोग बाईस समुदाय

नया शहर ( ब्यावर )

॥ ॐ श्री जिनाय नमः ॥ ॐ नमः सिद्धम् ॥

# अथ प्रत्युत्तर दीपिका प्रारंभः

## तत्रादौ शार्दूल विक्रीडित छंदसा मंगला चरणम्।

वीरः सर्व सुरासुरेंद्र महितो वीर बुधाः संश्रिताः ।
वीरेणाभिहतश्च कर्म निचयो वीराय नित्य नम ः ॥
वीरात्तीर्थमिद प्रवृत्त मतुल वीरस्य घोर तपः ।
वीरः श्रीधृति कीर्ति काति निचयः श्रीवीर भद्र दिश॥१॥

अस्यार्थः-हे श्रीवीर देव कल्याण देवो कैसे वीर है सपूर्ण जो देवेन्द्र असुरेन्द्र उन करके पूजित और संपूर्ण जो पडित है वह वीर के ही आश्रित है और वीर ने ही सपूर्ण कर्म समूह को हना है ऐसे वीर के वास्ते नमस्कार होय, वीर से ही यह अतुल तीर्थ प्रवृत्त हुवा और वीर की घोर तपस्या है फेर वीर कैसे है लक्ष्मी और धीर तथा काति कीर्ति इनका समूह है जिससे ऐसे श्रीवीर कल्याण देवो ॥इति श्लोकार्थः॥

श्रीशासन के स्वामी वर्द्धमान स्वामी के चरणारविंद में शरण प्राप्त होके भव्य जनों के हितार्थ सत्यासत्य प्रश्नोत्तर का निर्णय यानी सत्य और असत्य को प्रकट देखलाने रूप प्रत्युत्तर प्रदीपिका का अर्हत देव क शरण हो के गुरु कृपा से रचता हू ॥

प्रश्न पहिला-बाईस सम्प्रदाय की तर्फ से श्रीमान महावीर भगवत स्वामी को दीक्षा लेने के अनंतर छद्मस्थपन में चूके बतलाते हो सो पाठ दिखलावो ?

उत्तर-तेरेपंथियों के तर्फ से प्रश्नोत्तर पुस्तक का पृष्ट दूसरा की पंक्ति चौथी से लगा के १६ मी पंक्ति तक लिखा वह यह है।

( क ) श्रीभगवान् महावीर स्वामी ने दश स्वप्ने देखे जिसमें पिशाचों को जीते और भुजा से समुद्र को तिरे यह वार्ता ठाणायग सूत्र के दशमें ठाणे में है तात्पर्य यह है कि स्वप्न का आना मोहनी कर्म का उदय है और जब तक मोहनी कर्म का उदय है जबतक राग द्वेष है जब केवल ज्ञान उत्पन्न हो जाता है तब मोहनी कर्म का क्षय हो जाता है और राग द्वेष मिट जाते है इसीसे केवली को वीतराग कह जाते हैं और वीतराग को स्वप्न नहीं आता निद्रा का आना दर्शनावरणी कर्म का उदय है और स्वप्न निद्रा का समर्ग बिना नहीं आता है क्योंकि जाग्रत और निद्रा की मध्यावस्था स्वप्नावस्था है और केवलियों के निद्रावस्था नहीं है इसलिये निद्रा का संसर्गवाली स्वप्नावस्था वाले को केवली नहीं कह सक्के है किंतु छद्मस्थ ही कह सक्के हैं और छद्मस्थ के चूक जाने का संभव है इति ॥

अब इसका प्रत्युत्तर सत्यासत्य का निर्णय एकाग्र चित्त करके श्रवण करिये हे तेरेपंथी मित्रो ! भगवन का यथार्थ स्वप्न देखने को तुमने मोह कर्म का उदय ठहराया. यह लेख

इनना अज्ञानता को सूचित करता है कि जिसकी हद लिखी नहीं जावे.

पूर्व पक्ष-इस लेख में अज्ञानता कैसे हुई.

उत्तर पक्ष-ध्यान लगा के सुनिये. अज्ञानता यह है कि प्रथम तो तुम्हारा यह लिखना अत्यन्त विरुद्ध है कि जो तुमने लिखा कि ( श्री भगवत महावीर स्वामी ने दश स्वप्न देखे जिसमें पिशाचों को जीते ) सूत्र में तो एक पिशाच को जीतने का खुलासा पाठ है तथा च सूत्रम् । (एकं, महं, घोर. रूव, दित्तधर, ताल, पिशायं, ) इति ।

यह देखो सूत्र के तो मूल पाठ में एक पिशाच का जीतना कहा और तुम ने पिशाचों यानी बहुत पिशाचों का जीतना क्योंकर लिख दिया क्या तुमारे पूज्य जी को इतना भी जाणपणा नहीं है जो तुमको एक पिशाच की जगह बहुत पिशाचों की धारणा कराई और एक वचन बहु वचन का ज्ञान भी तुम उत्तर के छपाने वाले को या उत्तर के धारन कराने वाले को नहीं तो फिर किस जाणपने से उत्तर का पुस्तक छपवाया. वाह रे वाह,उत्तर छपवाने वाले जी. तुम्हारी बुद्धि और दूसरा भी यह तुम्हारा लिखना बिलकुल अज्ञानता को सूचन करता है कि जो तुम ने लिखा कि ( जब केवल ज्ञान उत्पन्न हो जाता है तब मोहनी कर्म का क्षय हो जाता है. ) इति ।

देखो यह लिखना कितना अज्ञानपने का है क्योंकि सिद्धात में तो यह लेख है कि मोहनी कर्म का क्षय तो द्वादश में गुण स्थान में, हो जाता है. तत्पश्चात् तेरहवां गुण स्थान

प्राप्त होवे जब केवल ज्ञान उत्पन्न हो जाता है और हे मित्रों तुम ने ऐसा क्योंकर लिख दिया कि केवल ज्ञान उत्पन्न हो जाता है तब मोहनी कर्म का क्षय हो जाता है आहाहा तुम्हारे पूज्य जी ने कैसे ऊटपटांग लेख सिखलाये और तुम्हारे सरीसे अल्पज्ञों ने भी कुछ नहीं विचारा कि जो एक साधारण जैन का जानपनेवाला समझदार लडका भी समझ सक्ता है. कि मोह कर्म के क्षय हुए वगैर केवल ज्ञान उत्पन्न नहीं होता है तो फिर तुम ने केवल ज्ञान हुए पश्चात् मोह कर्म का क्षय होना कैसे लिखा. अगर तुम्हारे को छोटे से लडके के वराबर भी ज्ञान नहीं तो फिर पुस्तक बनाने का साहस कैसे किया पाठकगण विचारना चाहिये कि तेरह पथियों के पूज्य जी और श्रावक जी कैसे विद्वान हैं बस भोजन के पहिले ग्रास में ही कडु या जहरादिक है तो अगाड़ी शुद्ध भोजन होवे ही कहा से, ऐसे ही सपूर्ण प्रश्नोत्तर चोपड़ी को समझना तथापि आगे को फिर दिखाते हैं तीसरी इस लेख में यह अज्ञानता है कि स्वप्न देखना भगवंत ने क्षयोपशम भाव में कहा है और तुमने मोह कर्म का उदय वतलाया यह अत्यन्त अज्ञानता हुई और मोह कर्म में है इसकी साक्षी भी किसी सिद्धात की तुम ने नहीं लिखी फकत केवल ज्ञानी स्वप्न नहीं देखने से ही मोह कर्म के उदय में कह दिया अब बुद्धिमान पुरुषो विचारो कि थोडा भी जैन सिद्धात का ज्ञान होता तो ऐसी मिथ्या वार्ता नहीं लिखते क्योंकि केवल ज्ञानी नहीं देखे उन सर्व कामों को मोहनी कर्म का उदय कहना अनत ससार की वृद्धि का कारण है क्योंकि चार ज्ञान मति १ श्रुति २ अ

वधि ३ मन पर्यय ४ और तीन दर्शन चक्षु १ अचक्षु २ अव
धि ३ भी केवली जी महाराज के नहीं है तो क्या यह मोह
कर्म के उदय में हो सक्ता है कभी नही हो सक्ता या चार
चारित्र यानी सामयिक चारित्र छै दोप स्थापनीया चारित्र परि
हार त्रिशुद्ध चारित्र सूक्ष्म सांपराय चारित्र यह सरागी कहाते
हैं यानी राग द्वेप मोह कर्म सहित जीव के होते हैं और केव
ली महाराज के तो एक यथाख्यात चारित्र होता है क्योंकि
मोह कर्म राग द्वेप नही होने से तो कहो राग द्वेप मोहनी कर्म
वाले के ४ चारित्र क्षयोयशम भाव में है कि मोहादि कर्म के उ
दय भाव में है।

पूर्व पक्ष—चारि चारित्र तो क्षयोपशम भाव में है ऐसा
सूत्र में खुलासा लेख है.

उत्तरपक्ष—तो हे भव्य यह जो तुम्हारा कथन है कि रा
ग द्वेपवाले को स्वप्न देखना होता है इससे मोह कर्म का उदय
कहना निरर्थक हुवा क्योंकि राग द्वेप का सपूर्ण क्षय तो १२
वां गुण ठाणे होता है तो राग द्वेप या मोह कर्म सहित वाले
को सर्व काम मोह कर्म के उदय नहीं इससे स्वप्न देखना भी
मोह कर्म के उदय में नहीं किंतु क्षयोपशम भाव में है ऐसा
सिद्धात में स्पष्ट कहा है

पूर्वपक्ष-स्वप्न देखना क्षयोपशम भाव में है यह किस
सिद्धात का लेख है.

उत्तरपक्ष-सुनिये भाई सूत्र नदी जी में मति ज्ञानाधिकार
में स्वप्न देखना नो इन्द्रिय यानी मन करके अर्थाग्राही मति
ज्ञान का भेद है सो सूत्र पाठ लिखते हैं सुनिये-सूत्र निम्न-
लिखित है

सेजहा, नामए, केइपुरिसे, अव्वत्तं, सुमिण, पासिज्जा, तेणं, सुमिणेत्ति, उगाहिए, नोचेवण, जाणइ, केवेस, सुमिणेत्ति, तओइहं, पविसइ, तओ, जाणइ अमुगे, एस, सुमिणे, तओ, अवाय, पविसइ, तओ, सेउवगय, हवइ, तओ, धारण, पविसइ, तओण, धारेइ संखिज्ज, वावा, काल, असखिज्जवा, काल ॥ इति ॥

अस्यार्थः ( से जहा, 'नमे के' ) यथा दृष्टाते नाम इति संभावनाई ( केई, पुरिसे, के०' ) कोई पुरुष ( अवत्त, सुमिण, पासेज्जा, के०' ) अवक्त स्वप्न मते देखे ( तेण, सुमिणेति, उगहीए, के० ) ते स्वप्न युते ग्रहे परं ( णोचे. के. ) नहीं निश्चय करि जाणे जे ( केवेस० के० ) कोण छे यह स्वप्न ( तउ० के० ) तिवारे विचारणा मापे से ( तउ के० ) तिवारे जाणे जे ( अमु० के० ) अमुकोयय स्वप्न छे ( तउ० के० ) तिवारे पछे निश्चै थाई ( तउ० के० ) तिवारे धारणा मा प्रवेस करे ( तउणं के० ) तिवारे पछे धारे. ( संखे० के० ) संख्याता काल लगे अथवा ( अस० के० ) असख्याता काल लगे ॥ इति सूत्रार्थः ॥

अब देखो भाई यहां सूत्र के मूल पाठ और अर्थ में कहा कि स्वप्न का देखना नो इन्द्रियमति ज्ञान यानी मन करके मतिज्ञानरूप ' उगे ' इहा ' अवाय धारणा रूप मतिज्ञान का भेद में है फिर जो इन्द्री मतिज्ञान का भेद में स्वप्न है ऐसा इसी सूत्र के टीकाकार जी लिखते हैं तथा च टीका—

एव स्वप्न मधिकृत्यनो इन्द्रियस्यार्था च ग्राहादयः प्रतिपादितव्याः । अनेन चोल्लिखने नान्यत्रापि विषये वेदितव्याः ॥ इति ॥

टीकार्थः-ऐसे स्वप्न का अधिकार करके नो इन्द्रिय अ र्थावग्राह उगे इहां अवाय धारणा की सरूपणा कथन करी इस कथन करके अन्य विषय में भी जानना ॥ इति ॥

हे बुद्धिम नों अब तो जरा सिद्धांत शैली से विचारो कि स्वप्न का देखना तो नो इन्द्री मति ज्ञान में है ऐसा सूत्र का मूल पाठ अर्थ टीका में खुलासा स्पष्ट लिखा है तो फिर तुम ने स्वप्न देखना मोह कर्म के उदय में कैसे लिखा.

पूर्वपक्ष-क्षयोपशमभाव में स्वप्न है ऐसा खुलासा पाठ दिखलावो.

उत्तरपक्ष-सूत्र साक्षी तो लिख ही दी है क्योंकि मति ज्ञान क्षयोपशम भाव में है और स्वप्न का देखना मतिज्ञान में है तो स्वप्न का देखना क्षयोपशम भाव में स्पष्ट रीति से सिद्ध हुवा है अब बुद्धिमानो विचार लेवो कि यह मति ज्ञान क्षयोपशम भाव में है यह भी पाठ अल्पज्ञों के वास्ते लिखते हैं सूत्र अनुयोग द्वार में सूत्र पाठ—

सेकित, खउसमनिप्फंणे, २ अणेग, विहे, पूंणत्ते, तजहा, खउसमिआ, आभिणि, बोहिय. णाण, लद्धी ॥ इति ॥

अस्यार्थः-( सेकिंतं खउवसम, निप्फंणे, २ के० ) अथ कोण ते काईक क्षय काईक उपशम थी नीपनोते ( अणेग, विहे, पूंणते तजहा, के० ) अनेक प्रकारे प्ररूप्योते कहे छे. ( खउ, समिआ, आभिणि, बोहियणाण, लद्धी, के० ) आभिनिबोधिक ज्ञान ते मति ज्ञान कहिये तेहनी लब्धि कहिये. योग्यता आवरण ना क्षयोपशम थकी निपजे ते भणी क्षयोपशम की कहिये ॥ इति सूत्रार्थः ॥

अब देखो यहां सूत्र अनुयोग द्वार के मूल पाठ में मति ज्ञान को क्षयोपशम भाव में कहा है और स्वप्न का देखना मति ज्ञान में है ऐसा सूत्र नंदी जी के मूल पाठ में कहा है तो अब अच्छी तरह से सिद्ध हुवा कि स्वप्न का देखना क्षयोपशम भाव में है और तुम तरह पथियों का लिखना है कि स्वप्न का देखना मोहनी कर्म के उदय में है वह किसी प्रमाण से सत्य नहीं है किंतु असत्य है।

पूर्वपक्ष–स्वप्न देखना क्षयोपशम भाव में हो परंतु क्षयोपशम भाव में तो तीन अज्ञान या मिथ्या विद्या भी है इससे क्षयोपशम भाव में होने से ही स्वप्न का देखना धर्म में है ऐसा नहीं कहा जाता इससे भगवत का स्वप्न देखना क्षयोपशम भाव में है तथापि धर्म में है ऐसा क्योंकर होवे क्योंकि स्वप्न का देखना मिथ्यात्वी समदृष्टि दोनों को है स्वप्न अच्छा बुरा दोनों तरह के है तो भगवत का स्वप्न देखना धर्म में कैसे हो सके.

उत्तरपक्ष–हे भव्य जनों जैसे क्षयोपशम भाव में मति ज्ञान श्रुति ज्ञान, अवधि ज्ञान, मन, पर्यय ज्ञान, मति अज्ञान, श्रुति अज्ञान विभग अज्ञान इत्यादिक अनेक भेद सूत्र अनोयोग द्वार जी के पाठ में है अब विचारना चाहिये कि मति ज्ञान और मति अज्ञान दोनों क्षयोपशम भाव में है परतु ज्ञान श्रेष्ट है और अज्ञान कुत्सित है तैसे ही स्वप्न का देखना भी पच भेद का है सो सूत्र भगवती जी का १६ मा शतक का उद्देश छठा में कहा है सो सुनिये सूत्र पाठ।

कति विहेणं, भंते, सुविण, दसणे, पण्णते गोयमा, पच;

विहं, सुमिए, दंसणे, पण्णत्ते, तंजहा अहातच्चे, १ पयाणे
चिंता सुमिणे ३ तव्विवरीए ४ अव्वत्त दसणे ५ इति ॥

अस्यार्थः--( कइ, विहेण, भते, सुविण, दंसणे, पूण्णत्ते के० ) के तले भेदे हे भगवन् स्वप्न दर्शन कह्यौ शयनक्रिया अगतार्थ विकल्पतेहनो दर्शन कहिये अनुभवन ते मरूप्यो इति प्रश्नः--उत्तर ( गोयमा, पच, विहे, सुविण, दसणे, पं० त० के० ) हे गौतम पाच भेदे स्वप्न दर्शन प्ररूप्यो ते कहे है अहातच्चे त्ति० के० ) जिणे प्रकारे सत्य तिणे करीवर्ते ते य यातथ्य कहता साचो १ पयाणेत्ति के ० प्रतान कहिये वि- स्तार ते रूप जे स्वप्न ते यथातथ्य तेहथी अनेरो अप्रतान एहवो कहिये विशेषण कृतहीज एवेऊनै विषै भेद इम आगे पणि कह्या हवो २ चिंता, सुमिणेत्ति, के० जागता थकां चिं- ता अर्थ चिंतन ते स्वप्न माहि देखे ते चिंता स्वप्न कहिये ३ तव्विवरीए. के ) जेह वोवस्तु स्वप्न ने विषै दीठी तेहथी विपरीत अर्थनो पामवो जाग्या हुवे ते विपरीत स्वप्न कहिये ४ अव्वत्त, दसणे के० ) अव्यक्त ते प्रकट नहीं दर्शन अनुभ- व स्वप्नार्थ नो जिहा ते अव्यक्त दर्शन ५ इति सूत्रार्थः ॥

अत्र देखिये यहां सूत्र के मूल पाठ में कहा कि स्वप्न का देखना पच प्रकार का है और सूत्र नंदी जी में स्वप्न देखना क्षयोपशम भाव में कहा है क्योंकि मति ज्ञान में होने से और वैसे ही ज्ञान ४ और अज्ञान तीन यह भी क्षयोपश म भाव में कहे है परतु ज्ञान को ज्ञान और अज्ञान को अज्ञा न समझना वैसे ही यथातथ्य स्वप्न प्रशस्त और उसकी अपेक्षा से अन्य विकल जंजाल रूप स्वप्न कुत्सित जानना

परंतु ज्ञान अज्ञान को एकसा कहना बुद्धिमान का नहीं तैसे ही सर्व स्वप्न एकसा या सर्व स्वप्न देखना बुरा कहना बुद्धिमान का नहीं।

पूर्वपक्ष–भगवंत ने स्वप्न देखे वह पंच भेद में से कौन से भेद में हैं।

उत्तरपक्ष—यथातथ्य स्वप्न में है यानी पच भेद में से पहिला भेद में है तिसकी साक्षी प्रथम तो इस यथातथ्य स्वप्न के अर्थ सूत्र में ऐसा कहा है कि सत्य स्वप्न जैसा देखैं वैसा फल को प्राप्त होवे उस को यथातथ्य स्वप्न कहिये और भगवत महावीर स्वामी भी वैसे ही यथातथ्य १० स्वप्न देखे और यथातथ्य फल को प्राप्ति हुए तथा इस यथातथ्य स्वप्न की टीका में भी कहा है कि हस्ति आदिक पर चढा हुवा अपने को देखे उसको यथातथ्य स्वप्न कहना सो टीका लिखते हैं सो सुनिये ॥ टीका ॥

- अहातच्चेति, यथायेन प्रकारेण तथ्य सत्यं तत्वं वा येन यो वर्ततेऽसौ यथातथ्यो यथातत्वो वा सच दृष्टार्था विसंवादी फला विसंवादी वा तत्र दृष्टार्था विसवादी स्वप्न किलकोपि स्वप्न पश्यति।

यथामह्य फल हस्ते दत्तं जागरि स्तत्तथैव पश्यतीति फलाविसवादीतु किलकोपि गोदृष कुञ्जराद्यारूढ मात्मान पश्यति बुद्धश्च कालान्तरे स्वप्न लभत इति ॥ टीकार्थः ॥

यथा जिस प्रकार करके तथ्य नाम सत्य अथवा तत्व तिस करके जो वर्तता है. वह यथातथ्य कहिये अथवा यथातत्व कहिये वो दृष्टार्था विसवादी और फला विसवादी इसमें

भेदसे दो प्रकार का स्वप्न होता है. अर्थात् जैसे देखे वैसे ही अर्थ को प्राप्त होवे और जैसा देखे वैसा ही फल को प्राप्त होवे तिसमें दृष्टार्था विसंवादी स्वप्न तो जैसे कोई स्वप्न को देखे कि मेरे हस्त में फल दिया फिर जागता हुवा उसको तैसे ही देखता है और फला विसंवादी स्वप्न तो जैसे कोई गौ बैल हस्ति आदिक पर चढता हुवा अपने को देखता है फिर जागता हुवा कालांतर में संपत्ति को प्राप्त होता है ॥ इति

टीकार्थः ॥ अब देखो यहां टीका में भी कहा है कि यथातथ्य स्वप्न दो प्रकार से जानना कि जैसा स्वप्न देखै वैसा ही अर्थ को प्राप्त होवे और जैसा स्वप्न देखै वैसा ही फल को प्राप्त होवे, जैसे कि कोई बैलहस्ति आदिक पर चढा हुवा अपने को देखे. और कालांतर में सम्पति रूप फल को प्राप्त होवे. उसको यथातथ्य स्वप्न कहिये तो फिर श्री भगवान महावीर स्वामीजी भी मेरु पर्वत की चूलिका पर स्वय चढै ऐसा स्वप्न देखा. तिसका फल में श्री भगवान् समव शरण में सिंहासन पे विराज के द्वादश प्रकार का प्रषदा को धर्मोप देश देते हुये और स्वप्न में समुद्र तिरने से संसार रूप समुद्र को तिरे और पिशाच को जीतने से मोहकर्म को जीते. और सूर्य को स्वप्न में देखने से केवल ज्ञान को प्राप्त हुए, इत्यादिक विस्तार सहित मूलपाठ में आगे लिखेंगे, परंतु यह ख्याल में नहीं आता कि तुम्हारे तेरे पंथियों के पूज्यजी जीतमलजी ने भ्रम विध्वसन में ऐसा क्योंकर कह दिया कि भगवान ने दश स्वप्न देखे वह विपरीत स्वप्न है सो हम भ्रमविध्वंसन का लेख तुमको बताते हैं भ्रम विध्वंसन के पत्र ७-६ मा में ( वलि

भगवत छद्मस्थपने १० सुपना दीठा ते पीण विपरीत छे ) इति ॥

यह दगो तुम्हारे गुरुजी ने सूत्र अर्थ टीका से विपरीत लिख कपोल कल्पित क्योंकर लिख दिया, जीतमलजी को यह भी ख्याल नहीं आया कि जो मै मतपक्ष करके श्री भगवान् दश स्वप्न देखे तिन को मैं विपरीत कह देऊगा तो फिर कोई मेरे से पूछेगा कि भगवान ने देखे वह स्वप्न विपरीत है तो फिर यथातथ्य कौनसे हैं तब मैं क्या उत्तर देऊगा. शोक है कि इतना भी ख्याल उनको नहीं आया तो जान लिया कि मतपक्ष का कारण है, परतु श्री भगवान ने स्वप्न देखे वे तो यथातथ्य मूलपाठ से ही सिद्ध है क्योंकि सूत्र भगवतीजी के १६ मा शतक के छठे उद्देश में श्री भगवान ने स्वप्न देखे वहा ऐसा पाठ है सो सुनिये ॥ सूत्र

समणे, भगव, महावीरे, छउमत्थ, कालियाए, अतिम, राइय, सि, इमे, दस, महा, सुविण, जाव, पडिबुद्धे ॥

अस्यार्थः-( समण, भगव, महावीरं, छउमत्थ, कालियाए, अतिम, राइयसि, के० ) श्रमण भगवत श्री महावीर स्वामी छद्मस्थ कालपणानि रात्रिने अतिमभागे ( इमे, दस, महा, सुविणे, पासि, त्ताण; पडि, बुद्धे, के० ) एह दस स्वप्न देखी ने जाग्या इति सूत्रार्थः ॥

यह देखो श्री सूत्र के मूल पाठ में कहा कि दश महा स्वप्न श्री भगवान ने छद्मस्थ पने की छेली रात्रि के अत भाग में देखे तो सूत्र में महा स्वप्न कहा इससे तो स्पष्ट रीति से ही सिद्ध है कि पच प्रकार के स्वप्न के भेद है तिसमें श्री भगवान् ने स्वप्न देखे वे पहिले भेद में यानी यथातथ्य स्वप्न में है.

तथा फेर इसी भगवतीजी के १६ मां शतक के छठा उदेश में ऐसा पाठ है तो सुनिये ॥

सूत्र—संवुडेण, भते, सुविण, पासइ, असवुडे, सुविण सुविण, पासइ सवुडा, सवुडो, सुविण, पासइ, गोयमा, सवुडेवि, सुविण, पासइ, असंवुडा, विसुविण, पासइ सवुडा, संवुडेवि, सुविण, पासइ, सवुडे, सुविण, पासइ, अहातच, पासइ, असवुडे, सुविण, पासइ, तहा, वात, होज्जा, अणहा, वात होज्जा, संवुडा, सवुड, सुविण, पासइ, एवं चेव, इति ॥

अभ्यार्थः-हिवे स्वप्ननोज तथ्य अतथ्य विभाग देखाडवाने अर्थे स्वप्न हीज कहे छै ( संवुडेण, भते, सुविण, पासइ, असवुडे, सुविण, पासइ, संवुडा, सवुडे, सुविण, पासइ के० ) सवृते हे भगवन् रूंध्या जणे आश्रव द्वार ते सर्व विरति इत्यर्थः ते स्वप्न प्रते देखे इत्यर्थः ॥

जिणे आश्रव रूंध्या नहीं ते असवृत अविरति इत्यर्थे ते स्वप्न देखे अथवा सवृत असंवृत एतले देश विरति ते स्वप्न देखे इति प्रश्न ॥

उत्तर-( गोयमा, सवुडे, सुविण, पासइ, असवुड वि, सुविण, पासइ, संवुडा, सवुडे, वि, सुविण, पासइ, संवुड, सुविण, पासइ, के० )

हे गोतम सवृत ते पणि स्वप्न देखै, असवृत ते पणि स्वप्न देखै, सवृत असवृत पणि स्वप्न प्रते देखै जे सवृत स्वप्न देखै, इहा विशिष्ट तर सवृतत्व युक्त ग्रह बोते प्राये क्षीण मल थकी देव अनुग्रह युक्त पणाथकी अहा तच, पासइ, असवुडे, सुविणा, पासइ, के०' सत्यस्वप्न हीज देखै असवृत

स्वप्नदेखे. ( तहा, वातं होज्जा अण्णहा, वात होज्जा, के० ) तेति महीज एतले यथार्थ ते स्वप्न देखे अथवा अन्यथा पणि ते स्वप्न हुवै. ( संवुभ्भा, सवुभ्भे, सुविणाई पासइ, एव चेव के० ) सवृत असवृत स्वप्न देखे ते पणि इमहीज कहे छे॥ इति सूत्रार्थः॥

अब देखो यहां सूत्र के मूलपाठ में कहा कि संवृत साधु स्वप्नदेखे तो यथातथ्य हीज देखे तो फिर श्रीमान् महावीर स्वामी तो प्रधान सवर में वर्तने वाले थे और छद्मस्थ पने की छेली रात्री में दश स्वप्न देखे. यानी रात्रि को तो स्वप्न देखे और दिनको केवल ज्ञान पाये. और सूत्रदशा श्रुतस्कन्ध के पचमे अध्ययन की टीका और अर्थ में भी श्रीभगवान् के दश स्वप्न का देखना यथातथ्य महा कल्याणकारी कहे है. सो आगे लिखेंगे तिससे सूत्र का लेख से ही श्रीभगवान् महावीर स्वामीजी ने यथातथ्य स्वप्न ही देखे. परतु अन्य विपरीत स्वप्न का देखना. किसी सिद्धान्त प्रमाण से सिद्ध नहीं होता. फिर हेभाई यह विचारो कि जब सवृत आत्मावत साधू को भी स्वप्न ही देखना कहा. और तुम यथातथ्य स्वप्न देखने में भी पाप लगना कहते हो या चूक जाने में कहते हो. और फिर तुम्हारे गुरु की श्रद्धा ऐसी है कि एक दोष सेवन करे उसमें भी साधूपना नहीं. तो फिर स्वप्न देखने में दोष लगा तो सवुडा अनगार यानी साधूपना कैसे रहा. तो तुम्हारी श्रद्धाके अनुसार तो. सवृत साधु यानी निर्दोष साधू को स्वप्न देखना ही नहीं ठहरेगा. या स्वप्न देखना ठहरावोगे तो. सवुडापना नहीं ठहरेगा. परस्पर विरोध आवेगा. और भगवत ने तो. सवुडा अनगार को स्वप्न देखना कहा है. और सवुडेपने का

भंग भी नहीं कहा है यानी साधूपने में दोप भी नहीं कहा है. बल्कि सूत्रदशा श्रुतस्कंधजी के पचमा अध्ययन में दशप्रकार की भाव धर्म की चित्त समाधि कही. उसमें यथातथ्य स्वप्न तीसरी चित्त समाधि में है. वहां पर ऐसा लेख है कि. श्रमण भगवंत महावीर स्वामी. वाणिज्य ग्राम नगर के दूत पलाश नामा चैत्य यक्षालय. तहां समोसर यानी पधारे. धर्म देशाऽनन्तर भगवंत अपने साधू साध्वी को आमन्त्रण यानी बुला के. कहते भए कि हे आर्यो इस जिनशासन में निश्चय करके साधू साध्वी को दश प्रकार के चित्त समाधि के स्थान उत्पन्न होते है यानी प्राप्त होते है वह साधू साध्वी कैसे कहे कि इरिया समिति वत यानी ३॥ हस्त मार्ग को देखते चले भाषा निरवद्य विचार के बोले. निर्दोष आहार यानी भोजन पान के लेने वाले भंडो पगरण यानी वस्त्र पात्रादिक यत्नसे ग्रहण करे, और स्थापै विष्ठा-मूत्र-श्लेष्म, प्रसेव, नाक का मेल इत्यादिकों को परिष्ठिवन. यानी यत्नसे नाखे ( परेठ ) कि जिसमें कोई जीव को घात द्वेष, यादुगछा न उपजे मनको सम्यक् प्रवृत्तावे, कायाको सम्यक् प्रवृत्तावै और मन वचन कायाको पापसे गोपके प्रवृत्तावै, पच इन्द्रिय को गोपनहार यानी जितेन्द्रिय नव वाडसहित ब्रह्मचर्य को धारण हारे कूं, यहां तक तो हमने ग्रंथबढने के भयसे सूत्रपाठ का भावार्थ ही लिखा है, अब आगे को सूत्रपाठ अर्थ सहित भी थोड़ासा लिखते है सो चित्त लगाके एकाग्र मनसे श्रवण करिये ॥ सूत्रपाठ ॥

आयट्ठीणं, आयहियाणं, आय, जोइण, आय परिक्कमाण, पखिय, पोसहिये, सु, समाहि, पत्ताणं, झियाय, माणाण

इमाइ, दश, चित्त, समाहि, ट्ठाणाहिं, असमुप्पण, पुव्वाय, सं- मु, पज्जिभा, तंजाहा, धम्मचितावासे, असमुप्पणपुव्वा, सुमु- प्पज्जेभा, सव्व, धम्म, जाणित्तए ॥ १ ॥ सन्निणाणे, वासे, असमुप्पणपुव्वे, समुप्पज्जेभा, अहसरामि, अपणो, पोराणिय, जाती, समारीत्तए, ॥ २ ॥ सुमिण, दंसणे, वासे, असमुप्पण पुव्वे, समुप्पज्जेभा, आहा, तच्च, सुविण पासित्तए ॥ ३ ॥

अस्यार्थः–आयठीण के० ) मोक्षनाअर्थी एतले दीर्घ का लनी तिथिना अर्थी.

आयहियाण के० ) ३६३ पाखंडी तेहनो सग वर्जवोते आत्माना हेतु,

आयजियोण के० ) आतमा ना प्रकाशवत.

आयपरिक्कमाण के० ) आतमा सुख भणी प्राक्रम फोरइ एवा प्राक्रमी ।

परिवय पोसहिए के ) पक्षी ते अर्द्धमास तिके पक्षी तेह- नो पोसो उपवास करइ धर्म ते पोषे ते पोसो कहिये सुसमाहि, पत्ताण के० ) पोसो करवइ भली समाधि पामी छइ तेह नइ क्रियाय, माणाण, के० ) धर्म शुक्ल ध्यानना ध्यावणहार इमाइ के० ) ए आगलि कहै स्ययंते ।

दश के०) दस सख्या चित्त के० ) चित्त ने समाहि ठा- णाइ के० ) समाधिथानिक भाव समाधिना थानिक असमु- प्पण, पुव्वाय के० ) किवारे पणि अतीत वाले पूर्वइ जीवनइ उपना न थी एतले पाम्या नथी ते ।

समुप्पज्जिभा के० ) उपजइ तजाहा के० ) तेजीम छै तिम कहे छै पूर्व गुण सहित साधु साध्वी ने धम्म, चिता-

वास. के० ) धर्मनी चिंता ते जीव द्रव्य अजीव द्रव्य तेह विषय चिंता जे नित्य छै किंवा अ नित्य छे रूपी छे किंवा अ रूपी छे एहवी चिंता असमुप्पण, पूव्वा, के० ) पूर्वइ उपनी न थी तेहनेइ समुप्पज्जेज्झा के० ) उपजे तिवारे सव्व, धम्म, जाणित्तए, के० ) सर्व धर्म जाणे तिवार परवा दीनाधर्म अ सोभनीक पूर्वा परे विरुद्ध माटे श्री जिन धर्म निर्वाण हेतु जाणे ॥ १ ॥

सन्निनाणे, वासे के० ) सम्यक् प्रकारइ जाणे ते संज्ञी पंचेंद्री मन सहित तेहने जाति स्मरण असमुप्पण, पुव्वे, के० ) पूर्व उपनो तो नहीं।

समुप्पज्जेज्झा के० ) ते जाति स्मरण सम्यक् प्रकारे प्रगट होइ अहसरामि के० ) हूं पूर्व भव नै विषइ एहवो हतोते सभारे अप्पणो, पोराणिय, के०) आपणी पाछला भवनी जाती, सारित्तए, के० ) जाति नइ पूर्व भव में हु कुण हुतो संभारे ॥ २ ॥

सुमिण, दसणे, वासे के० ) स्वप्न नो देखन उते स्वप्न दर्शन जिम भगवतइ भगवती सूत्र शत १६ उ० ६ स्वप्न ना फल कह्या ते हवा यथातथ्य ।

असमुप्पण, पुव्वे, के० ) अतीत काले उपनान थी समुप्पज्जेज्झा के० ) ते उपजे देखेइ श्रीवीरनी परइ–आहातच्चं, सुविण पासित्तये. के० ) यथातथ्य स्वप्न देखै तेह वोहीज फल पामइ ॥ ३ ॥ इति सूत्रार्थः ॥

अब हे मित्रों ज्ञान नेत्र खोल के देखो कि यहा सूत्र के मूल पाठ में श्री भगवान् ने अपने साधु साध्वी को बुला के

कहा कि इन जिन शासन के जो निर्दोप चरित्र के पालवेवाले और ज्ञान दर्शन चारित्र की समाधि वाले और धर्म शुक्ल ध्यान के ध्यावने वाले ऐसे महा गुणवान् साधु साध्वी को दश चित्त समाधि के स्थान यानी भाव धर्म प्राप्ति के स्थान जीव को गए काल मे कभी उत्पन्न न हुए ऐसे अपूर्व महा कल्याणकारी उत्पन्न हुए तिन दश चित्त समाधि यानी भाव धर्म की समाधि के स्थान में यथातथ्य स्वप्न का देखना तीसरी चित्त समाधि में श्रीमुख से परमेश्वर ने फरमाया है तो फिर हे भव्य तुम लोग ऐसे यथातथ्य स्वप्न देखने में श्री भगवान को चूक जाना या पाप लगना कैसे कहते हो और पुस्तकों में छपाते हो।

पूर्वपक्ष हमारे का तो हमारे पूज्य जी ने जैसी धारणा कराई है तैसी ही हमने पुस्तकों में छपवाई है

उत्तरपक्ष-हे भव्य अवश्य तुम्हारे पूज्य जी ने ऐसी सिद्धात विपरीत धारणा तुमको कराई होगी परतु तुम लोग पूज्य जी के कपोल कल्पना को ही सत्य मानते हो कि श्री त्रिलोकीनाथ महावीर प्ररूपे सिद्धात को सत्य मानते हो.

पूर्वपक्ष-सत्य तो हम अर्हत प्रभु प्रणीत ( प्ररूपे ) सिद्धात को ही मानते हैं परतु यह दशा श्रुतस्कध सिद्धात का पाठ हमारे पूज्य जी ने क्या नहीं पढा. जो ऐसे महाकल्याणकारी चित्त समाधी भावधर्म की प्राप्तिरूप यानि श्री भगवान् महावीर प्रभु ने देखे तिन स्वप्नों को मोहकर्म के उदय में और श्री भगवान् को चूक जाने में हमको कैसे सिखाया. शायद हमारे पूज्य जीने इस दशाश्रुतस्कध के सूत्रपाठ की टीका

में कोई दूसरी तरह का अर्थ होवे. उससे हमको धारणा कराई होगी तो क्या जाणिये. क्योंकि हमारे भ्रम विध्वंसन में दशा श्रुतस्कंध की टीका की साक्षी १ महिने की साधू की पडिमा को अधिकार में दी है सो हमको टीका दिखलाओ.

उत्तरपक्ष-हे भाई ग्रंथ बहुत बढ जावेगा तथापि तुम्हारी शंका दूर करने को हम टीका लिखते है सो सुनिये.

टीका—समाहिपत्ताणंति. समाधि प्राप्ताना ज्ञानदर्शन चारित्र रूप समाधिवता. झियायमाणंति धर्म शुक्ल ध्यान ध्याय मानाना इमोइति मानि अनंतर वक्ष्यमाण स्वरूपाणि दश चित्त समाधि स्थानानि. अस मुप्पण पुव्वाइति असमुत्पन्न पूर्वाणि इत्यर्थः समुत्पद्यरन्निति शेषः तद्यथा धम्मेत्यादि सेत्ति निर्दिशे तस्य एवं गुणजातीयस्य निग्रंथस्य. निग्रथ्यावा धम्मचिंतति धर्मोनाम स्वभावः जीव द्रव्याणामजीव द्रव्याणा चतद्विषया चिंता कथरूपा अमीनित्या उतानित्या रूपिण उतारूपिण इत्यादिरूपा. असमुप्पण पुव्वति प्राग्वत्सतयं धर्म ज्ञातु अथवा धर्म चिंता यथा सर्वेकुसमया अशोभना अनिर्वाह का पूर्वा पर विरुद्धाः।। अथसर्वेषु धर्मेषु शोभन तरोय धर्मो जिन प्रणीतः एव रूपा इत्येक १ सणीत्यादि सम्यग् जाना तीति सज्ञः तस्य यत् ज्ञान सज्ञि ज्ञान यथा पूर्वान्हे गा दृष्ट्वा पुनरपरान्हे प्रत्याभिजानीते असौ गौरिति अप्पणेत्यादि माग्वत् अह सरामीति अह स्मरामि अमुकोह पूर्वभवे आस सुदर्शनादिवत् इति ॥ २ ॥

सुमिणेत्यादि स्वप्न दर्शन यथा भगवतो वर्द्धमानस्वामिनः महाप्रमतिपादित स्वप्न फल तथा. अथ स्त्रीं वा पुरुष वा एका मह-

र्ती इय पक्ति आहा तचंति यथातथ्य फल स्वप्न दृष्टु जाति स्मरण आत्मन, पौराणिगकी जातिस्सतु चिंता उत्पद्येत ॥ इति टीका ॥

टीकार्थः–समाधि को प्राप्त अर्थात् ज्ञान, दर्शन, चारित्र, रूप, समाधि वाले और धर्म शुक्लध्यान को ध्यान वाले ऐसे मुनियों के अग्रे कथन करेंगे स्वरूप जिनका ऐसे दश चित्त समाधि के स्थान पूर्व नहीं उत्पन्न भये ऐसे वह उत्पन्न होवे ऐसे गुण विशिष्ट जो निग्रंथमुनि और निग्रंथी साध्वी तिनकी धर्म चिंता धर्म नामस्वभाव तिसकी चिंता अर्थात् जीव द्रव्यऔर विशयक चिंता कैसीक चिंता यह जीव द्रव्य अजीवद्रव्य नित्य है कि अनित्यहै, रूपी है कि अरूपी है, इत्यादि रूप चिंता अस मुप्पण पुव्वति. इति पूर्ववत्सत्य धर्म जानने को अथवा धर्मचिंता जैसे जैन अतिरिक्त सपूर्ण कुसमयहै अर्थात् शोभायमान नहीं है. अनिर्वाहक अर्थात् अपने कथन को सिद्ध नहीं कर सके ! पूर्वापर विरुद्ध ऐसे अतः इसी कारण से सपूर्ण धर्मों के विषय जिन प्रणीत धर्म है सो ही शोभायमान है. । १ ।

सणी इत्यादि. सम्यग् जानातीति सज्ञः अच्छी तरह से जो जाणे उसको संज्ञ कहते हैं. तिसको जो ज्ञान उसको सज्ञीक ज्ञान कहतेहै. जैसे प्रातःकाल गौ देख करके फिर साय काल में जानता है कि यह गौ है. अप्पणा इत्यादिक पूर्ववत् में स्मरण करताहू कि पूर्वभव में अमुक में होताभया सुदर्शनादिकों की नाई ॥ २ ॥

सुमिणत्यादि स्वप्न दर्शन जैसे श्री भगवान वर्द्धमान स्वामी का भगवती जी में प्रतिपादन यानि कथन किया तैसे अथ स्त्रीको वा पुरुष को एक बडी घोडों की पक्ति यथ,थ्य

स्वप्न को देखने की जाति स्मरणं अर्थात् अपनी पौराणि की पुनर्भव की जाति को स्मरण कराने को चिंता उत्पन्न करती है.
॥ इति टीकार्थः ॥

अब हे मित्रों! इस सूत्र की टीका भी देखो यहा टीका में तो खुलासा कहा कि महा निर्मल चारित्र के पालने वाले धर्म शुक्ल के ध्यान के ध्याने वाले ऐसे मुनि को दश प्रकार का चित्त समाधि भाव धर्म की उत्पत्ति यानि प्राप्ति होवे तिसमें १ यथातथ्य स्वप्न का देखना सूत्र भगवतीजी का १६ मा शतक के छटे उपदेश में जैसे यथा तथ्य स्वप्न का फल भगवन् वर्द्धमान स्वामी को हूवा तैसे ही यथातथ्य स्वप्न का फल होता है और बड़ी यह घोड़ों की पङ्क्ति आदि देख उनको यथातथ्य स्वप्न कहिये सो अगाडी हम सूत्रों से लिख दिखा वेंगे तो फिर हे मित्रो तुम यथातथ्य स्वप्न को देखता मोह कर्म के उदय में या भगवान् को चूक जाने में कैसे कहते हो

पूर्वपक्ष-ऐसे यथातथ्य स्वप्न को देखने में क्या फल प्राप्ति होवे या क्या आत्मा का कल्याण यानी संसार के जन्म मरण के दुख मिटे ॥

उत्तरपक्ष हे भव्य इस यथातथ्य स्वप्न को देखने से श्रीभगवान् को महा कल्याणकारी संसार समुद्र के तिरणे का फल प्राप्त हुवा है और इसी दशा श्रुतस्कंध के पांचवें अध्ययन मे दशही चित्त समाधि की गाथा बद्ध परूपणा विशेष महत्वता के लिये फरमाई है जिसकी तीसरी गाथा में यथा तथ्य स्वप्न को देखने से जैसा फल होता है।

वैसा सूत्रपाठ से लिखते हैं सो ध्यान लगा के सुनिये

१ चित समाधि भाव धर्मकी प्राप्ति में है यथा

सूत्र-आहातच्च' तु सविण, खिम पासति,सवुडे ससव्वंवा, उहंत रति, दुखा, दोयवि, मुचति ॥ इति ॥

अन्यार्थः—आहातच्च के०- यथातथ्य ते सुविण. के०- स्वमएतलें सफल एहवो स्वप्न । खिप के ' तेतत्कालइ पासति के०' देखइ-सवुडे के०' संवर द्वारनोधनी साधु- सव्व' वाउ, हतरंति के०. सर्वते निरशेष एहवो ओघ कहिए ससार समुद्रनी परे समुद्र अपार एहवा ससार समुद्र नइतरई एतले पुनरपि ससारी न थाय कर्मना अभाव थकी दुखादोय के०' दुख ते शरीरी मानसीथ की विमुचति के०' मुकाइ अथवा विविध प्रकारना दुख थकी मुकाइ ॥ इति सूत्र गाथार्थः ॥

अब देखिये देवानुपिया जी श्री भगवत ने फरमाया कि यथातथ्य स्वप्न के देखने से मुनि ससार समुद्र को तिरे और दुख रहित होवे यह सूत्र के मूल पाठ में कहा. तो हे भव्यों! अब तो विचार लो कि ऐसे मोक्ष फल के देने वाले स्वप्नों को मोह कर्म के उदय में कह के श्री भगवत महावीर प्रभु ने यथातथ्य दश स्वप्न केवल ज्ञान लाभादि के देने वाले देखे, तिसमें तुम परमेश्वर को चूके या पाप लगने का महा भयंकर आल चढा के तीर्थंकर भगवान् की आशातना क्यों करते हो ? भाई ससार का भय होवे तो अब भी छोड दो तथा इस चित्त समाधि की तीसरी गाथा की वृत्ति यानी टीका में भी ऐसा खुलासा है कि ऐसे चरम तीर्थंकर वर्द्धमान स्वामी ने दश स्वप्ने देखे और तत्काल फल को प्राप्त हुए और ससार समुद्र को तिरके मोक्ष प्राप्त होने का फल को प्राप्त हुए सो टीका लिखते है सो सुनिये ।

तथा च टीका—अहानचंति यथानथ्यमवि संवादि फल यत्तप्रया तथ्य मित्युच्यते यथा चर्म तीर्थ कृता दश स्वमादृष्टाः क्षिप्रच फलम जनि तथा क्षिप फलदं पश्यति संवृतात्मा निरुद्धा श्रवद्वारः सर्व निरविशेप य शब्दः स्वगतानेक भेद सूचकः ओघ स्तत प्रवृत्त प्रवाह ससार समुद्र मिच समुद्रं अप्राप्य पार एव धि रसनगति न पुनः ससारी भवति दुःख दो यचि दुःखाद्दुः खोत्पाद कर्मणः शरीर मानसिकाद्यानिविधानेक पुकारान्मु ः चते ॥ इति गाथार्थः ॥

अथ टीकार्थः—अवि संवादि जो फल यानी सत्य है फल जिमका उसको यथातथ्य कहते है जैसे चर्म तीर्थकर ने दश स्वप्न देख ओर शीघ्र फल प्राप्त हुआ तथा तैसे ही शी घ्र फल देने वाले ऐसे स्वप्न को देखता है वह कौन है, रोका है आश्रवद्वार जिसने ऐसा पुरुष फैल रहा है प्रवाह जिसमें ऐसा समार समुद्र की सी नाहि समुद्र नहीं प्राप्त है पार जि-सका ऐसे ससार समुद्र को इस प्रकार का मनुष्य तिरता ह फिर ससारी नहीं होता है दुःख का उत्पादन करने वाला जो कर्म अथवा शरीर का मन का दुःख अथवा अनेक प्रकार का सासारिक दुख तिससे मुक्त होता है ॥ इति टीकार्थ ॥

अब देखो यहां टीका में भी श्रीभगवान् महावीर स्वामी जी के दश स्वप्न यथातथ्य महा कल्याणकारी ससार समुद्र का तिरके मोक्ष सुख के दायक कह हैं और तुम तेरे पथी लोग यथातथ्य स्वप्न को मोह कर्म के उदय में या चूक जाने में पाप लगने में कहते हो सो इत्यादि किस सूत्र के टीका अर्थ से कहते हो. हे मिथ्या त्वगीं! अब तो सोचो कि जिस स्वप्न का

फल भगवंत कर्म त्तय और मोक्ष का श्रीमुख से फर्माते हैं. तो फिर इससे ज्यादा लाभदायक क्या फल है सो बुद्धि से विचार के परमेश्वर की आशातना का छोडना उचित है और इसही चित्त समाधि में अपूर्व धर्म १ जातिस्मरण ज्ञान २ यथातत्थ्य स्वप्न ३ देवदर्शन ४ अवधिज्ञान ५ अवधिदर्शन ६ मनः पर्यवज्ञान ७ केवलज्ञान ८ केवलदर्शन ९ केवलमरण १० यह दश बोल कहे हैं, तो फिर दशमें से एक तो बुरा और ९ अच्छा ऐसा कौन बुद्धिमान् मनमानी कल्पना करे. अपितु कभी नहीं करे और श्रीभगवत ने दशही बोलों को भाव समाधि धर्म शुक्ल ध्यान में फुरमाये है वैसेही श्रद्धे और जो अपने गुरुजी ने यथातथ्य स्वप्न चित्त समाधि का सिद्धान्त से विरुद्ध मोह कर्म के उदय में या भगवत को चूक जाने में धराई उसका हिसाब अपने गुरुजी से समझे जो कि ऐसी विरुद्ध धारणा कराई येही बुद्धि पाने का फल है.

पूर्वपक्ष–कदाचित हमारे गुरुजी कहदेवें कि भगवत ने तो स्वप्न देखने से चित्त समाधि होवे. उसकी आज्ञा फुरमाई है. परंतु स्वप्न देखने की नहीं, क्योंकि इस चित्त समाधि में देवदर्शन है तो दर्शन की तारीफही न करी. किंतु देवदर्शन से चित्त में समाधि धर्म की श्रद्धा बढे उसकी तारीफी करी है, आज्ञा दी है।

उत्तरपक्ष–हे भव्य! जो कदाचित् तुम्हारे गुरुजी ऐसा भी कहदेवे कि यथातथ्य स्वप्न की या देवदर्शन की तारीफी भगवत ने नहीं की, आज्ञा नहीं दी. तब तो तुम्हारे गुरुजी अपनी श्रद्धा को आपही नष्ट करनेवाले ठहरेंगे, क्योंकि तुम्हारे गुरुजी की श्रद्धा ऐसी है कि भगवान् की आज्ञा बाहिर कामों में

किंचित्मात्र धर्म पुन्य नहीं होता है संशय होवे तो तुम्हारे गुरु जी कृत हितशिक्षावली में लिखा है सो देखलेना सो गाथा लिखते हैं-जिह कार्यनी केवली आज्ञा नहीं दी कोय। धर्म पुन्य नहि ते हमें हिय विमासी जोय, ॥ १२९ ॥ अब देखो यहां तुम्हारे गुरुजी यथातथ्य स्वप्न को और देवदर्शन को परमेश्वर की आज्ञा बाहिर मानेंगे तो आज्ञा बाहिर कामों में तुम्हारे गुरु जी चित्त समाधि धर्म ध्यान कैसे मानेंगे, कदाचित् अब तुम्हारे गुरु जी यथातथ्य स्वप्न को मोह कर्म के उदय में स्थापना के लिये यथातथ्य स्वप्न को आज्ञा बाहिर कहदेवे तो फिर यथातथ्य स्वप्न से चित्त समाधि धर्मध्यान का लाभ मानने से वह श्रद्धा मिथ्या ठहरेगी कि जो भगवान् की आज्ञा बाहिर किंचित्मात्र धर्म पुन्य नहीं, तथा तुम्हारे गुरु जी कदाचित् ऐसा भी कहदेवें कि हम तो यथातथ्य स्वप्न और देव दर्शन इन दोनों को चित्त समाधि धर्म ध्यान में मानेही नहीं, तब तो तुम्हारे गुरु जी चित्त समाधि के दश बोल में से आठ बोल को ही मानने वाले ठहरेंगे और २ बोल को नहीं मानेंगे तब तो प्रकट जिन वचनों के उत्थापक ठहरेंगे तो फिर जैन वचन के उत्थापने वाले में तो समकित भी नहीं है तो फिर तुम अपने गुरु जी में समकित बिना साधूपना कैसे मानोगे और उनके शिष्य क्योंकर बने रहोगे तो जरा मध्यस्थ पना ग्रहण करके विचारना जी।

पूर्वपक्ष—जैसे यथातथ्य स्वप्न को महत्वता यानी तारीफ श्रीभगवान ने फरमाई है वैसी देवदर्शन की महत्वता सूत्र में है कि नहीं।

उत्तरपक्ष-हे भव्य देवदर्शन की महत्वता भी. श्रीभगवान् ने इसी दशाश्रुतस्कंध में पंचमाचित्त समाधिनामा अध्ययन में फरमाई है सो मूलपाठ से दिखलाते हैं ॥

सूत्रगाथा पत्ताइ, भयमाणस्स विवित्त, सयणासण, अप्प, हारस्स, दंतस्स, देवदंसेति, ताइणो, ॥

अस्यार्थः-पताइ, भयमाणस्स के० अल्पमूलना अथवा जीर्ण तेह नइ मेवे एतले मातना सेवनहार, विवित्त, सयणासण के०, स्त्री पशु पडकर हित तथा जीव रहित सेय्या जीव रहित आसन अप्प, हारिस्स, दंतस्स. के०-अल्प आहार लेणहार नइ इन्द्रीना दमण हारनइदेव, देसेति, ताइणो, के० देवतानो. दर्शन होइ छकायना रख पालनइ॥ ४४॥ सू दशा. अ. पचमा. इति सूत्रार्थ

अब विचारो भाई! इस सूत्र पाठ में देवदर्शन का महत्वता श्रीभगवान् ने श्रीमुख से फुरमाई है, कि जो मुनि आत मात यानी अल्प मोल के वस्त्र पात्रादिकन का सेवन वाला और निर्दृद्ध उपासरा, यानी मकान या पाट पटले आसन के सेवने वाले और अल्प आहार के करने वाले और छ काय जीव की रक्षा करने वाले, ऐसे महामुनि को देवदर्शन होवे यह प्रगट देव दर्शन की महिमा सूत्र में श्रीभगवान् ने फुरमाई है. सो बुद्धिमान् श्रद्ध लेवो कि देवदर्शन भी चित्त समाधि धर्म प्राप्ति के दश बोल में से चौथे बोल में है.

पूर्वपक्ष—सिद्धात में अव्रती को आने जाने की तारीफी अनुमोदना करनी वर्जी है इसहेतु से देवदर्शन की तारीफी क्योंकर होगी—

उत्तरपक्ष—हे भोलेभाई! आने जाने का तो कथन यहां है

ही नहीं, तो फिर तुम विनाही विचारे तर्कना क्यों करते हो. यहा तो देवदर्शन काहीज कथन है. आने जाने का नहीं.

उत्तरपक्ष—आने जाने विना नहीं होवे परंतु आने जाने की प्रशंसा नहीं, देव दर्शन की प्रशंसा है. जैसे साधू को वंदना करने को गृहस्थ लोग कोई पैर से चलके, कोई सवारी करके, कोई स्नान करके आते है, क्योंकि आये विना तो साधू को वंदना होना संभव नहीं होता है, परंतु भगवान् तो महत्वता यानी प्रशंसा, वंदना करने की हीज करी है, परंतु आने जाने की नहीं. सो सूत्र उत्तराध्ययनजी का २९ मा अध्ययन के दशमें बोल में कहा है सो सुनिये.

सूत्र—वंदण एणं, भंते, जीवे, किं जणइ; वंदण एणं, नीया; गोत्तं कम्मं, खावइ, उच्चा, गोयं, कम्मं, निबंधइ, सोहग्ग, चणं, अप्पडिहयं, आणाफलं, निव्वत्तेइ, दाहिण, भावचणं, जणयति. ॥ १० ॥ इति सूत्रपाठः

अस्यार्थ—वंदण एणं, भंते, जीवे, किंजणइ; के० वांदणाआचार्यादि कानी उचित प्रतिपत्ति नइ करीवेकरी हे भगवंत जीव कीसु उपजावइवंदण, एणं, नीया, गोतं, कम्मं, खवेइ, के० गुरु कहइ अधम कुल नइ विषै उत्पत्तिनु हेतु कारण. यहवू नीचे गौत्र कर्म खपावइ उच्चा, गोय, कम्म, निबंधइ, के० अने तीर्थंकर चक्रवर्त्यादिकन उकारण उच्चगौत्र कर्म अतिशय करी बांधइ सोहग्ग, चणं, अप्पडिहय, आणाफलं, निव्वतेइ, के० वली सौभाग्य सर्व लोक नै स्पृहणीकपणु, कोई हणी न सकइ यह वू आज्ञा फल आज्ञा सारपणु निवर्तावइ उपजावइ दाहिण भावं, चणं, जणयति, के० वली दक्षण भाव भाव

पारपरंतु लोकनइ अनुकूल पण उपजावइ ॥ इति ॥ मन्त्रार्थ

अब विचारना चाहिये कि इस सूत्र के मूलपाठ में वंदणा करने से उच्च गोत्र यानी उच्च कुल में उत्पन्न होणे रूप भगवत ने वंदना करणे की प्रशंसा और महत्त्वता फुरमाई है. परंतु आने जाने की नहीं बस इस सूत्र के न्याय को विचार के समझ लेवो कि दशही चित्त समाधि भगवत ने धर्म में कही है. समवायांग सूत्र का दशमा समवायांग में भी बहुत खुलासा है. दशही चित्त समाधि का तो अब यह सिद्धांत का मूलपाठ अर्थ टीका को अच्छी तरह से हृदय में विचार के अपना पूर्वपक्ष यानी हठवाद छोडना अच्छा है जो हे भाइ जैन सिद्धांत की आस्ता होवे तो छोडही देवोगे और याने गुरुजी की कल्पना का ही हठ होवेगा तो अपनी २ इच्छा की बात है. इस असाध्य रोग की दवा तो किसी से ही नहीं बन सकी है ॥ इति ॥

पूर्वपक्ष–हमने पृष्ठ तीसरे की ७६ मी पंक्ति से लेके पृष्ठ चौथा की दूसरी पंक्ति तक लिखा है कि प्रथम तो स्वप्न ही सावद्य कर्म में है. और इससे भी पिशाचों को जीतना और भुजा से समुद्र को तैरना विशेष ही सावद्य कर्म है यह हमारा लेख है इससे हम कहते हैं कि पिशाचों को जीतने से क्लेश और समुद्र तिरने से त्रसा पाणि का मरदहुवा इससे कैसे नहीं चूके. यह तो चूकने का प्रत्यक्ष कथन है

उत्तरपक्ष–हे अल्पज्ञ मित्रो! प्रथम तो यह तुम्हारा लेख तुम्हारे गुरु जीतमलजी से ही अत्यन्त विरुद्ध है क्योंकि जीतमलजी ने तो यथातथ्य स्वप्न को सावद्य नहीं कहे है।

पूर्वपक्ष-अगर हमारे गुरु जीतमलजी यथातथ्य स्वप्न का सावद्य कर्म नहीं मानते तो फिर हमारे गुरु डालचंदजी ने हमको ऐसी धारणा क्यों कराई कि स्वप्न देखना ही सावद्य कर्म है. क्या हमारे गुरु डालचंदजी की श्रद्धा हमारे गुरु जीतमलजी से विपरीत होगई है. जो हमको हमारे गुरु जीतमलजी से विपरीत धारणा कराई.

उत्तरपक्ष-हे मित्रों! तुम्हारे गुरु डालचंदजी की श्रद्धा तुम्हारे गुरु जीतमलजी की श्रद्धा से विपरीत हुई या नहीं तिसको तो तुम बुद्धिमान् होवो तो स्वयं समझ लेना हमतो तुम्हारे हितार्थ के लिये तुम्हारे गुरु जीतमलजी ने यथातथ्य स्वप्न को जैसा माना है वैसा तुम्हारा ग्रंथ भ्रमविध्वसन से दिखाते हैं ध्यान लगा के सुनिये. भ्रमविध्वसनपत्र ७६ मा पृष्ठ पर लिखा है ( टीकाकार पीण इम कह्यों छै संवृत स्येह विसीष्ट तरसंवृक युक्ता अग्राह्या ) इहा टीका में पीण इम कह्यो साचो सुपनो देखो तो संवुडो विशीष्ट अत्यन्त निर्मल प्रणाम नो धणी. सवुडो ग्रहणो इहा अत्यन्त निर्मल चारीत्र आश्री सवुडो साचो सुपनों देखे कह्यो. इति भ्रमविध्वसन का लेख.

यह देखो भाई तुम्हारे गुरु जीतमलजी ने तो माना कि अत्यन्त निर्मल चारित्रवान् मुनि यथातथ्य यानी सत्य स्वप्न देखे तो अत्यन्त निर्मल चारित्रवान् का कार्य तो सावद्य होता ही नहीं, क्योंकि सावद्य यानी पाप कार्य का कर्तव्य अत्यन्त निर्मल चारित्र के पालने वाले को कभी नहीं होवे तो स्पष्ट सिद्ध हुआ कि यथातथ्य स्वप्न का देखना सावद्य कर्म नहीं. तो हे बुद्धिमानो अब जरा विचारो कि तुम्हारे गुरु डा-

लचंदजी की श्रद्धा कैसे हुई जो तुम्हारे गुरु जीतमलजी की श्रद्धा से विरुद्ध तुम को स्वप्न देखना ही सावद्य कर्म में यानी पाप कर्म में और मोहनी कर्म के उदय में धारणा कराया. हे बुद्धिमानो! न्यायवान् होवो, तो ज्ञान नाभ खोल के अच्छी तरह से विचारना. दूसरा यह भी लिखना विरुद्ध है कि भगवत पिशाचों को जीते, क्योंकि सूत्र में तो ( राग, महघोर, रूव, दित्तधर, ताल, पिसाय ) ऐसा पाठ है यहा तो एक पिशाच को भगवत ने जीता ऐसा लेख है और तुमने पिशाचों यानी बहुत पिशाचों को जीतना लिख दिया, यह जैन सिद्धात से तुमने अति विरुद्ध लिखा, तथा जीतना भी कई तरह का है सिद्धात ठाणाग के चौथे ठाणे का चौथा उद्देश में भी श्री भगवान् महावीरजी के ४०० साधु देवता मनुष्यों की प्रपदा को पराजय करने की अर्थात् जीतने की लब्धिधारी मुनि कहे हैं तो कहो वे मुनि देवता मनुष्यों को जीते तो क्या क्लेश करके जीते कि ज्ञानबल से ?

पूर्व पक्ष-ज्ञानबल से जीते.

उत्तर पक्ष-तो महावीर स्वामी ने भी पिशाच को पराजय किया ऐसा सूत्र में कहा परंतु क्लेश करा ऐसा सूत्र अर्थ टीकादिक कहीं भी नहीं कहा, सो सूत्र से व्यतिरिक्त प्ररूपणा करके भगवान महावीरजी को क्लेश करने का आल देना अच्छा नहीं, भगवत ने तो पिशाच को जीतने का स्वप्न देखा परंतु पिशाच से क्लेश किया ऐसा कथन तो कहीं भी नहीं और यह भी विचारो कि छद्मस्थ पने में पिशाच को जीते, और केवल पने में उसी पिशाच का जीतना यथातथ्य स्वप्न में

कहा और यथातथ्य स्वप्न का देखना चित्त समाधि रूप धर्म ध्यान में है ऐसी अति महत्वता श्रीमुख से कही तो फिर भगवन्त तो महत्वता कहते हैं और तुम चूकना किस भगवान का वचन से कहते हो और सिद्ध करते हो सो जरा बुद्धि से विचारो और समुद्र का तिरना रूप समुद्र का समाधान ऐसे समझना कि कच्चा पानी का सघट्ट नहीं करना भी भगवन्त ने फुरमाया और कारण से नदी उतरने का भी विधिवाद श्रीभगवन्त ने फुरमाया, तो भगवन्त के विधिवाद आज्ञा से साधु भी नदी उतरते हैं और तुम भी सावुतान में कुछ भी दोष नदी उतरने का नहीं गिनते हो, तो फिर प्रत्यक्ष नदी उतरने से कच्चा पानी को उपमर्दन होने में तो तुम साधु को चूकना नहीं कहना हो तो फिर भगवन्त तो स्वप्न में समुद्र तिरे परन्तु साक्षात् समुद्र तिरे नहीं, तो भगवन्त को चूके कहने में कितनी बड़ी आशातना होती है सो सोच के अब भी छोड़ देवो ?

पूर्वपक्ष-नदी का तिरना तो साधू को कारण से है और विधि आज्ञा भी है परन्तु समुद्र तिरणे का क्या कारण है और विधि आज्ञा भी क्या है ?

उत्तर पक्ष-हे मित्रो ! तुमने दश स्वप्नों का फल सहित सूत्रपाठ भगवतीजी का १६ मा शतक का छठा उद्देश में या ठाणांग का दशमा ठाणा से अच्छी तरह से शुद्ध समकितवन्त विद्वान् गुरुमुख से सुना होता तो यह तर्कना नहीं उत्पन्न होती परन्तु खैर अब भी सूत्रपाठ एकाग्रचित्त से सुनिये कि भगवन्त का तिरने का स्वप्न और पिशाच को जीतना रूप स्वप्न का

देखना सार्थक यानी परमार्थ सहित कहा कि निरर्थक कहा है सो सूत्रपाठ लिखते हैं सुनिये ।

सूत्र-जएां, समणे, भगवं, महावीरे, एग, मह, घोररूव, दित्तधरं, ताल, पिसाय, सुविण, पराजिय, पासित्ताण, पडिबुद्धे, तण, समणेण, भगवया, महावीरेण, मोहणिज्जे, कम्मे, मूलड, ग्धातिउ, ॥ १ ॥ जण, समणे, भगव, महावीरे, एगं, महसागर, जावपडिबुद्धे, तणं, समणण, भगवया, महावीरेण, अणादीए, अणवदग्गे, जाव, संसार, कतारे, तिणे इति सूत्रपाठः

अस्यार्थः-जण, समणे, भगव, मह वीरे, एग, मह, घोररूव, दित्तधर, तालपिसाय, सुविणे, पराजिय, पासित्ताण, पडिबुद्धे के जेह श्रमण भगवंत श्रीमहावीर स्वामी एक मोटो भयानक रूप दीप्ति धर ताल पिशाच प्रेत स्वप्न ने विषै जीतो एहवो स्वप्न ने विपे देखी ने जाग्या-तण, समणेणं, भगवया, महावीरेण, मोहणिज्जे, कम्मे, मूलओ, घातिओ, के तेह समान श्रमण भगवत श्रीमहावीरे मोहनीय कर्म मूल थकी घात कीधो ॥ १ ॥ जंण, समणे, भगव, महावीरे, एगं, मह सागर, जाव, पडिबुद्धे, के जेह श्रमण भगवत श्रीमहावीर स्वामी एक-मोटो सागर यावत् प्रति देखी जाग्या, तण, समणेण, भगवया, महावीरेण, अणादीए, अणवदग्गो, जाव, ससार, कतारे, तिणे, के-तेह श्रमण भगवत श्रीमहावीरे जेहनी आदि नहीं तथा जेहनी अत नहीं यावत् संसार कातार तिर्यो ॥ इति सूत्रार्थः ॥

यह सूत्र भगवतीजी और ठाणागजी में एकसाही कथन है इति ।

यहा सूत्र के मूलपाठ में कहा कि श्रीभगवान् पिशाच

को जीते तिस समान मोहकर्म को जीते और जो श्रीभगवान् समुद्र को तिरे तिस समान श्री भगवान् संसार समुद्र को तिर तो हे बुद्धिमानो! जरा विचारो कि जिस स्वप्न के देखने से महाघोर जो मोहकर्म के जितने रूप और महा संसार रूप समुद्र तिरने रूप प्रयोजन है तो फिर इससे ज्यादा क्या कारण यानी परमार्थ श्रद्धने का प्रयोजन होता है सो जरा गंभीर बुद्धि से विचारो और यह भी ख्याल करो कि एक ग्राम नगर या देश में रहने से प्रतिबद्ध का प्रसंग करके चारित्र मलिन होजाताहै इससे चारित्र का निर्मलपना रखने के वास्ते. साधू नदी आदिक उतर करके भी विहार करजाते हैं तथापि भगवन् की आज्ञा को उल्लंघन नहीं करते हैं और अन्यथा विना कारण से साधु एक बिंदुमात्र भी अपकाय की उपमर्दना करे तो सूत्र नसीथ जीका १२ मा उद्दश का ६ सूत्र में लघु चातुर्मास प्रायश्चित्त कहा है. तो विचारना चाहिये कि थोडी सी भी चारित्र की शुद्धि के वास्ते साधू नदी उतर जायतो दोष नहीं, तो फिर मात्र स्वप्न में समुद्र तिरने से ससार समुद्र को तिरजाय और मोक्ष का लाभ होवै उस परमार्थक स्वप्न को देखने में पाप लगना या चूक जाना कहना कौन बुद्धिमान् का काम है, हां अन्यथा अपकाय का सघट्टा से चारित्र विराधना होती है. तैसे ही यथातथ्य स्वप्नके सिवाय विकलरूप जजाल में विराधना होती है परतु भगवत जिस स्वप्न की महत्वता फुरमाई और प्रशंसा करी उसमें किसी तरह से दोष सिद्ध नहीं होता है.

पूर्वपक्ष–क्या आप नहीं जानते हो कि आवश्यक सूत्र में पगाम सिझाय की पाटी में ( सुयण, वत्तियाए ) ऐसा पाठ है.

इसमें प्रकट स्वप्न निद्रा में देखा होय तो मिच्छामि दुकड इसी पाटी के अन्त में है तो फिर स्वप्न देखना अच्छा यानी श्रेष्ट कैसे होवे.

उत्तरपक्ष–हे भोले भाइयों! इसका अर्थ तुमने अच्छी तरह से जाना. मूलपाठ में भी तुम्हारी दृष्टी नहीं पहुंची परंतु हम तुम्हारे हितार्थ के लिये सूत्र पाठ सहित लिखते है सो सुनिये ॥

सूत्र–आउल, मउलाए, १ सूयण, वत्तियाए, २ इत्थि, विप रियासियाए, ३ दिट्ठी, विपरिया, सियाए, ४ मण, विपरिया, सियाए, ५ पाण, भोयण, विपरियासियाए,-इति ॥

अस्यार्थः—इस का टबा से भावार्थ ऐसा है कि भोग से आकुल व्याकुल चित्त विभ्रमहीं १ स्वप्नमाइ अनेक विध जजाल देखवे करि २ स्वप्नमां माही स्त्रीके भोगों की वाछा ३ स्त्रीका स्नेह स्वप्नमाहि उत्पन्न होवे यानी सस्नेहरूप नजर स्वप्न में हुवे ४ स्वप्नमाहि चो विहार उपवास में वस्तु भोजन पान करना. अकल्पनीक वस्तु खाना पीना. यह पूर्वोक्त वार्ता स्वप्न में होवे. उसको सुयण, वत्तियाए ऐसे कहते हैं यह टवे का भावार्थ लिखा. अब टीका का भावार्थ सक्षेप से लिखते हैं. प्रथम ज्यो लिखे सूत्र के ६ पद हैं तिनमे आदि के २ पद यानी आउल, माउलाए, सूयण, वत्तियाए. इन दो पद की व्याख्या पीछे है और पीछे के चारपद यानी इत्थि, विपरियासियाए, १ दिट्ठी विपरियासियाए. २ मण, विपरियासियाए, ३ पाण, भोयण विपरियासियाए, ४ इन चारपद की व्याख्या पहिले है.

इससे व्याकरण के नियमानुसार अच्छी तरह से अर्थ होता है ( इत्थि, विपरियासियाए ) साधू को स्त्री नहीं सेवने योग्य है उसको सेवने के भावसे विपरियासिया, कहिए १ ( दिट्ठि, विप्परियासियाए ) स्त्रीका विपरीत पना करके दृष्टि विपरीत होय है.

( मण, विपरियासियाए ) दृष्टि विपरीत होने से मन विपरीत होता है मन स्त्री में नहीं रखणा. रखणेसे विपरीत होय है. ३ ( पाण, भोयण, विपरियासियाए, ) जो मन की विपरीतता सु नहीं विपरीत होवे तो उस विपरीतता करके पान भोजन मे विपरीत होय है. रात्रि में अथवा दिन में अकल्पनीक या एक भक्त से अधिक या उपवास में भोग लिया तो पाण, भोयण, विपरीयास हुवा ( सूयण, वत्तियाए ) यह पूर्वोक्त काम नहीं करने योग्य स्वप्न में करलेवे उसको स्वप्नवृत्ति यानी सूयण वत्तिया कहते है ५ ( आउल, गाउलाए ) अति आकुलता करके साधु स्वप्न में काम भोग पर आकुला करे ऐसा मन स्वप्न में होवे उसको मिच्छामि दुकडा है इति

इसकी मूलटीका आवश्यक जी सूत्र में देखलेना हमने यहां ग्रंथ गौरव के भय से सन्क्षेप से भावार्थ लिखा है अब बुद्धिमान् पुरुषों विचारो कि टीकाकारजी और टबाकार जी स्पष्ट रीति से लिखते हैं कि विपरीत काम का स्वप्न यानी स्त्री आदिक का संसर्ग करने से मिच्छामि दुकडा हैं तथा तुम्हारे भ्रमविध्वंसन में भी इस विषय का ऐसा अर्थ किया हैं.( सुयण वत्तियाए ) कहता सुपना में जंजालादिक देखवे करी तथा आगलकह्यो ( पाण भोयण, विपरियासियाए ) कहता सुपना में पाणी नो पीवो भोजन नो करवो ते अतिचार नो मिच्छामि

दुकडो॰ इहां स्वपना जंजालादिक जूठा साधू ने आवता कहा है इति–

भ्रमवि-वसन का पन ७६ ओली ३॥

बस ! यह लेख देखके विचारना कि यथातथ्य स्वप्न का भगवतने किसी सिद्धांत में प्रायश्चित्त नहीं कहा है बल्कि समवायाग भगवती, स्थानाग दशाश्रुतस्कन्ध मे यथातथ्य स्वप्न की भगवतने प्रशंसा और संसार समुद्र तिरने का फल कहा है भावधर्मरूप चित्त समाधि मे यथातथ्य स्वप्न कहा ओर हे बाल मित्रो ! तुमने स्वप्ने को एकांत सावद्यकर्म में कह दिया. वाहरे मित्रो ! तुम्हारा भोला पन, तुमने प्रत्यक्ष प्रमाण का भी कुछ ख्याल नहीं किया कि प्रत्यक्ष में कईक साधू श्रावक समदृष्टि को ऐसे स्वप्न भी आते है कि स्वप्न में गुरु महाराज का दर्शन किया. और गुरु महाराज का व्याख्यान सुना, किसीसाधू ने स्वप्न में स्वाध्याय किया किसीने नोकारगुणा, कहो भाई यह कार्य सावद्य है कि निरवद्य है

पूर्वपक्ष–गुरु महारज का दर्शन करना, स्वाध्याय करना, नवकार स्मरण यह कार्य तो निरवद्य है

उत्तरपक्ष–तो हे भाई ! तुम तेरे पंथियों ने ऐसा क्योंकर लिख दिया कि सब स्वप्न सावद्य कर्म है. अफसोस २ है कि ऐसी प्रत्यक्ष बात का भी तुमको ज्ञान नहीं हुवा, तो फिर सिद्धांत की बात को क्योंकर समझ सकोगे और समुद्र तिरना पिशाच का जीतना, सावद्य कर्म कहते हो तो साधू का नदी उतरना, साध्वी जल में डूबती हुई को काढ लावे, यह सूत्र ठाणाग ५ मा उस दूसरा में कहा तो, तो कहो भाई यह प्रत्यक्ष

जल की उपमर्दन का कार्यनिरवद्य कहते हो कि सावद्य? अगर कहोगे कि इन कामों की सूत्र मे आज्ञा है. इससे निरवद्य है तो विचारो कि सूत्र में तो विधिवाद आज्ञा है. कि साधु कारण से नदी उतरे तो इस तरह से उतरना परतु अवश्यमेव नदी को उतरनी ही चाहिये ऐसी आज्ञा नहीं. और चित्त समाधि को तो अवश्यमेव प्राप्त करने की सूत्र मे श्रीभगवान ने एकात आज्ञा फरमाई है. सो हमने ऊपर सूत्र के मूलपाठ से लिखा है. और यथातथ्य स्वप्न का देखना, चित्त समाधि को श्रीमुख से कहा है और हमने सूत्रके मूलपाठ से लिखदिया है सो समझ लेवो. भाई कि प्रत्यक्ष नदी उतरने से साधु को विराधिक पना नहीं हो यथातथ्य स्वप्न को देखना तो भावधर्म चित्त समाधिका कार्य है तो ऐसे उत्तम कार्य में तो चारित्र का विराधना या चूक जाना मुनि को होवे ही कैसे. अपितु, कभि नहीं होवे. चेतो चेतो चेतो. अब भी सूत्र वचन श्रद्धो यही आत्मा का कल्याण है. इति तजो हठवाद भजो अप्रमादं ॥ १ ॥

इतना सिद्धात का पाठ सहित हमने खुलासा भव्य प्राणियों के हितार्थ के लिये किया है तथापि दश स्वप्न का फल सहित पाठ सर्व भव्यों के लिये या जिनका भगवत के स्वप्न देखने में चूक जाने की शका है उनके लिये विस्तार से सूत्रपाठ लिखते हैं

सूत्र ॥ जणं, समणे, भगवं महावीरे' एग, मह, घोररूवं, दित्तधर, तालपिसाय, सुविणे, पराजिय. पासित्ताण, पडिबुद्धे, तण, समणे, ण, भगवया, महावीरेण, मोहणिज्जं, कम्मे, मूल उग्घातिउ. ॥ १ ॥

जण, समणे, भगवं, महावीरे, एग, महं, सुक्किलं, जाव, पडिबुद्धे, तण, समणे, भगव, महावीरे, सुकज्झाणो, वगए, विहरइ ॥ २ ॥

जंण, समणे, भगव, महावीरे, एग, महं. चित्तविचित्त, जाव, पडिबुद्धे, तण, समणे, भगव, महावीरे, विचित्त, ससमय, परसमय, दुवाल, सगं गणिपिडग, आघवेति, पणवेति, परुवेइ, दसेई निदसेइ उवदंसेइ, तजहा, आयार, सूयगड, जाव, दिट्ठिवाय ॥ ३ ॥

जणं, समणे, भगवं, महावीरं, एग मह दानदुगं, सव्वरयणामयं, सुविणे, पासित्ताणं, पडिबद्धे,, तण, समणे, भगव, महावीरे, दुविहे धम्मे, पणवेइ, तजहा, आगार, धम्मवा. अणगार, धम्म, वा, ॥ ४ ॥

जण, समणे भगवं, महावीरे, एग. मह, सेयं, गोवग्ग, जावपडिबुद्धे, तणं समणस्स, भगवउ, महावीरस्स, चाउणाइ, समणसंथे, पणेत्त, तजहा,–समणाउ, समणीउ, सावियाउ, सावियाउ ॥ ५ ॥

जण, समणे, भगव, महावीरे एग, मह, पउमसरं. जाव पडिबुद्धे, तण, समणे, जाव महावीरे, चउव्विहे, देवे, पन्नवेइ, तंजहा भवणवासी, वाणमंतर, जोइसिए, वेमाणिए, ॥ ६ ॥

जण, समणे, भगव. महावीर. एग, मह सागर, जावपडिबुद्धे, तण समणेण भगवया महावीरेण अणादीए अणवदग्गो, जाव ससार कंतारे तिणे ॥ ७ ॥

जण, समणे, भगव, महावीरे, एग मह, दिणयर, जाव-

पड़िबुद्धे, तंणं समणस्स भगवउ, महाविरस्स, अणंते अणुत्तर जाव केवल वरणाण दसणे, समुप्पण ॥ ८ ॥

जण समणेण जाव वीरेण एग मह हरिय वेरुलिय जाव पड़िबुद्धे तण समणस्स भगवउ महावीरस्स उराला कित्तिवण सद्दसिलोयास देव मणुया सुरे लोगे, परिभवन्ति, इति, खलु० समणे भगव, महावीरे इति खलु० २ ॥ ६ ॥

जए, समणें, भगवं, महावीरे, मदिरे, पव्वए, मंदिर, चूलियाए, जाव, पडिबुद्धे, तंण, समणे, भगव, महावीर, सदेव, मणुया, सुराए, परिसाए, मज्झगए, केवली, धम्म, आघेवइ, जाव, उवद, सेइ, ॥ १० ॥ इति सूत्रपाठ : ॥

सूत्र ठाणाग का दशवा ठाणा का यह पाठ है. और भगवती जी का १६ मा शतक का छठा उद्देश में भी ऐसा ही पाठ है. इसका अर्थ सुगमही है. तथापि सक्षेप से लिखते है.

जो भगवत स्वप्न में पिशाच को जीता. तिस समान भगवत ने मोहकर्म को घात किया ॥ १ ॥ अरु जो भगवत उज्वलपखवाला कोकिल पक्षी स्वप्न में देखा. तिस समान भगवत शुक्ल ध्यान में अरूढ हो के विचरे ॥ २ ॥ अरु जो भगवत चित्र विचित्र पखवाला कोकिल पक्षी स्वप्न में देखा. तिस समान भगवत ने विचित्र स्वसमय के पर समय के भाव यानी कथन सहित द्वादश अगरूप आचार्य की सिद्धात की पेटी प्ररूपी. आचाराग से ले के यावदृष्टि वाद पर्यत ॥ ३ ॥ अरु जो भगवत एक रत्न की माला का युगल यानी जोडा स्वप्न में देखा तिस समान भगवत ने दो प्रकार का धर्म प्ररूपा आगार धर्म, और अणगार धर्म ॥ ४ ॥ अरु जो श्रमण भगवत ने

गोवर्ग यानी गायें का यूथ देखा. तिस समान भगवंत ने आकीर्णज्ञानादि गुण करके युक्त ४ वर्ण श्रमण संघ सरूपै साधु साध्वी, श्रावक, श्राविका, ॥ ५ ॥ अरु जो भगवत १ मोटा पद्म सरोवर स्वप्न में देखा. तिस समान भगवत चार जाति के देवता सरूपे भवणपति वाणमत्रा, ज्योतकी, विमाणिक. ॥ ६ ॥ अरु जो श्रमण भगवंत महावीर जी एक मोटा समुद्र अनेक कल्लोलों से संकीर्ण को भुजा से स्वप्न में तिरे. तिस समान भगवत अनादि अनत दीर्घ चतुर्गति रूप महाअर्णव यानी संसार समुद्र को तिरे ॥ ७ ॥ अरु जो भगवत एक मोटा दिन कर यानी सूर्य करणों करके देदीप्यमान स्वप्न में देखा तिस समान भगवत को जिसका अत नहीं, प्रधान ऐसा केवल ज्ञान अरु केवल दर्शन उत्पन्न हुवा ॥ ८ ॥ अरु जो भगवत एक मोटा वैडूर्य रत्नमय मानसोत्तर पर्वत को अपनी आंता से एक वीरवीटा, अनेक वीरवीटा, ऐसा स्वप्न देखा तिस समान भग वत की उदार प्रधान तीन लोक में कीर्ति फैली ॥ ९ ॥ अरु जो श्रमण भगवत महावीर स्वामी, एक मोटा मेरुगिरि तिसकी चूल का ऊपर सिंहासन पर आप बैठे हुए स्वप्न देखा तिस समान भगवत देवता मनुष्यों की प्रषदा में बैठके धर्मोपदेश देते भये. ॥ १० ॥ इति सक्षेप स्वप्नार्थ. अब विचारो २ बुद्धि मानों की भगवत के स्वप्न में देखने में कैसा महत्वता की श्लाघा और प्रधानता है कि जिन स्वप्नों को रात्रि के विषे देखै और दिन में केवल ज्ञान को प्राप्त हुए है क्योंकि सूत्र के पाठ में कहा कि छद्मस्थपने की छेली रात्रि में ऐसे ऊपर लिखे मुता बिक केवल ज्ञानादि महत्व फल का महास्वप्न आये हैं तो है

भाइ! अबतो चेत जावो,चेतजावो,सूत्र में, टीका में,अर्थ में,भगवत के स्वप्न मोहकर्म मे या चूक जाने में कहीं भी नहीं कहा है, तो हे मित्रो यथातथ्यस्वप्न को देखने से भगवत को चूक जाने कहने रूप महापाप से बचजावो यह हमारा हितपूर्वक नम्रता से चेत कराना है।

पूर्वपक्ष—क्या यथातथ्य स्वप्न देखने से संसार समुद्र को तिर जाय और तिर जाय तो फिर सयम लेने का क्या प्रयोजन है.?

उत्तरपक्ष—भाई यथातथ्य स्वप्न में समुद्रादि तिरने से संसार समुद्र भगवत तिर गए. ऐसा कथन मूल पाठ से दिखा चुके और अर्हत गणधरजी महाराज जिस बात को कह चुके तो फिर सिद्धात का मूल पाठ को छोड के विपरीत बात को बुद्धिमान् तो कभी नहीं उठावे. और सयम लेने का क्या प्रयोजन है यह भी भोले भाई का विपरीत तर्क है क्योंकि प्रथम तो हम ऊपर कथन ही कर आए है कि सूत्र दशाश्रुतस्कध के पंचमे अध्ययन में वैसे गुणवत साधु साध्वी को वैसा स्वप्न आता है और जो सामुद्रादि तिरने का यथातथ्य स्वप्न देखेगा वह निश्चय सयम लेवेगा और संयम लेवेगा वह ही स्वप्न वैसा देखेगा दूसरा सामान्य पुरुष या स्त्री वैसा स्वप्न नहीं देखेगा सो फिर हम तुम्हारे हित के लिये सूत्र भगवती जी का शतक १६ मा उदेश छठा में स्वप्न का माहात्म्य चला सो लिखते हैं. स्त्री वा पुरुष स्वप्न के मध्य में घोडों की पक्ति हस्तियों की पक्ति देखता हुआ उनके ऊपर चढा ऐसा अपने आत्मा को माने यानी उसके ऊपर चढगया ऐसा देख

के तत्काल जाग जावे तो वह उसी भव में मोक्ष जावे १ ऐसे ही कोई पुरुष या स्त्री स्वप्न में एक रस्सी पूर्व पश्चिम में लंबी दोनो तरफ समुद्र मे फसी ऐसी देखके उसको इकट्ठी करे. इकट्ठी मैने करली ऐसी निश्चयता देख करके उसी क्षण में जागे वह पुरुष उसी भव में मोक्ष जावे २. ऐसे ही स्वय रस्सी को छेदता देखे. यानी रस्सी का मैने काट डाली एसा स्वय देखे वह भी उसी भव में मोक्ष जावे ३. ऐसे ही पच वर्ण का सूत्र को उखेले सुल जाय ऐसा स्वय देखे तो वह उसी भव में मोक्ष जावे ४. ऐसे ही लोहे तावे तरु वा शीसा इनकी राशि को देखे उनपर चढा हुवा माने यानी उनपर मैं चढगया ऐसा स्वप्न देखे वह दो भव करके मोक्ष जावे ५ ऐसे ही सुवर्ण रूपा. रत्न वज्र इनकी राशि पर स्वय चढा हुवा स्वप्न दखे वह उसी भव में मोक्ष जावे ६. ऐसे ही घास काष्ठ, गोवर इनकी राशि को और कचेर की राशि को विखेरी हुई देखे यानी पूर्वोक्त राशि को मैने विखेर डाली ऐसा स्वप्न देखे वह उसी भव में मोक्ष जावे ७ ऐसे ही अनेक प्रकार के स्तभ को मेने उखाड डाले ऐसा स्वप्न देखे वह उसी भव में मोक्ष जावे ८ ऐसे ही दूध दधि घृत. मधु इनके घडे को स्वय तोडा हुवा स्वप्न में देखे वह पुरुष उसी भव में मोक्ष जावे ९ ऐसे ही मदिरा का घडा चर्बी का घडा उनको स्वय फोडे ऐसा स्वप्न देख वह पुरुष दो भव से मोक्ष में जावे १० ऐसे ही पद्मसरोवर फूलों से छाया हुवा आप तिरा ऐसा स्वप्न देखे वह पुरुष उसी भव में मोक्ष जावे ११ ऐसे ही एक मोटे सरोवर में सकडों कल्लोलों सहित स्वप्न में देखे

कि मै यह समुद्र तिर गया वह पुरुष उसी भव मे मोक्ष जाव इत्यादि विस्तार से देखना होवे तो सूत्र भगवती जी का शतक १६ मा उद्देश छठा में मूल पाठ में देखलेना अब विचारो कि यह ऊपर लिखे स्वप्न स्वयं अर्हत प्रभु ने फुरमाये हैं तो फिर सिद्धात की वात को ठेल मनमानी आकवाक तर्कना करनी कि यथातथ्य स्वप्न में समुद्र को तिरजाने स संसार समुद्र को तिर जावे तो संयम लेनेका क्या प्रयोजन हैं ऐसी तर्कना करनी बुद्धिमान् की नहीं है इसलिये वहुत कहने का यही प्रयोजन है कि वीतराग कथित वचन ही सार श्रद्ध लेवो कदाचित् तुह्मारे को ऐसी शंका उत्पन्न होवे कि स्वप्न में तो स्त्री का ससर्ग भी हो जाता है, तो फिर स्वप्न देखना मोहनी कर्म में क्योंनहीं, तिस शका का समाधान सूत्र में ऐसे है कि सूत्र अनुयोगद्वार में चक्षु दर्शन, अचक्षुदर्शन. अवधि दर्शन का देखना भी क्षयोपशम भाव में कहा है, तथा पाचो इन्द्रिया क्षयोपशम भाव में अनुयोगद्वार जी में कही है. सूत्र ( खउ, समिया, इदियाइं ) इति. तथा तुह्मारे तेरे पंथियों के वनाए नवरत्न के १३ द्वार तिसका नवद्वार में ५ इन्द्रिय, और ३ दर्शन, क्षयोपशम भाव में माने है पृष्ठ ४४ पुस्तक न. १ पै है. वैसे ही स्वप्न दर्शनभी, नंदी जी सूत्र के मूलपाठ में नो इन्द्री मतिज्ञान का भेद कहा है सो क्षयोपशम भाव में है और जैसे नेत्र को देखना तो क्षयोपशम भाव में है और जो स्त्री आदि को देख के मन में विकार होवे वो विकार का भाव मोहकर्म का उदय भाव में है. वेसेही स्वप्नका दर्शन भी क्षयोपशम भाव में है परतु स्त्री आदिक का ससर्गताकी विकलता मोह कर्म के

दय में है. परन्तु स्वप्न दर्शन मोह कर्म का उदय कोई सिद्धात नहीं कहा है. बस इतने लेख का साराश यह है कि स्वप्न मोह कर्म में नही.अपितु क्षयोपशम भाव में है. और नोइन्द्रिय मतिज्ञान का भेद में है. सो सूत्र से सिद्ध किया. और स्वप्न देखने से भगवत को चूकना कोई प्रमाण से सिद्ध नहीं होता है. और बहुत सिद्धात पाठ से सिद्ध कियाहै सो सज्जन पुरुष समदृष्टि से समझ लेना इति स्वप्न का यथार्थ निर्णयः ॥

पूर्वपक्ष–हमने और भी कारण चूक जाने के विषय के प्रश्नोत्तर के पृष्ठ पहिले मे कहे हैं. प्रथम प्राणातिपात जीव की हिंसा करलेवे १ दूसरा मृषावाद झूठ बोल लेवे २ तीसरा चोरी कर लेवे ३ चोथा शब्द. रूप. रसगध स्पर्श. में रतिभाव मान लेवे ४ पाचवा पूजा श्लाघा में हर्ष लावे. ५ छटा सावद्य आहारादिक भोग लेवे. ६ सातवा प्ररूपणा के अनुसार नहीं चले. ७ इन सात बोलों से साधू छद्मस्थ कहा जाता है ) यह हमारा लेख है और भगवत भी छद्मस्थ थे चूक जावे उसमें क्या आश्चर्य है.

उत्तर पक्ष–हे अल्प बुद्धिवाले मित्रों तुम्हारा प्रथम कारण स्वप्न देखने से ही चूकना किसी सिद्धात से सिद्ध नहीं हुवा तो दूसरा तो होवे ही कहा से तथापि हम तुम्हारे हित के लिये उसका भी उत्तर लिखते है ध्यान लगा कर सुनिये. प्रथम तो हमारा पूछना भगवत महावीर स्वामी का था, और तुमने छद्मस्थ का चूक जाना बतलाया और भगवत को चूक जाना ठहराया. पर ऐसे तो किसी बुद्धिमान ने किसी साधू महा पुरुष भगवत की आज्ञा मे चलने वाले के गुण वर्णन किये कि यह

संत पुरुष है. झूठ बोलना चोरी करना आदिक दोष इन में नहीं है. और इनमें चोरी झूठ की सिद्धि भी कोई नहीं कर सक्ता है. क्योंकि सत होने से. तब कोई एक साधू का द्वेषी बोला कि झूठ बोलने की चोरी करने की सिद्धि कैसी नहीं होती है. क्योंकि झूठ बोलना चोरी करना छद्मस्थ मनुष्य का स्वभाव है और यह भी छद्मस्थ है. इससे झूठा और चोर है वैसे ही तुम्हारा लेख हैं कि जो छद्मस्थो का सात कारण बतलाके परमेश्वर को चूक जाना कहना यह अत्यन्त अनुचित है. फिर इस विरुद्ध लेख से तो अनंत पुरुषों की आशातना होती है क्योंकि अनत तीर्थङ्कर भगवान् दीक्षा ले के पश्चात् छद्मस्था में रह के पीछे केवली हुए हैं तो इस तुम्हारे गोलमाल लेख से तो क्या वे सब चूके. या अनतमुनि जिन आज्ञा के आराधिक छद्मस्थ हुए है तो क्या वह भी चूके या तुम्हारे माने हुए भीषमजीसे ले के आज तकके तुम्हारे गुरु को तुम साधू मानते हो और वह सर्व छद्मस्थ है तो उन सर्व को तुम झूठ बोलने वाले या चोरी करने वाले श्रद्धते हो कि नहीं. अगर तुम उन अपने गुरु को झूठ बोलना आदि पाप के करने वाले श्रद्ध लेवोगे तब तो तुम को छद्मस्थ को साधु ही मानना नहीं पडेगा.

क्योंकि तुम्हारा गुरु की यह श्रद्धा है कि एक दोष लगावे उसको भी साधु नहीं कहना. गृहस्थी समान कहना. और तुम ने लिखा कि हिंसा झूठ चोरी आदिक सात बोल के सेवने वाले को ही छद्मस्थ कहना तो फिर तुम्हारे गुरु तो सर्व छद्मस्थ हैं तो इन सर्व को हिंसक झूठा चोर आदिक

पापी ही तुमको मानने पडेंगे तो फिर तुम्हारे छद्मस्थ गुरु जी को साधु केसे मानत हो. सो तुम तेरे पथीजीजरा मध्यस्थता से विचार लीजियेगा और सर्व छद्मस्थ मुनि को तुम सात बातों के सेवने वाले या चूक जाने वाले मानोगे तब तो तुम को एक श्री महावीर प्रभु जी को छद्मस्थ अवस्था मे चूके मानने मे फिर तुम को ऋषभदेव जी आदिक तेईस तीर्थंकर परमेश्वर भी छद्मस्थ अवस्था में रहके पीछे केवल ज्ञान पाए है तो उनको भी छद्मस्थ अवस्था में तुम को चूके श्रद्धन पडेंगे अगर फिर मतपक्ष के लिये ऐसी विपरीत श्रद्धा करके सर्व छद्मस्थ तीर्थंकर भगवान् को चूके मान लेवोगे तब तो तुम सर्व तीर्थंकर भगवान् की आशातना करणे के भागी बनने से अनत ससार में परिभ्रमण करने रूप और दुर्लभ बोधरूप महा मिथ्यात्व मोहनी कर्मबन्ध को हासिल करने वाले ठहरोगे सो जरा जन्म मरण का भय होवे तो तुम तेरेपथी विचारना.

पूर्वपक्ष–जब सात प्रकार से छद्मस्थ जानना ऐसा सूत्र ठाणाग जी में कैसे कहा ?

उत्तरपक्ष–भाई सिद्धात के वचन तो अनेकांत और सापेक्ष है सो सिद्धात का आशय तो यह है कि यह सात कार्य छद्मस्थ को लागे परन्तु केवली को नहीं तो जो छद्मस्थ हिंसादिक करे उसको उस पाप का भागी कहना. परतु सर्व छद्मस्थ मुनि पूर्वोक्त सात कार्य के कर्ता नहीं सो हम तो ठाणाग जी के वाक्य को ऐसे श्रद्धते है और तुम को भी ऐसे हीज श्रद्ध के श्री भगवान् महावीर जी की आशातना छोडनी

उचित है नहीं तो तुम्हारा श्रद्धा से छद्मस्थ पन में साधुपना ही नहीं ठहरेगा सो विचार लीजियेगा

पूर्वपक्ष–हम ने प्रश्नोत्तर के तीसरे पृष्ठ की पहली पङ्क्ति से ले के २५ मी तक लिखी है तिसका मतलब यह है कि श्री गौतम स्वामी जी महाराज आनंद श्रावक को अवधिज्ञान विषय का उत्तर देने में चूके है विचारियें जैसे केवल ज्ञान से प्रथम श्री भगवान् में ४ ज्ञान थे और गौतम स्वामी ४ ज्ञान छते चूके है तो वैसेही श्री भगवान् के भी छद्मस्थपने में चूक जाने का असंभव नहीं यह हमारा लेख है इसका प्रत्युत्तर क्या है.

उत्तरपक्ष–हे मित्र यह तुह्मारा लेख विभ्रम है. क्योंकि गौतम स्वामीजीका खलाने का दाखला देके श्रीभगवान् को चूके कहना अति अज्ञानता का काम है. क्योंकि गौतमस्वामी जीको और श्रीभगवानका सदृशपना नही है सो देखो श्री भगवान तो देवलोक से चवके गर्भमें आये तहाभी तीन ज्ञान सहित आये. और दीक्षा लेतेही चौथा ज्ञान उत्पन्न हुवा वैसे गौतम स्वामीको दिक्षा लेने से चौथाज्ञान उत्पन्न नहीहुवा और ३ ज्ञान सहित गर्भ में भी नहीं आये और भगवान तो कल्पातीत और गौतमस्वामी स्थिवर कल्पी. तथा भगवान तो स्वयंबुद्धि और गौतमस्वामी भगवानके उपदेश से बोध पाये. इत्यादिक श्री भगवान के और गौतमस्वामीजी के बहुत विषय का फर्क है सो गौतमस्वामीजी के खलनाने से श्रीभगवान को चूके कहना. महामिथ्यात्व का प्रताप है तथा यहभी विचारो कि प्रथम तो गौतमस्वामीजी आनन्द श्रावक को उत्तर

देने मे खलना पाये तभी भगवतने उनको खलना बतलाई परन्तु गौतम स्वामीजी की खलना से श्रीभगवत को खलना किस पाप से बताते हो. क्या यह नियम है कि एक ४ ज्ञानवाला खलना पावे तो वैसे सर्वही ४ ज्ञानवाले खलनापावे इस गोलमाल लेख से तो पूर्वोक्त छद्मस्थ का समुच्चय कथन से भगवन्त को चूक जाने कहने में जो दोष आते है. वैसे यहा भी आते है सो यह कहना बिलकुल अनुचित् है क्योंकि गौतमस्वामीजी को तो आनदका सम्बध से खलना होने से ही खलना कहा है परतु श्री भगवान में तो कोई खलनाका कारण किसी सूत्र में नहीं है तो फिर तुम क्योंकर छातीचलाकर परमेश्वर दोष ठहराते हो और स्वप्नको कारण बतलाया वह तो बिल्कुल जैनसिद्धान्त से विरुद्ध है सो हम ऊपर अच्छी तरह से सूत्रपाठ सहित खुलासा कर चुके है.

पूर्वपक्ष—स्वप्नके सिवाय औरभी तीन कारण हमने भगवत के प्रश्नोत्तर के चोथे पृष्ट की तीसरी पंक्ति से लेकर १३ पक्ति तक लिखे है कि

( ख ) श्री भगवान महावीर स्वामी ने गोशाला को दीक्षादी यह वार्ता भगवती सूत्र के १५ में शतक में हैं

( ग ) और श्री भगवान महावीरस्वामी ने गोशालाको तिलका छोड बतलाया. और उसने भगवतके वचनको असत्य करने के लिये उखेड डाला यह वार्ता सूत्र भगवतीजी का १५ शतक में है.

( घ ) श्री भगवान ने तेजु शीतल लेश्य प्रगट करके गोशाले को बचाया. और लेश्या फोरने में जघन २ उत्कृष्टी

५ क्रिया कही है यह वार्ता सूत्र पन्नवणाजीके ३६ मा पदमें इस कारण हम भगवत को चूके कहतें हैं.

उत्तरपक्ष–भगवतनें गोशाले को दीक्षादी इसमें क्यापाप हुवा सो भगवतको चूके कहते हो.

पूर्वपक्ष–जो गोशाले को दीक्षा नहीं देते तो २ साधु की घात नही होती, और भगवतपर तेजुलेश्या भी गोशालानहीं मेलता और मिथ्यात्व भी नही चढता तो सर्व काम ऐसे अयोग्य को दीक्षा देने से हुए इससे चूके हैं.

उत्तरपक्ष–तो हे भोले भाई तुम ने सूत्र भगवती जी का १५ मा शतक का मतलब अच्छी तरह से नही धारण किया तिसके प्रताप से शंका उत्पन्न हुई है. अब सूत्र का पाठ सुनिये. गोशाला ने भगवान् से शिष्य होने की प्रार्थना की और गोशाला कुपात्र तो पीछे हुवा है परतु भगवत ने दीक्षा दी उस वक्त कुपात्र नहीं था सो सूत्र पाठ से दिखाते है चित्त लगा के सुनिये.

सूत्र–तएणसे, गोसाले, मंखलि, पुत्ते, हट्ठ, तुट्ठे, ममं, तिक्खुत्तो, आयाहिणं, पयाहिण, जाव, णमसित्ताए, ववयासी तुब्भेणभते, ममं, धम्मायरिया, अहंण, तुब्भ, अतेवासी, तराण, अहं, गोयमा, गोसालस्स, मखलि, पुत्तस्स रायमट्ठं, पडिसुणेमि, तराण, अह, गोयमा, गोसालेण, मंखालि, पुत्ते, णंसाद्धिं, पणिय, भूमिए. छव्वासाइ, लाभ, अलाभ, सुह, दुरक, सक्कार, मसक्कार, पच्चाणुब्भवमाणे, अणिच, जागरियं, विहरित्था, ॥ इति सूत्रपाठः ॥

अस्यार्थः-॥तएणसे, गोसाले, मखलि, पुत्ते, हट्ठ तुट्ठे, के.

तिवारते गोसालो मंखलि पुत्र हर्ष सतोपपाम्यो मंम, तिकुत्तो, आयाहिण, पयाहिण, जाव, णमसित्ता, एव, वयासी, के० मुझे प्रते तीन वार जीमणा पासा थी प्रदक्षिणा इत्यादि यावत् नमस्कार करी इम कहे-तुभ्भेण, भंते, मम, धम्मायरिया, अहण तुज्झ, अंतेवासी; के० -तुम्हेण वाक्यालकारे. माहरा धर्माचार्य हूणं वाक्यालकारे तुम्हारो शिष्य तएण, अह, गोयमा, गोसालस्स, मखलि, पुत्तस्स, एयमट्ठ, पडिसुणेमि, के० तिवारे हु हे गोतम गोशालानो मखली पुत्र नो एहवो वचन स भलु तराण, अंह, गोयमा गोसाले,ण, मखलि पुत्तेण, सद्धि, पणिय भूमीए, के०'- तिवारे हू हे गोतम गोशाला मखलि पुत्रे करी सहित मनोहर भूमिकाने विषै छ वासाइ, लाभ, अलाभ, सुह, दुख, सकार, मसकार, पच्चणु, भवमाणे, अणच्च, जागरियं, विहरित्था, के०' छ वर्ष लगे विहार कीधो लाभप्रते अलाभ प्रते सुख प्रते दुख प्रते. सत्कार प्रते असत्कार प्रते अनुभव मानता थका अनित्य जागीका अनित्य चिंता करता थका विचरता थया. ॥ इति सूत्रार्थः ॥

अब देखो सूत्र में कहा कि गोशाले ने तीन वार प्रार्थना करी तब चौथी वार की प्रार्थना से भगवत ने गोशाला को ग्रहण किया, तो यहा तो वदनादिक विधि साचवन करके भगवत अर्ज करी है तो यह विनय का कारणादिक तो योग्यपने का कार्य है तो अयोग्य पीछे हुवा है.

पूर्वपक्ष-हमारे गुरुजी ने भ्रम विध्वसन के पत्र ८२ पे टीका की साक्षी दी है कि (ए अयोग्य ने भगवान् अंगीकार कीधोते अक्षीण रागपणा करीतेहना परचे करी स्नेह अनुकपाना

सद्भाव थी अने छद्मस्थ छे ते माटे आगमीया कालरा दोपना अजाणवा थकी ) यह हमारा गुरु जी का कहना हैं तिससे हम कहते हैं कि राग से गोशाला को दीक्षा देने से चूके सिद्ध होते हैं.

उत्तरपक्ष-हेभाई तुमने टीका की साक्षी बताई है परंतु टीका से भी भगवान् को चूकना सिद्ध नहीं होता है तिसका हमखुलासा टीका लिखते है परंतु याद रखना कि हम फिर अगाडी टीका की साक्षी बतलावेंगे बदलना मत कि हम टीका को नहीं मानते है सुनिये टीका का खुलासा—

टीका-एयंमट्ठ, पडिसुणेमिति, ॥

अभ्युपगच्छामि यच्चै तस्याऽयोग्य स्याप्यभ्युपगमन भगवस्तदीक्षण राग तया परिचयेनेपत्स्नेह गर्भानुकंपा सद्भावात् छद्मस्थतया वानागत दोपा नवगमादवश्य भावित्वा चैतस्यार्थ स्येति भावनीयमिति पणिय भूमी एत्ति. पणित्त भूमेरारभ्य प्रणीत भूमोवा. मनोज्ञभूमौ विहृतवानिति योगः। अणिच्च जागरियाति अनित्य चिंता कुर्वन्निति वाक्यम् ॥ इति.

टीकार्थः-यह अर्थ मैंने प्रतिसुराया अंगीकार किया जो, इस अयोग्य को भगवान अंगीकार कियो. अक्षीणरागपणा करी. परिचय कछुक स्नेहगर्भ अनुकंपा सद्भाव से छद्मस्थपना करके अनागत दोप का अजानपना करके अवश्य भाविभाव से इतना अर्थ सम्बन्ध भावना करनी योग्य हैं मनोज्ञ भूमि के विषे विचरता हुवा अनित्य जागरणा अनित्य चिंता करता थका. ॥ इति ॥

अब बुद्धिमान विचारो कि इस सूत्र के पाठ अर्थ टीका में कहा भी भगवत चूक गये ऐसा नहीं कहा है तो फिर तुम

लोग झूठे सूत्र का नाम लेके चूकना कहां से कहते हो.

पूर्वपक्ष- अभी आप ऊपर लिख चुके हो कि भगवंत ने अयोग्य को अक्षीण रागपणा करके ग्रहण किया तो अयोग्य को राग से ग्रहण करने में चूके यह स्पष्ट सिद्ध हुवा.

उत्तरपक्ष-हे भाई सूत्र की टीका की सापेक्षा नहीं समझने से तुमको यह तर्कना सूझती है और तुम्हारे गुरु जीतमलजी के बनाये भ्रम विध्वंसन में ऐसा लिख दिया है परतु पूर्वापर सम्बन्ध विचारने की बहुत न्यूनता है सो जरा ध्यान देके विचारो कि इस टीका में भगवत ने अयोग्य को कैसे ग्रहण किया यह तर्क हुवा इस पर टीकाकारजी करते हैं अब विचारो कि यह तर्क का कारण पूर्व सम्बन्ध यानी गौशाला भगवत से बदला. और साधु की घात करी उस आशय से अयोग्य को ग्रहण करने की तर्क हुई है परतु भगवत को मिलता ही अयोग्य नहीं हुवा है. क्योंकि भगवत को गौशाला ने ४ वक्त प्रार्थना करके कहा कि हे भगवत आप मेरे धर्माचार्य हो और आप का मैं शिष्य हू तब भगवत ने चौथी बार की प्रार्थनासे ग्रहण किया है और जो पीछे भगवत से गौशाला अलग नहीं निकलता और अविनीत नहीं होता तो उसको अयोग्य कोई भी नहीं कहता तो यह विचार से अच्छी तरह से सिद्ध हुवा कि अयोग्यपना पीछे की अपेक्षा से है परतु दीक्षा दी उस वक्त की अपेक्षा से नहीं अब टीकाकार जो इसका समाधान करते हैं कि भगवत ने दीक्षा दी सो अक्षीण रागीपणा से कछुक स्नेहयुक्त अनुकंपा करके क्योंकि गौशाला ने भगवत से तीनवार तो प्रार्थना करी और चौथी

वार मस्तक मुंडा के भगवत से आके प्रार्थना करी तब श्री भगवान को गोशाले पर करुणा आई कि यह जीव विच रा वार वार प्रार्थना करता है और शिष्य होने की उत्कंठा अत्यंत करता है इससे परमेश्वर को उस पर करुणा आई जिससे ग्रहण किया तात्पर्य उनका तारणे रूप करुणा का था.

पूर्वपक्ष-कछुक स्नेह युक्त अनुकपा कही सो स्नेह कहो या मोह अनुकपा कहो. यह तो एक ही बात है तो मोहकर्म से चूकना सिद्ध हुवा.

उत्तर पक्ष-हे भव्य हम वार २ कहते है कि तुम शास्त्र का अर्थ विचार करके तर्कना नहीं करते हो परन्तु तुम क्या करो तुम्हारे गुरु ने भ्रम विध्वंसन में ऐसा ही कथन रचा है परन्तु पक्षपात नहीं होवे तो बिचार करके तत्व का निर्णय करो और तुम्हारी शका का समाधान सुनो कि प्रथम तो तुम यह विचारो कि ४ चारित्र यानी सामायिक छेदोत्थापनिया परिहार विशुद्ध सूक्ष्म संपराय यह चारित्र और पुलाक बुकस्स पडिसेवणाकुसिल कषायकुसिल यह ४ नियट्ठा इनमें अवश्यमेव राग का सद्भाव भगवत ने कहा है यानी सर्व यह सरागी है और सूत्रपाठ से दिखाते है ध्यान लगा कर सुनो सूत्र निम्न लिखित है ।

सूत्र-पुलाएण, भते, किं, सरागे, होज्जा, वीतरागे, होज्जा, गो, सरागे, होज्जा, सोवीपरागे, होज्जा, एव, जाव, कसाय, कुसीले, इति ॥

अस्यार्थ-पुला कहे भगवान स्यू राग कषाय हुवे अथवा वीतरागी हुवे गौतम सरागी हुवे परतु वीतरागी न हुवे इति॥

भगवती शतक का २५ उद्देश छठा में तथा ७ मा का पाठः-

सूत्र-समाइय, राजएण, भंते, किं, सरागे, होज्जा, वीत रागे, होज्जा, गोयमा, सरागे. होज्जा, णो, वीतरागे, होज्जा, एव, जाव, सुहुम, संपराए.

अस्यार्थ-सामायिक चारित्र भगवान सरागी हुवे किंवा वीतरागी हुवे गोतम सरागी हुवे परंतु वीतरागी न हुवे ऐसे ही सूक्ष्म सपराय तक कहना ॥ इति सूत्रार्थ ॥

अब बुद्धिमान विचारो कि सूत्र में खुलासा ४ नियंठे और ४ संजया को भी भगवान ने सरागी फुरमाए तो सरागी संयम वाला तो जिस कोई को दीक्षा देवे या जो कोई व्रत तप तपादिक भली क्रिया यानी मात्र संयम का पालना सरा गता से है तो फिर विचारो कि श्रीभगवाने ने गोशाले को किंचित् सरागपने से ग्रहण किया तो उसमें भगवान का क्या दोष लगा क्योंकि श्रीभगवान भी सामायिक चारित्र के पर- याय में थे इससे से सरागी थे और किंचित् सराग से ग्रहण करने में भगवत को क्या दोष लगा अपितु कुछ भी नहीं लगा।

पूर्व पक्ष-रागद्वेष तो कर्म बंधन में बीजभूत शास्त्र में कहे है तो फिर राग से भगवान ने गोशाले को ग्रहण किया तो चूके क्यों नहीं कहते क्योंकि यह तो १८ पाप में दश पाप है

उत्तर पक्ष-हे भोले भाई जरा विचार करके तो तर्क करो कि जो अनंत छद्मस्थ सराग संयमी साधु साध्वी गये काले हुए है वह सरागपने से शिष्य को दीक्षा देते और गुर्वादिकों

की सरागता से सेवा करते गुरु सराग से शिष्य को ज्ञानादिक ग्रहण कराते है यह कथन सूत्रों में ठाम ठाम में हैं क्योंकि सराग सयमी जो जो धर्म विनायादिक सराग से ही करते है और भी हम तुम से पूछते हैं कि तुम्हारे माने हुए भीषमजी से लगा के आज दिन तक के सर्व तुम्हारे गुरु एक दूसरे की व्यावचादिक सराग से करते कि वीतराग से या चेला करने को यानि तुम्हारे गुरु शिष्य करने को कई कोशा बध जाते हैं यह सराग से चेला करने जाते है कि वीतराग से और व्याख्यान सुनाना गुरु की सेवा करनी एक दूसरे की वंदना करनी यह सराग से करते कि वीतराग से करते है क्योंकि वीतराग का जबूजी महाराज के मोक्ष पधारे पीछे पचमा आरे के जन्मे को विच्छेद है तो तुम्हारे गुरुजी सराग से चेले करते कि वीतराग से इस पर तुम को कहना पड़ेगा कि राग से कदाचित तुम हठ करके नहीं कहोगे तो वीतराग पना से बनही नहीं सक्ता क्योंकि वीतराग पने का तो विच्छेद है।

अब विचारो कि जो राग एकंतपाप में है तो तुम्हारे गुरुजी चेले मूडने से श्रावक करने से राग भाव उत्पन्न हुवा तो वह राग पाप मे है कि धर्म में है वाह ! रे मित्रो ! ! सूत्र की बात का परस्पर कुछ भी सबध नहीं विचारते हो. और भी तुम लोगों को तुम्हारे साधुजी पूज्य के दर्शन करने का उपदेश देते है और आखड़ी भी दिलाते है कि पूज्यजी का दर्शन किये विना कुशिल रात्री भोजनादि नही सेवना. फिर तुम पूज्यजी के दर्शन करने को गाड़ी घोडा रेल आदि की सवारी, से या पैरों से, जाते हो तो यह तुम्हारा पूज्यजी के

पास जाना राग से होता है. कि वीतराग से सो तुम वीतराग तो होई नहीं किंतु सरागी हो तो सराग से जाना ठहरा तो तुमको पाप हुवा कि धर्म. और आखडी दिवाने वाले को क्या हुवा. तब तो भाई झटपट बोल उठते हो कि हमारे गुरुजी का चेलादिक का मूडना. या हमारे पूज्यजी का दर्शनादिक करना एकात धर्म में है वाह रे वाह मित्रो तुम्हारी समझ का व्याख्यान कहा तक किया जावे कि आप का गुरुजी का सरागपने से चेले मूडने में या परस्पर वंदनादिक सरागता से करने में धर्म और भगवत श्रीमहावीर स्वामी ने थोडा सा राग का सद्भाव करके गौशाला को ग्रहण किया. ऐसा टीका का लेख से भगवत को चूके कहना और पाप लगना बताना यह क्या अंधाधुध लेख है. अफसोस है कि वर्तमान के अपने मनमाने पूज्यजी का ढग पर भी कुछ नजर नहीं डाल के चार ज्ञानवान् भगवत को चूके कहना और मनमाने को धर्मात्मा कहना विद्वान का काम नहीं है।

पूर्वपक्ष–भगवान ने तो अयोग्य को ग्रहण किया इससे चूके कहते हैं और हमारे गुरुजी तो पहिचान करके चेले मूडते है तिससे उनको चेला मूडना धर्म में है।

उत्तरपक्ष–हे भाई इस अयोग्य विषय का कथन तो हम पूर्व ही कथन करचुके है तथापि फिर सुनो कि भगवत ने गोशाला को ग्रहण करने समय में गोशाला अयोग्य हुवा कि छै वर्ष पीछे हुवा जो कहो कि ग्रहण करने समय में था तो बताइये कि ग्रहण समय में गोशाला की क्या अयोग्यता थी क्या शरीर का हीणा था क्या अविनय से भगवान् के साथ

हुवा तो यह तो कभी नहीं सिद्ध होता क्योंकि ४ वार बहुत भगवान को वंदना करके प्रार्थना करी तब भगवत ने ग्रहण किया और श्रीमुख से फरमाया कि हे गौतम गोशाला के साथ ६ वर्ष तक प्रणीत यानी मनोहर भूमि में धर्म ध्यान ध्याते हुए हम विचरे. तो विचारो कि ६ वर्ष तक तो श्रीमुख से फरमाया कि अनित्य जागरणा धर्म ध्यान करते हुए रह तो निश्चय हुवा कि अयोग्य तो पीछे हुवा है इसी वास्ते टीकाकारजी ने भी लिखा है कि अनागत दोष का अजाण पणा करके क्योंकि छद्मस्थ थे इससे टीका की साक्षी तुम्हारे गुरु जीतमलजी ने भी भ्रम विध्वंसन में ८२ मा पत्र पर लिखा कि ( छद्मस्थ छे माटे आगमीया कालना दोषना अजाण वा थकी कीधो ) इति भ्रमः ।

अब विचारो कि भाई जो भगवान ने आगमीया कालका अयोग्यपना को नहीं जान के ग्रहण कियातो इसमें २ वार्ता तो अच्छी तरह से सिद्ध होगई कि आगम्य काल में अयोग्य और अपगुणी हुवा तो वर्तमान काल में ग्रहण करती वक्त तो नहीं हुवा द्वितीया वार्ता आगम्य कालका दोषका अजाण से ग्रहण किया तो इससे भगवत्त में किसी प्रकार का दोष रहा ही नहीं क्योंकि भगवत ने तो अच्छा जान के ग्रहण किया परन्तु आगम्य काल में बुरा हुवा. इसमें भगवान क्याकरे भगवत ने तो उपकारही किया. और उपकारी उपकारकरे और उसे उपकारमें कोई कृतघ्नी होजावे तो उस कृतघ्नी को दोष है परन्तु उपकारी को दोष किसी शास्त्र से नहीं है. क्योंकि उपकारी को तो यह खबर ही नहीं कि यह आगम्य

काल में कृतघ्नो होवेगा. और यह तो तुमलोग और तुह्मारे गुरु मानते हो कि भगवंत ने गोशाला का आगम्य काल में दोष नहीं जाना. जिस से ग्रहण किया तो फिर अवगुण नहीं जाना तो अवगुण का प्रतिपक्ष तो गुण हुवा. और गुण जान के ग्रहण किया तो दीक्षा देनेमें चूके यहभी कहना मिथ्या ठहरा

पूर्वपक्ष—भगवान ने गोशालापर उपकार किया तो ऐसा कथन किस सूत्र में है.

उत्तरपक्ष-इसी भगवतीजीका शतक १५ वा में जिसवक्त गोशाला समव सरण आके भगवत को अवर्णवाद बोलनेलगा तिसवक्त सर्वानुभूतिजी और सुनक्षत्रजी ने कहा. तथा भगवत् ने श्रीमुख से कहा कि हे गोशाला जो तथा रूप श्रमण महाण के समीपे एक भी आर्य धर्म सम्बन्धी सुवचनको श्रवणकरे वहभी सुनने वाला अपने धर्माचार्य को वादे यावत् सेवाभक्ति करे तो. हे गोशाला तुमने तो मेरे से ही दीक्षा पाई यावत् मेरे सेही बहु श्रुति हुवा. और मेरे से ही मिथ्यात्व पना अंगीकार करता है- तिस वास्ते तू इस तरह मत होवे इति सूत्र भगवतीजी का मूल सूत्र शतक १५ वा से भावार्थ' अब बुद्धि मानों विचारो कि छद्मस्थपन में भगवत ने गोशालापर उपकार किया. और केवल पनमें कहा कि मैने तेरे उपकार किया है और मेरे सेही मिथ्यात्व धारन करना नहीं चाहिये तो विचारो कि भगवत ने तो उपकार किया है सो श्रीमुख से बतलाया परंतु भगवत ने ऐसा तो नहीं कहा कि तेरे ऊपर उपकार किया सो बुरा काम किया था. तेरे वास्ते मैने दोष

लगाया तो अनत ज्ञानी उपकार करा कहे तो तुम उस काम को बुरा कहके भगवान की आशातना मतकरो. तथा तुह्मारे भ्रमविध्वंसन में भी पत्र ८४ मांपर लिखत हैं कि (पहिली पूतजनम्या विना कुपूत किम हुवे पूत थया कुपूत हुवे. तिम शिष्य कीधा सू शिष्य कुशिष्य हुवे इणन्याय गोशालो पैला शिष्य थयो छे तिवारे कुशिष्य कह्या यो वली भगवती शतक नवमा उ. ३३ मा में कह्या ( एवं, खलु गोयमा, मम, अंतेवासी. कुसिस्से, जमाली, णामं, अणगारे ) इहा जमाली ने कुशिष्य कह्यो. ते पहिली शिष्य थयोह्नतो ते माटे कुशिष्य कह्यो तिम गोशाला पिण पहिला शिष्य थयो ते माटे गोशाला ने कुशिष्य कह्यो ) इति भ्रमविध्वसनका लेख ॥

अब बुद्धिमानों विचारो कि तुम्हारा गुरु जी ने गौशाला जमाली को पहले शिष्य लिखे तत्पश्चात् मोह कर्म के उदय से दोनों कुशिष्य हुये है और दोनों को दीक्षा देने वाले भगवान हैं तो तुम या तुम्हारे गुरु जी मानते हो कि जमाली को दीक्षा देने में धर्म भगवान को हुवा तो गौशाला को दीक्षा देने में तुम ने पाप कहां से निकाला क्योंकि दोनों ही तो पहिले शिष्य हुये. और वह दोनों पीछे कुशिष्य हुए तो एक में तो धर्म और एक में पाप यह कल्पना कौन बुद्धिमान करे अपितु सत्यवादी तो कभी नहीं करे दोनों ही काम भवितव्यता से हुए है और दोनों ही काम में धर्म है.

पूर्वपक्ष–गौशालाको शिष्य करा यह भवितव्यता में कहा है.

उत्तरपक्ष–हे भव्य यह तो भगवती जी की टीका में खुलासा लिखा है और तुम्हारे भ्रम विध्वसन में ८२ मा पत्र

पर टीका तो लिख दी है अर्थ का खुलासा सम्पूर्ण नहीं किया किन्तु मनमाना अर्थ कर लिया और बाकी टीका लिखी भी हैं तो भी अर्थ छोड दिया तो कहो भाई यह कितनी आश्चर्य की बात है कि टीका को लिख के भी अर्थ छोड देना कहो यह भगवती जी की टीका का प्रमाण विद्वानों के वास्ते दिया कि मूर्खों के प्रमाणे के लिये अगर मूर्खों के प्रमाणे के वास्ते लिखा है तो टीका का लिखना ही व्यर्थ है क्योंकि मूर्ख तो अपने मनमानी कल्पना को ही भगवान के कथन समान समझते है तो टीका वगैरह लिखने की ही क्या आवश्यकता थी और कहा कि विद्वानों के लिये हैं तो विचारो कि टीका लिख के अर्थ पूर्ण क्यों नहीं लिखा परंतु विद्वान तो समझ ही लेते है कि क्या भ्रम रूप वार्ता है टीका लिख के भी अर्थ को कुछ लिखना कुछ नहीं लिखना अब सुनिये कि भ्रमविध्वसन में टीका का अर्थ छोड दिया सो लिखते हैं.

टीका-( अवश्यं भावित्वाच्चैतस्यार्थस्येति भावनीय मिति )

अर्थ-अवश्य भावी भाव से इतना अर्थ संबधी भावना करने योग्य है इति टीकार्थः

अब यह भी सुनिये कि कितना तो लिखा और कितना छोडा भ्रम विध्वसनपत्र ८२ मा पे निम्न लिखित लेख है ( ए अयोग्य ने भगवान् अगीकार कीधो ते अखीण रागपणा करके तेहना परिचे करी स्नेह अनुकपाना सद्भाव थी अने छद्मस्थ छेते माटे आगमीया कालना दोषनां अजाणवा थकी कीधो ) ॥ इति ॥

अब विचारो कि ऊपर लिखा इतना अर्थ तो लिखदिया

और अवश्य भाविभाव सो ग्रहण किया इतना टीका में खुलासा है तो भी अर्थ नहीं किया खैर मतपक्ष को छोडना मुश्किल है परन्तु इस ग्रथ का नाम भ्रम विध्वंसन रक्खा, जो मध्यस्थपन से कोई विद्वान् इस ग्रथ को देखे तो जरूर मालुम पडे कि यह ग्रथ भ्रम को दूर नहीं करता है किंतु भ्रम को उत्पन्न करता है. अगर हम इस ग्रथ की भ्रांति का हाल लिखें तो एक बडाभारी ग्रथ बनजावे. तिससे यहा इस विषय का ज्यादा तर्क नहीं करते है यहा तो हमने गौशाले को ग्रहण भगवत ने भाविभाव यानि होनहार से करा ऐसा टीका से और भ्रम विध्वंसन में लिखी हुई टीका से ही यहा हमने सिद्ध किया है और जैसे जमाली को भगवान जानते थे कि यह कुशिष्य होवेगा तो भी भवितव्यता यानी होनहार से परमेश्वर ने दीक्षा दी तैसेही गोशाले को भी होनहार से दीक्षा दी यह टीका से ही खुलासा हमने लिखा है तो भाई दीक्षा देने से भगवान चूके यह किसी तरह सिद्ध नहीं होता है।

पूर्वपक्ष–जमालीजी को भगवंत ने केवलपने में दीक्षा दी परन्तु गोशाले को तो छद्मस्थपने में किंचित् राग से दी इस से रागपना से चूके कहते हैं।

उत्तरपक्ष–हम अभी ऊपर अच्छी तरह से सिद्धांत का पाठ सहित खुलासा कर आए हैं कि छद्मस्थ का तो गुरु का चेले पर और चेले का गुरु पर और भी धर्म विषय में राग रहता ही है क्योंकि सराग संयम के सद्भाव से तो छद्मस्थ सराग संयमी अनंत मुनियों ने छद्मस्थ तीर्थंकरों ने शिष्य किये हैं वह क्या चूकने में है तो तुम्हारे गुरुजी का भी चेला

करने में चूकना होवेगा क्योंकि शिष्य करते हैं वह सरागी है इससे और अगर नहीं चूके और शिष्य का करना धर्म में है तो भाई महावीर प्रभुजी से तुम्हारे क्या द्वेप है जिससे उनको गोशाले को दीक्षा देने से चूके कहते हो तथा श्रीऋषभदेवजी ने ४ सहस्र शिष्यों को दीक्षा धारन कराई पीछे भूख को परिसह सहन नहीं करने से अर्थात् निर्दोप आहार नहीं मिलने से भूख के मारे संयम से कई भ्रष्ट हो के पाखंड मत चलाया यह कथन जैनमार्ग में प्रसिद्ध है तो विचारिये कि आदिनाथजी परमेश्वरने ४ सहस्र शिष्य किये तो उसमें पाप हुवा कि धर्म और जो धर्म हुवा तो महावीरजी ने एक गोशाला को शिष्य किया तो उसमें पाप कहा से लाए हो।

पूर्वपक्ष—क्या राग भी दो तरह के हैं सो सराग से मुनि को शिष्यादि करने में या शिष्य को गुरु पर राग भाव से वंदना नमनादि करने में धर्म और विपय विकारादि पे राग करने से पाप.

उत्तर पक्ष—हा भाई जरूर सिद्धान्तों में प्रशस्त अप्रशस्त दो तरह का राग कथन है प्रथम तो आवश्यक निरुक्ति में लिखा है सो देख लेना तथा मूल अंगादि सिद्धान्तों मे भी दो तरह का राग कहा है सो अप्रशस्त राग तो कामराग स्नेहराग, दृष्टिराग इस भेद से अनेक जगह सूत्रों में कथन किया है सो वह अप्रशस्त राग तो पाप में है और जो प्रशस्त राग धर्म रूप देव गुरु धर्म पर करने योग्य है ऐसा सिद्धान्तों में कहा है सो मूलपाठ से दिखाते है सूत्र भगवतीजी का शतक १५ मा में जिस वक्त गोशाला भगवत के समीपे आ के

भगवान को अवर्णवाद बोलने लगा तिसवक्त सर्वानुभूतिजी भगवान् का अनुराग करके गोशाले से बोले तिसका गुण सूत्र में है सो पाठ लिखते है. चित्त लगा के सुनिये।

सूत्र-तेण, कालेणं, तेण, समएण, समणस्स, भगवउ, महावीरस्स, अंतेवासी, पाईण, जाणवए सव्वाणु, भूईणाम, अणयारे, पगइ,भद्दए, जाव, विणीए, धम्माणु, रियाणु, रागेण एयमठ्ठं, असद्दहमणे, उट्ठाए, उट्ठेइ, उट्ठइत्ता,।

अस्यार्थः-तेण, कालेण, तेण, समएणं, के० ते काल ने विषे ते समय ने विषे समणस्स, भगवओ, महावीरस्स, अंतेवासी, के० श्रमण भगवंत श्रीमहावीर स्वामी नो शिष्य पाईण, जाणवए, सव्वाणु, भूई, णाम, अणगारे, पगइ भद्दए, जाव, विणीए के०, पूर्व देश नो अपनो सर्वानुभूतिनामे साधु स्वभावे भोलो यावत्-विनीत धम्माणु, रियाणु, रागेणं, एयमठ, असद्दहमाणे, उट्ठाए, उट्ठेइ, उट्ठइत्ता, के० धर्माचार्य ने अनुरागे करी एह अर्थ अणसद्दहतो थको उठे उठीने। इति सूत्रार्थ।

अब विचारो कि यहा सूत्रपाठ में सर्वानुभूतीजी अपने धर्माचार्य श्रीमहावीर स्वामी के ऊपर अनुराग करके गोशाले के वचन भगवंत के अवगुण अविनय, रूप, कहता हुवा देखके उसे बोले कि हे गोशाला भगवान तेरे उपकारी है इनकी आशातना मतकर तब गोशाले ने तेजु लेश्या क्रोध करके मुनि परडाली तिसे एक बार से ही भस्म कर दिया यह लेख सविस्तार से भगवतीजी के शतक १५ वा में है संशय होवे तो देख लेना सर्वानुभूतिजी भगवान् के रागी थे और भग वान् ने मने कराये थे तो भी बोले और उनको भगवान पर

राग करने को या मनादि किए उपरात बोलने का कुछ दोष या चूकने का कथन भी नहीं किया है बल्कि श्रीमुख से प्रशसा की है और विनीत कहा है और तुम्हारे भ्रमविध्वसन के ६३ मा पत्र में भी सर्वानुभूतिजी को आज्ञा के आराधिक और सुविनीत की बहुत कथन किया है तो भाई अब तो अच्छी तरह से विचारो कि धर्म राग करने में पाप होता तो सर्वानुभूतीजी जिन आज्ञा के आराधिक कैसे होते तिस्से धर्म राग में कोई दोष नहीं है या दोष लगता तो आलवणा निंदना करते परतु वह गोशाले की अग्नि से तत्काल काल कर गए तो दोष थाहीं नहीं होता तो रागभाव की आलवणा विना आराधिक कैसे होते तथा सूयगडाग दूसरा श्रुतस्कंध अध्याय दूसरा में श्रावक का वर्णन है वहा भी ऐसा पाठ है।

सूत्र–अट्ठिमिजा, पेम्माणु, रागरत्ता,–

अस्यार्थः–अस्थिअने हाड माहेली मिजा जे धातु विशेष ते भगवत ना सिद्धात रूप कुसंगादिक ने विषै प्रेमरूप रोग करी रंगाणा छै ॥ एटले रागरक्त छै ॥ इति सूत्रार्थ ।

इस पाठ में भी धर्मराग में रक्त साधु श्रावक का गुण कहा परतु पाप तो नहीं लिखा ।

पूर्वपक्ष–भगवान ने गोशाले का ग्रहण किया वह धर्म राग में नहीं किंतु अशुद्ध मोह राग में है ।

उत्तरपक्ष–अरे भाई जरा तो कुछ विचार के बोलो कि मोह किस को कहते है क्या भगवान के गोशालाजी से स्वार्थ था क्या सगपन नाता करना था नहीं २ भगवान् ने तो किसी प्रकार के स्वार्थ वास्ते नहीं ग्रहण किया था परतु परोपकार

के वास्ते ॥ इति दीक्षा देने से नहीं चूके इसका सत्य निर्णय ॥

और जो तुम्हारी शंका है कि भगवान गोशाले को दीक्षा नहीं देते तो साधु की घात या मिथ्यात्व नहीं बढता तो यह भी हमने टीका से ही खुलासा ऊपर कर दिया कि अवश्य भाविभाव से भगवंत ने ग्रहण किया है जैसे जमाली को दीक्षा दी उस समय भगवान केवली थे और जानते भी थे कि मिथ्यात्व का उदय इस को आवेगा और खोटा पंथ निकालेगा तो फिर उसको दीक्षा क्यों दी तब तुम क्या उत्तर देवोगे. सिवाय भवितव्यता के दूसरा उत्तर नहीं होवेगा. ऐसे ही गोशाले कु भवितव्यता से ग्रहण किया यह टीकाकारजी अच्छी तरह से खुलासा लिखते है संशय होवे तो टीका देख के श्रद्धा शुद्ध करलेना केवल गुरुजी की लिखी कल्पना परही भरोसा नहीं करना चाहिए. निर्पक्ष होके जिनागम की प्रतीत करोगे तो तिरोगे ॥ इति ॥

और भी तुम्हारा लेख है कि भगवान् ने गोशाले को तिलका छोड ( पोधा ) बतलाया और उसने भगवान् के बचन को असत्य करने के लिये उखेड डाला इससे तुम लोग चूकने की शका करते हो सो भी भ्रम का ही प्रताप है परतु भ्रम दूर करना होवे तो इसका प्रत्युत्यर ध्यान लगा कर सुनो. प्रथम तो यह विचारो कि तिलका छोड भगवंत ने तो गोशाले को नहीं बताया. परंतु गोशाला भगवत के सघाते सिद्धार्थ ग्राम नगर से कूर्म नगर को जाता हुवा विचाले एक तिलका छोड स्वयं देखके पूछने लगा कि हे भगवन् यह तिलका छोड निपजेगा कि नहीं निपजेगा और इस तिलके

यह ७ फूल के जीव मरके कहा उपजेंगे. यह प्रश्न किया तब भगवंत ने उत्तर दिया कि हे गोशाला यह तिलका छोड निपजेगा और इसके सात फूल के जीव मरके इसी तिलकी एक सागरी यानि फली में ७ तिल होवेंगे यह सुनके गोशाला भगवान् के वचन को नहीं श्रद्ध के और भगवान के वचन को झूठा करने के वास्ते उसने चुपके से जाके तिलका छोड को उखेड डाला ॥ इति ॥

यह कथन सूत्र भगवतीजी का शतक १५ वां में है अब जरा विचारना चाहिए कि सिद्धात में तो तिलका छोड़ गोशाला को भगवान ने नहीं बतलाया किंतु उसने स्वयं तिलका छोड देखके तिल निपजने का प्रश्न किया. उसका उत्तर भगवान ने दिया और तुमने लिख दिया कि श्रीभगवान् महावीर स्वामीजी ने गोशाला को तिलका छोड बतलाया. यह लिखना सूत्र से विरुद्ध है अफसोस इस बात का आता है कि सूत्र से विपरीत कथन को भी सूत्र का नाम लेके लिखने में क्या मनोरथ सिद्ध होता है. कुछ भी नहीं तथा भूल के या भ्रम से लिखा तो अब भी सूत्र देख के ठीक श्रद्धा कर लेवो खैर हमारा तो इतनी ही बात का बतलाना तुम्हारे ऊपर हितबुद्धि से है कि तुम भूल खाके जैन सिद्धात का लेख आक वाक मत लिखो यह हित से कहना है. अब तुम्हारी शंका का समाधान सुनिये कि श्री भगवान ने तो प्रश्न पूछा जिसका यथावस्थित उत्तर दिया. और गोशाले ने मोहकर्म के उदय से नहीं श्रद्धा तो परमेश्वर को दोष किस बात का लगा ।

पूर्व पक्ष–भगवत गोशालाजी को कोई उत्तर नहीं देते तो तिलका छोड़ गोशालाजी नहीं उखाड़ते. यह तो उत्तर दिया तब इतनी हिंसा गोशालेजी ने करी तो इससे हम भगवान को चूके कहते है।

उत्तरपक्ष–हे अल्पज्ञों कुछ भी तुमको सिद्धात का ज्ञान है कि नहीं. सुनिये भगवतीजी का १५ वां शतक में क्या अधिकार है कि. भगवंत सावथी नाम नगरी के कोष्टक नामा बाग में पधारे और उसी नगरी में हलाहली कुभ कारिणी की शाला में गोशाला भी था. वह निमित्त बल से केवली नाम धराता था. तब गौतम स्वामीजी गोचरी में फिरते थे. सो गोशाला का हाल सुन के भगवत से भरी सभा में प्रश्न किया कि हे प्रभु गोशाला केवली नाम धराता है. सो कैसे है और गोशाले का चरित्र कैसे हुवा सो फरमावो तब भगवत ने गोशाले के जन्म से ले के संपूर्ण सावंथी में रहा तहां तक का चरित्र कहा और फरमाया कि यह गोशाला मखली का पुत्र है और जिन नहीं है केवली नहीं है यह श्री गौतम स्वामीजी के प्रश्न का उत्तर श्रीभगवान ने भरी सभा में फरमाया कि तिसको सुन के बहुत से लोग गोशाला का हिलना उपहास करते भए तिससे गोशाले को श्रीभगवान के ऊपर अति क्रोध आया, और समव सरण में आके भगवान के पास अनेक प्रकार के जालवचन यानी ७ वार शरीर में अतर प्रवेश रूप को लुए पडिहार मेरे हुए. इससे गोशाला मैं नहीं हूं किंतु राजपुत्र हू ऐसा बचन फैला के सचा बना तब श्री मुख से श्रीभगवान ने एक चोर का दृष्टात फरमाया कि चोर

चोरी करके भगा तिसके पीछे ग्राम के लोग लगे. तब वह चोर कोई गहन छिपने का ठिकाना नहीं पाने से वस्त्रादिक ओढ़ के मनमें माने कि मैं छिप गया. तो वह ग्राम के लोगों से छिप नहीं सक्ता. तैसे तुम्हारे से छिप नहीं सक्ता. तू वही गोशाला मखली का पुत्र है यह वचनं गोशाला सुन के श्री भगवान पर अत्यन्त क्रोधायमान हो के कटुवचन कहने लगा तब सर्वानुभूतिजी और सुनक्षत्रजी इन दोनों साधुओं नें पृथक २ वर्जा कि भगवंत का तेरे ऊपर उपकार है. और तूं भगवत का अवर्णवाद मत बोल तिसपर गोशाला ने दो वक्त तेजुलेश्या की अग्नि करके दोनों साधुवों को दग्ध कर दिये फिर तीसरी वक्त स्पष्ट श्री भगवान ने गोशाले को वर्जा तब गोशाला ने श्री भगवान पै तेजस समुद घात फोड के अग्नि भगवत पर मेल दी. तब भगवत को वह अग्नि पराभव नहीं करसकी और पीछी गोशाला परही पडी ॥

अब विचारो कि श्री भगवान ने गौतम स्वामीजी को गोशाला का चारित्र रूप प्रश्न का उत्तर दिया और उस को क्रोध आया और दो साधुवों को दग्ध किये. श्रीभगवान ज्ञान में जानते ही थे कि मेरे उत्तर देने से गोशाला को क्रोध आवेहीगा तो फिर उत्तर भगवत ने क्यों दिया. नहीं देते तो यह गोशाले का क्रोधरूप अकार्य तुम्हारी श्रद्धा प्रमाणे नहीं होता जो तुम्हारे मत से भगवत ने गोशाले को तिल छोड का प्रश्न का उत्तर देने से पाप हुवा तो श्री गौतम स्वामीजी को गोशाले का चारित्ररूप प्रश्न का उत्तर देने में धर्म कैसे हुवा क्योंकि गौतम स्वामीजी को प्रश्न का उत्तर देने में तो

तुमने धर्म माना ही है सो जरा सोच के बात चलावो।

पूर्वपक्ष-गौतम स्वामीजी को गोशाले का चरित्र विषय का उत्तर दिया उस वक्त तो भगवान् वीतराग केवली थे. इस से धर्म हुवा और गोशाले को तिल छोड का उत्तर दिया उस वक्त छद्मस्थ सरागी थे इससे पाप कहते है।

उत्तर पक्ष-अरे भाई केवली उत्तर देवे वह तो धर्म में है. और छद्मस्थ उत्तर देवे वह पाप मे है यह बात तुम्हारे गुरुजी ने किस शास्त्र से सिखलाई है जैन सिद्धात में यथातथ्य यानी सत्य उत्तर केवली देवे तो या छद्मस्थ साधू देवे तो दोनों को ही सत्य होने से धर्म कहा है किंतु पाप नहीं क्यों कि भगवंत के छद्मस्थ अवस्था में भी ४ ज्ञान थे सो ज्ञान में उपयोग लगा के तिल निपजना फरमाया और गोशाला के उखेडने से भी तिलका छोड मूल सहित उखेडा और दिव्य पानी की वृष्टि के कारण से वाही चिप गया और भगवत ने फरमाया उसी तरह से तिल निपजे और गोशाले ने पीछे तपास करी तो ७ ही तिल निकले परतु मिथ्यात्व के उदय से उलटी श्रद्धा धार के भगवत से बाहिर निकला वैसाही गोतम स्वामीजी को यथातथ्य स्वरूप भगवान् ने गोशाले का फरमाया परंतु मिथ्यात्व के उदय से गोशाला क्रोध प्रकट कर के साधवों को जलाये. प्रश्न का उत्तर तो जैसा छद्मस्थपने में गोशाला को वतलाया वैसाही केवलपने में गौतम स्वामीजी को गोशाला का हाल वतलाया परतु गोशाले ने प्रवल मोह कर्म के उदय से तिलका छोड उखेड डाला और साधु जलाये तो उसके कर्म की गति परंतु परमेश्वर का ज्ञान वतलाना

तो यथार्थ ही है परतु चूकना किसी प्रमाण से सिद्ध नहीं होता है ॥ इति ॥

तथा और भी सुनो कि जो छद्मस्थ उत्तर किसी प्रश्न को यथातथ्य देवे और सुनने वाला मिथ्यात्व के उदय से द्वेष करे या विपरीत पने से कोई नहीं माने व आस्रव करे तो छद्मस्थ साधु में किसी प्रकार का दोष नहीं और तुम लोग हठवाद से दोष कहोगे तो हम अगाड़ी प्रश्न करते हैं वह सुनिये किसी गृहस्थ ने साधु से प्रश्न किया कि तुम्हारे सिद्धांत मे कहीं हुई गंगा और सिंधु नदी कहा है तब साधु जी ने उत्तर दिया कि दक्षिणार्द्ध भरतक्षेत्र के मध्यभाग में आके पूर्व पश्चिम समुद्र में मिली हैं यह सुनके वह गृहस्थ संशय के कारण से विचारै कि यह बात सत्य है कि मिथ्या है ऐसा निर्णय करने के लिये गगा और सिंध को देखने के वास्ते विद्यादि बल से जीव और नदी में जाके जल हिंसादि आश्रव करे तो बतलाने वाले साधु को पाप लगे कि जिस गृहस्थ ने किया उसको लगे कदाचित् तुम लोग हठ करके साधुजी को पाप कहोगे तो फिर साधूजी जंबूद्वीप प्रज्ञप्ति व्याख्यान में वाचते है और उसमें गगादिक नदियों का और पर्वतादिकों का कथन विस्तार से करते हैं उसवक्त कोई पुरुष सुन के नदी आदि की हेर करने को जावे तो साधु को भी पाप लगना ठहरेगा. या तुम्हारे गुरूजी के रचे हुए नव पदार्थ के तेरा द्वार में सवर को तालाव का दृष्टांत दिया सो यह है. ( तलाव नो नालो रुधे ज्यू जीवरे आश्रव रुधे ते सवर ) तब कोई भोला जीवने यह

दृष्टांत सुना कि तालाव के नाला रुंधने से पानी नहीं आता है यह बात सच्ची है कि झूठी इसलिये तलाव का नाला रूक के देख लेवे फिर उसने रोक के देख लिया तो तुम्हारे गुरु को पाप लगना तुमको मानना पड़ेगा क्योंकि नाला रूंधने मे तो तिलका छोड उखेडने से भी ज्यादा आश्रव का संभव है तथा तुम्हारे गुरुजी ने करुणा का खंडन करने के लिये ढालां जोडी हैं सो सुनिये-ढाल ( पेटदूखे तलफल करे जीव दोरा हो करे हाय विलाय सातावपराई सो जणा मरता राख्या होत्याने हो को पाप भ० ७ ) ॥

अब विचारो कि उक्त गाथा में ऐसा कहा कि सो जणा को हुक्को पाय के उनके पेट दूखते या, मरते राखै, ऐसे दृष्टांत की उक्ती की व्याख्या या गाथा सुन के किसी भोले ने विचारा कि हुक्का पीने या पिलाने से पेट दूखता रहै कि नहीं. मैं परीक्षा करू तब उसने हुका पेट दुखते वक्त पिया, या पिलाया. तो उसका पाप करने वाले को लगा कि तुम्हारे गुरुजी को लगा. अगर कहोगे कि हमारे गुरुजी को लगा, तो यह ढाल सावद्य ठहरेगी ,और सावद्य के उपदेश देने से तो तुम्हारे गुरूजी में तुमको साधूपना ही नहीं मानना पडेगा. अगर कहोगे कि हमारे गुरुजी तो ज्ञान बतलाते है और कोई दुर्वुद्धि करेगा तो करने वाले को लगेगा. परन्तु हमारे गुरुजी को नहीं तो हे मित्रों श्री भगवान् के वास्ते यह विचार क्यों नहीं करत कि भगवान ने तो ज्ञान बतलाया. और गौशालाजी ने विपरीत बुद्धि से पाप करा तो. गोशाला को पाप कहो. परतु पक्ष कपाते- खींचे हुए भगवंत पर क्यों पाप कहते हो । इति.

पूर्व पक्ष–हमने आजतक नहीं सुना कि फलाना मनुष्य किसी साधू से गंगादिक नदी का कथन सुन के गंगादिकों को हेरने गया या तलाव का नाला रूका या हुक्का पिया. यह तो कल्पना मात्र है और गोशाल ने तो तिलका छोड प्रत्यक्ष उखेडा है।

उत्तरपक्ष–अगर हमारे कहे हुए दृष्टांत कल्पना मात्र हैं तो तुम्हारे गुरुजी का दृष्टांत है कि हुक्का पा के पेट दुखते और मरते हुए को राखे यह किस नगर की बात है, या किसन कान से सुना है. कि सोजने को हुक्का पा के पेट दुखते और मरते हुए को राखे अगर कहो कि यह तो दृष्टांत है तो हमारा भी दृष्टांत है. तिलका छोड उखेडने का लेख है वैसे गौतम स्वामीजी को गोशाले का उत्तर देने स गोशाल ने साधों को जलाने का भी लेख है. तो दृष्टांत से दृष्टान्त और लेख से लेख समझ के पक्ष छोड़ना अच्छा है।

पूर्वपक्ष–हमारे गुरुजी को तो ऐसा मालूम हो जावे कि यह हमारे गंगा नदियों का उत्तर देने से आश्रव करेगा तो उत्तर ही नहीं देवे. परंतु वह तो आगम्य काल का अनर्थ को नहीं जाने जिससे ज्ञानरूप भाव से उत्तर देवे तो उनका कुछ भी दोष नहीं।

उत्तरपक्ष–अगर तुम्हारे साधू आगम्य काल का दोष को नहीं जानते इससे उत्तर देवे उसमें दोष नहीं तो गोशालाजी को तिलका छोड़ भी आगम्य काल का दोष नहीं जाणे के भगवंत ने बताया. ऐसी तुम्हारे गुरुजी की ही खास श्रद्धा है तुमको मालूम होगा या नहीं होगा. तो भी हम पुरावा लिखते

भ्रमविध्वसन का ८२ मा पत्र में ( ज्यो उपयोग देवे अने जाणे तिल उखेलणा कसी हम जाणे तो तिल वतावेज क्याने पिण उपयोग दिया विनाए कार्य किया छै ) यह तुम्हारे गुरुजी का कहना है और हम तो कहते है कि भगवान् आगम व्यवहारी अतिशय ज्ञानी है यह अपने ज्ञान में जैसा देखे वैसा करै अल्पज्ञ पुरुषों की समझ का दोष है. जिससे आगम व्यवहारी महाज्ञानो में दोष निकाले क्योंकि गोशाला का चरित्र फुरमाया. उस वक्त तो परमेश्वर सर्वज्ञ केवली ज्ञानी थे और जानते भी थे कि यह चरित्र सुन के गोशाले का महा क्रोध उपजेगा. तो फिर भगवत ने गोशाले का चरित्र क्यों फरमाया तब तुमको भी कहना पडेगा कि भवितव्यता टाली ना टले. परमेश्वर तो उपकारी उपकार करते है तो वैसे ही समझ लेना कि छद्मस्थपने में भी भगवान् के ४ ज्ञान अति निर्मल और केवली नहीं परन्तु केवली समान सिद्धात में कहे है और उपकार दृष्टि से उपकार किया परन्तु भवितव्यता टाली नहीं टली. इति. " तजोकुवाद भजो अप्रमाद " ॥ इति तिल छोड उखेडने का यथार्थ निर्णयः ।

तथा तुम्हारी कल्पना है कि श्रीभगवान ने तेजु शीतल लेश्या प्रकट करके गोशाले को वचाया. और लेश्या फोडने में जघन्य तीन क्रिया और उत्कृष्ट पच क्रिया कही है परतु शीतल लेश्या का तो वहा पर नाम मात्र भी नहीं है. तेजु लेश्या और शीतल लेश्या दोनों लब्धि अलग २ है और सूत्र पन्नवणाजी में तो तेजस् समद् घात फोडती समय में जघन्य तीन क्रिया और उत्कृष्ट पच क्रिया का पाठ है. परतु

शीतल लेश्या का वहां पाठ ही नहीं और दूसरा यह भी कम समझ और जिनागम को यथावत् नहीं जानने का दोष है जो क्रिया लगने से चूके समझना क्योंकि सूत्र में दशवां गुण ठाणे तक समाय क्रियां लगे ऐसा लेख है तो कहो सर्व समाय क्रिया लगने वाले चूकने में हो सकते है कभी नहीं अगर चूकने में समझते होवो तो तुम्हार गुरुजी से पूछना कि छठा गुणस्थान का स्वामी छद्मस्थ साधु नहीं उतरते हैं या आहार विहारादिक हलन चलन रूप व्यापार में कितनी क्रिया लगती है और वह क्रिया लगने मे चूकते हैं कि नहीं सो विचारनाजी तथा इसके आगे जो तुम्हारे प्रश्नोत्तर के पृष्ठ चौथे ३ी पक्ति चौदमी से लेके पक्ति २५ मी तक का लेख में मतलब यह है कि छद्मस्थपने में भगवान ने गोशाले को दीक्षा देना तिलका छोड बताना तेजु लेश्या से गोशाले को बचाना यह तीनों कार्य किये और केवल ज्ञान उत्पन्न होने पर इनहीं कार्य का अपने मुख से निषेध किया इति इसका प्रत्युत्तर यह तुम्हार। लिखना झूठा है क्योंकि सूत्र में भगवान ने ऐसा कदापि नहीं कहा है कि यह तीन कार्य मैने अच्छे नहीं किये. वल्कि उल्टा श्रीभगवान ने श्रीमुख से भगवतीजी के पन्द्रहवें शतक में फरमाया कि हे गोशाला मैने तेरे ऊपर उपकार किया. सो हमने ऊपर मूलसूत्र के पाठ से दिखाया है।

पूर्वपक्ष-लब्धि फोडना तो भगवान ने आज्ञा बाहिर कहा है. तो फिर खुद लब्धि फोड के गोशाले को बचाया तो यह निषेध हुवा ही है ।

उत्तरपक्ष-हे भाई तुमने ऐसा गोलमाल कथन करना ही

सीखा है क्योंकि तुम्हारे गुरूजी ने भ्रम विध्वसन में ऐसाही भ्रम रचा है. परतु हम तुमको पूछते हैं कि लब्धिमात्र फोडना आज्ञा बाहिर कहा कि कोई लब्धि फोडना कहा है अगर कहोगे कि लब्धिमात्र फोडना आज्ञा बाहिर कहा है तब तो केवल ज्ञानी की भी लब्धि कही है मनः पर्यय ज्ञान की भी लब्धि कही है अवधिज्ञान की भी लब्धि कही है. तो इन लब्धियों को भी आज्ञा बाहिर माननी पडेगी. तो यह कभी होता ही नहीं कि अवध्यादि ज्ञान की लब्धि का भी फोडना आज्ञा बाहिर है और अगर कहा कि कोई लब्धि को फोडने का प्रायश्चित्त है तब तो सूत्र में शीतल लेश्या की लब्धि का प्रायश्चित्त है ही नहीं. आज्ञा बाहिर कहीं भी नहीं कही है।

पूर्वपक्ष-हमारे गुरुजी कहते हैं कि लब्धि तो मायी फोडे परतु अमायी न फोडे।

उत्तर पक्ष-हे भाई सूत्र भगवतीजी का तीसरा शतक उद्देश चौथा में वैक्रिय लब्धि का खुलासा पाठ है परतु शीतल लेश्या की लब्धि का नहीं शका होवे तो देख लेना जो मायी होता है उसको वैक्रिय करने का भाव होता है तिसका कारण सूत्र में खुलासा है कि जो मायी होता है वह अति सरस आहार करने के कारण से शरीर में अति बल की वृद्धि होने के कारण से उसको स्वच्छ रंग कुतूहल उत्पन्न होने से वैक्रिय लब्धि फोडे ऐसा सूत्र का मूलपाठ है तो वैक्रिय लब्धि के कथन का शीतल लेश्या का कथन कहना विरुद्ध है भगवान् ने गोशाला को बचाया सो तो करुणा करके और वैक्रिय का करणा तो कुतूहल रूप है सो यह तुम्हारा

लिखना ठीक नहीं कि लब्धि मायी फोड़े हां जरूर जो मायी साधु सरस भोजन पानादि करने के कारण से वैक्रिय लब्धि फोड़े वह आज्ञा बाहिर का कार्य है परंतु भगवान् तो परम संवेगवान ४ ज्ञान करके सहित थे और शीतल लेश्या लब्धि गोशाले पर दया अनुकंपा लाके साधु को बचाने के लिये प्रकट की है और शीतल लेश्या की लब्धि फोड़ना माया में या आज्ञा बाहिर सूत्र में कदापि नहीं कहा है।

पूर्वपक्ष-दया करके गोशाले को बचाया ऐसा कहां कहा है।

उत्तरपक्ष-सुनिये भाई सूत्र भगवतीजी का पन्द्रहवां शतक में यह पाठ है सूत्र।

तएणं, अहं, गोयमा, गोसालस्स, मखलि, पुत्तस्स, अणुकंप, ट्ठयाए, वेसियायणस्स, बालतवसिस्स, साउसिण, तेयलेस्सा, तेय, पडिसाहरण, ट्ठयाए, एत्थणं, अतराअहं, सीयालिय, तेयलेस्सं, णिसिरामि, इति॥

अस्यार्थः॥ तएणं, अहं, गोयमा, गोसालस्स, मंखलि, पुत्तस्स, अणुकंप, ट्ठयाए के० तिवारे हुं हे गोतम गोशाला मखलि पुत्र ने अनुकंपा ने अर्थे दया ने-अर्थे वेसियायणस्स, बाल, तवसिस्स, के० वैश्यायन बाल तपस्विनी अज्ञान कष्ट कारकनी-साउसिण, तेयलेस्सा, तेय, पडिसाहरण, ट्ठयाए, एत्थणअतरा के० तिका उष्णतेजो लेश्या नातेम मवे सहरवाने अर्थे दूर हरवाने अर्थे इहां बिचाले-अहं, सीयालिय, तेयलेस्सं, णिसिरामि, के० में शीतल तेजुलेश्या प्रेतमूकी इति सूत्रार्थः

अब देखो सूत्रमें तो श्रीभगवान ने श्रीमुख से

कि हे गौतम मैंने गोशाले को दया अनुकंपा करके बचाया, तो भाई दया करके बचाना तो धर्म में है तो गोशाला तो साधू था उसका बचाने में पाप तुम क्यों कर कहते हो।

पूर्वपक्ष-हमारे गुरुजी तो गोशाला को बचाना मोह अनुकंपा में कहते हैं

उत्तरपक्ष-हे भाई इस सूत्र के मूलपाठ में तो मोह अनुकंपा का नाम ही नहीं है फिर तुम्हारे गुरुजी कैसे कहते हैं.

पूर्वपक्ष-इस विषय में हमारे गुरुजी टीका की साक्षी बतलाते है.

उत्तरपक्ष-हे भाई तुम्हारे गुरुजी की टीका की साक्षी वैसी ही है कि जैसी गोशाला जी की दीक्षा देने में टीका बतलाई है और अर्थ छोड के मन मान्या भावार्थ कुछ कर लिया वैसी ही टीका यहां बतलाई है तथापि हम बतलाते है तुम्हारे भ्रम विध्वसन के पत्र ७१ में टीका लिखके अर्थ लिखाही नहीं, और समीक्षा में थोडा सा अर्थ लिख दिया सो बतलाते हैं.

टीका-( मैं पण इम कह्यो ते गोशाला नो रक्षण भगवत ने कियो ते सरागपणे करी अनै स्वानुभूति सुनक्षत्र मुनिनों रक्षण न कह्यो ते वीतरागपणे करी एतो गोशाला ने वचायो ते सराग पणो कह्यो तो ए सराग पणा में धर्म किम होय ) इति.

अब विचारो भाई की प्रथम तो तुम याद रखणा कि सूत्रमें तो सराग पणो का नाम ही नहीं है, और टीकाकार जी ने लिखा है तथापि विचारना कि टीका की साक्षी देते हो. परतु टीका कार जी की श्रद्धा तो तुम्हारी जैसी भगवान को

चूकने की नहीं थी, केवल तुम तेरे पथियों को भ्रमके प्रताप से दीखता है.

पूर्वपक्ष–अगर चूकने की श्रद्धा टीकाकार जी की नहीं होती तो टीका में ऐसा क्यों कहा कि गोशाले को सरक्षण सरागपणा करके भगवान ने करा.

उत्तरपक्ष–हे भाई टीकाकारजी ने तो सशय छेदने निमित्त यथातथ्य अर्थ की घटना करी है परतु तुम्हारे गुरुजी ने उलटी श्रद्धी है सो हम टीका लिख के बतलाते है परतु तुम याद रखना कि जहा हम टीका की साक्षी बतावें वहा ऐसा मत कहना कि हम टीका नहीं मानते है क्योंकि यहा पाठ में सराग का कथन नहीं है और टीका में सराग पने का कथन है परतु मूल सूत्र के पाठ में नहीं है तो भी तुम्हारे गुरुजी ने टीका का आश्रय लिया है इमसे चेताते हैं अब सुनिये टीका लिखते हैं।

टीका–इह च यद्गोशालस्य सरक्षणं भगवता कृतं तत्सरागत्वेन दयैकर स्त्वाद्भगवतः यच्च सुनक्षत्र सर्वानुभूति मुनि पुगवयोर्न करिष्यति तद्वीतरागत्वेन लब्ध्यनुपजीव कत्वादवश्य भावि भावत्वा द्वेत्यवसेयमिति ॥ टीका ॥

टीकार्थः—यहा तो यह जो गोशाला की सरक्षण भगवान ने किया वह सरागपणा करके भगवान् का दयारूपी एक रसपणा से ज्यो तो सुनक्षत्र सर्वानुभूतिजी ज्यो श्रेष्ठ मुनि है उनकी रक्षा नहीं करेंगे सो वीतरागपणा करके लब्धि का जीव का पणा का अभाव से अथवा भवितव्यता का अभाव से यह वार्ता जाननी इति टीकार्थ।

अब देखो टीकाकार जी ने तो लिखा कि गोशाला का संरक्षण भगवान् ने सरागपणे दया का रस से किया. तो दया का कारण तो धर्म में है तो फिर तुम टीका का नाम लेके भगवान को चूकना क्यों कहते हो?

पूर्वपक्ष—हमारे गुरुजीने भ्रम विध्वंसन में लिखा है कि सरागपण में धर्म नहीं होता।

उत्तरपक्ष—हे भाई यह कथन पहिले हम सूत्र साक्षी से सिद्ध कर दिया है कि छद्मस्थपना का धर्म तो सरागपणे से होता है क्योंकि ४ चारित्र पाच संजय इनको भगवान ने सरागी कहे हे सूत्र भगवतीजी का शतक २५ मा उद्देश छठा और सप्तम में हैं तो कहो यह सराग सयम में धर्म है कि नहीं।

पूर्वपक्ष-सराग सयम में तो धर्म है ऐसा हम भी मानते हैं क्योंकि अभी पचम काल के जन्मे तो वीतराग संयमी होते ही नहीं किंतु सराग संयमी होते है और सराग सयमी में पाप मानिये तब तो पचम आरा में धर्म ठहरे ही नहीं इससे सराग संयम भी धर्म में है।

उत्तर पक्ष—तो हे मित्रो वैसे ही तुम क्यों नहीं विचारते हो कि श्रीभगवान् भी सामायिक चारित्री सराग सयमी थे इससे टीकाकारजी ने सरागी पने से गोशाला को बचाने का लिखा तो सराग सयमी का कार्य तो सराग पने से ही होता है और वह धर्म के कार्य में धर्म में है इससे गोशाले को सराग पने से दयाभाव से बचाया तो उसमें भी धर्म है इस तरह न मानोगे तो फिर सराग सयम में धर्म ठहरेगा ही नहीं देव गुरु धर्म पै राग रखणा वह तो धर्म में है नहीं तो फिर सर्वोतु

भूतिजी अणगार ने श्रीभगवान पै आक्रोश करता हुवा गोशाले को धर्माचार्य के अनुराग करके रोका कि हे गोशाला भगवान तेरे उपकारी हैं तू इनसे द्वेष मत कर तो कहो भाई सर्वानुभूतिजी अणगार को श्रीभगवान ने बोलने की मनाई करी थी तो भी धर्माचार्य के अनुराग से बोले तो उनको धर्माचार्य पैं राग रखने से धर्म हुवा कि पाप क्योंकि मूलपाठ में है कि सूत्र-तेणं, कालेणं, तेणं, समएणं, समणस्स, भगवउ, महा वीरस्स, अंतेवासी, पाईणं, जाणवए, सव्वाणु, भूई, णाम, अणगारे, पगइ, भद्दए, जाव, विणाए, धम्मायरियाणुरागेणं, एयमट्ठ, असद्दहमाणे, उट्ठाए, उट्ठेइ, उट्ठेइत्ता । इति

इसका अर्थ सुगम है और पहिले लिख चुके है यहां मूलपाठ में कहा कि सर्वानुभूतिजी धर्माचार्य के राग से गोशाले का वचन भगवान को अवर्ण वाद बोलने रूप को सहन नहीं कर सके तब उठके गोशाले से बोले तो कहो भाई सर्वानुभूतिजी का श्रीभगवान पर राग करना धर्म है कि पाप में है ।

पूर्वपक्ष- सर्वानुभूतिजी का तो भगवान पर राग करना धर्म में है, क्योंकि हमारे गुरूजी ने भ्रमविध्वंसन के ६२ मा पत्र में लिखा कि —अने ज्यो आज्ञा बारे हुवे तो भगवान तो पहिले जाणता हुता. जेहुं बरजाऊ छूं पिण एतो बोलसी तो आज्ञा बारे थासी. इम बोल्या आज्ञा बारे जाणे तो भगवान बोलवारो क्यां ने कहे जो आज्ञा बारे हुता जाणे तो भगवान साधा ने आज्ञा बारे क्यों न कीया तथावली बोल्या पिछे पिणनिषेधता जे म्हारी आज्ञा बारे बोल्या इसो काम कोई साध

करज्यो मती इम कहितासो इम विण कह्यो नही भगवान् तो अफूटा दोनों साधू ने सराया. विनीत कह्या छे. ते पाठ लिखी छे. इहा भगवत ने सर्वानुभूति ने प्रसम्यो घणो विनीत कह्यो तिमि सुनक्षत्र मुनि ने विनीत कह्यो ॥इति॥

उपरोक्त भ्रमविध्वंसन का लेख है जिससे सर्वानुभूतिजी का बोलना भगवान पर अनुराग करना यह तो सर्व काम धर्म के है क्योंकि सर्वानुभूतिजी तो श्री भगवान के आज्ञा के आराधिक थे और जो सर्वानुभूतिजी को राग करने में दोष होता तो फिर वह आराधिक कैसे होते. इस से सर्वानुभूतिजी का अनुराग धर्म में ही जानना चाहिये.

उत्तरपक्ष-तो हे भाई ऐसे ही गुरु जी को समझादेवो कि सरागपणे में धर्म नही है ऐसी श्रद्धा नहीं रक्खे और भ्रमवि-ध्वंसन का ७१ मा पत्र में सरागपणे में धर्म नहीं ऐसा लिखा सो शुद्ध कर लेवो. और जैसे सर्वानुभूतिजी सरागी थे जिससे परमेश्वर पर सरागपणा किया वह धर्म में है वैसेही भगवत श्री महावीर जी ने दया में सरागपणा करके गोशाले को बचाया सो सरागी का देव गुरू धर्म पर सरागपणा भी धर्म का कारण है. जब भगवान सरागी थे जिस से दया धर्म के राग से बचाया, परतु अन्य राग से नहीं.

पूर्वपक्ष-दया रूप राग से बचाया ऐसा कहा लिखा है.

उत्तरपक्ष- इसी सूत्र की टीका में कहा है सो तुम्हारे गुरू जी ने टीका तो लिखी परंतु अर्थ नहीं किया, सो हमने टीका अर्थ दोनों लिख दिया है, कि ( दयैकरसत्वात् ) दया रूपी एक रसपणा से यह टीका का लेख है, और मूल सूत्र पाठ

में भी लिखा है सो विचार के पक्ष छोड़ना ठीक है. और गुरूं जी को भी समझादेना चाहिये कि सर्वानुभूतिजी का धर्माचार्य के ऊपर राग करना धर्म में है तो परमेश्वर की दया का रस रूप राग धर्म में क्यों नहीं मानते हो.

पूर्वपक्ष-अगर गोशाले को बचाने में धर्म हुवा तो फिर श्री भगवान के सामने गोशाला ने तेजुलेश्या से दो साधुवों को भस्म किया, उससमय उनको क्यों न बचाया.

उत्तरपक्ष-हे भाई यह शंका तो टीकाकार जी ने मेटही दी है कि वीतराग लब्धि से उपजीवना नहीं करते हैं क्योंकि केवलज्ञानी है सो निश्चय ही जानते हैं कि इनका मृत्यु आगया जिससे उपजीवना नहीं किना परतु इतनी तो विचारो कि श्रीभगवान जानते थे कि यह दोनों मुनि गोशाले से बोलें बगेर नहीं रहेंगे और गोशाला इनको भस्म करेगा तो फिर इन दोनों संतो को विहार क्यों न कराया, या अलग दूसरे ठिकाने क्यों नहीं भेज दिये, क्योंकि लब्धि फोड के बचाने में तो तुम पाप मानते हो, परतु विहार कराने में तो पाप नहीं था क्योंकि विहार कराना तो तुह्मारे गुरु जी भी धर्म में मानते हैं तो फिर विहार क्यों न कराया.

पूर्वपक्ष-उन दोनों साधुवों का आयुष्काल आ गया था और भगवान नें जान लिया था कि इन दोनों साधुवों की घात गोशाला से ही जरूर होगी टाली नहीं टलेगी, तिससे विहार न कराया, परतु आनद साधुके साथ गौतमादि साधुवों को कहलाया कि गोशाले से धर्म की चर्चा मत करना क्योंकि गोशाला ने साधुवों से मिथ्यापणा द्वेषभाव को अंगीकार किया

है यह साधुवों की रक्षा के वास्ते कहलाया, क्योंकि हमारे गुरु जी ने भी भ्रमविध्वंसन में ६३ मा पत्र में लिखा कि, ( गोशाले कह्यो हुं बालनाक सुंत बालवारा कारण माटे भगवान् साधाने बोलणो वर्ज्यों छै ) इससे भगवान् ने रक्षा निमित्त वर्ज दिया, परंतु होन हार नहीं टरे.

उत्तरपक्ष-हे भव्य ऐसे ही तुम समझ लेवो कि श्रीपरमेश्वर ने तो साधू की रक्षा करने में धर्म जाना है, तबही आनंद साधू के साथ गोशाले से बोलने का साधवों को मनादि किये हैं, परतु भवितव्यता का क्या, सो तुम ऐसी व्यर्थ तर्कना मत करो, कि भगवान ने दो साधुवों को क्यों न बचाये, फिरयह भी विचारो कि सूत्र समवायांग जी का ३४ वां समवायाग में श्रीभगवान के ३४ अतिशय का वर्णन है, तिसके मूलपाठ में कहा कि भगवान् विचरे जहां २ पच्चीस योजन तक अति शीत मार मरगी नहीं होवे, देवता मनुष्य तिर्यच के परस्पर वैरभाव नहीं जागे, तो फिर भगवान के समव सरण में गोशाला ने उपसर्ग कैसे करा.

पूर्वपक्ष-यह तो भवितव्यता से हुवा. जिसमे इस बात को आश्चर्य भूत हुई सिद्धांत में कही है.

उत्तरपक्ष-ऐसेही तुम समझ लेवो कि श्रीभगवान ने सर्वानुभूति और सुनक्षत्र मुनि की रक्षा होणहार से नहीं करी होनहार टाले नहीं टलता है, साधू साध्वी की रक्षा करने का धर्म तो श्रीभगवान ने बताया है तिससे सूत्र ठाणांग का पंचमा ठाणे का उद्देशा दूसरा में कहा कि साधू साध्वी को कादा में खुची हुई को पानी में डूबती हुई को ग्रहण कर लेवे तो साधू

भगवान की आज्ञा को नहीं उलंघे तो देखो साधू की रक्षा करने में पाप होवे तो साधू उसको जल से क्यों निकाले, परंतु पाप नहीं, तथा सूत्र व्यवहार के दूसरा उद्देश में कहा कि जिस साधू को नवा साधू पना आवे, और दोष वाला होवे और रोग से गिलान हो गया होवे, तो उसे नवी दीक्षा आवे, ऐसा दोषवान साधू को भी जबतक उसका रोग नहीं मिटे तब तक गच्छ बाहिर करना नहीं कल्पे, किंतु बहुत उत्साह सहित समुदाय के साधुवों को उस सदोष साधू की व्यावच करणी कल्पे, यह कथन मूलपाठ में है, अब देखो भाई साधू को नवीन साधू पणा योग्य है, तथापि रोगी अवस्था में होवे तो उसको समुदाय बाहिर नहीं करे, क्योंकि रोगी को समुदाय से अलग करने से साधु को करुणा नहीं रेवे, और जगत मे धर्म की निंदा होवे, इससे परमेश्वर ने रोगीला होवे तो नवीन दीक्षा योग्य सदोष साधू की भी अन्य साधू को भी व्यावच करने का कल्प बताया, परन्तु गच्छ से बाहिर करना परमेश्वर ने नहीं बताया, तो फिर हे भाई गोशाला भी साधू था, और वैश्यायन बाल तपस्वी उसको जलाता था, तिसवक्त गोशाले को भगवान् अपना शिष्य जान के करुणा भाव से बचाया, जैसे साध्वी को जल से मणाती को करुणा करके, काढे तो साधू को दोष नहीं, तैसेही वैश्यायन बालतपस्वी के तेजु लेश्या की अचित्त अग्नि से, बलते हुए अपने शिष्य गोशाले को भी बचाने में दोष नहीं किंतु करुणारूप धर्म में है—

पूर्वपक्ष–गोशाले को साधू कहा कहा है.

उत्तरपक्ष-प्रथम तो तुमने प्रश्नोत्तर के चौथे पृष्ठ पर लिखा कि, श्रीभगवान् ने गोशाले को दीक्षा दी और दीक्षा देना तुमने माना तो गोशाला साधू होही चुका, तथा तुह्मारा भ्रमविध्वंसन का ८३ मा पत्र पर लिखा है, गोशाले को साधू माना है, और साधू को भगवान् ने वचाया सो धर्म में है परंतु चूकने मे कदापि नही, वस इसके आगे जो तुह्मारा चौथा पृष्ठ २६ मी पक्ति से लेकर पचम पृष्ठ २० मी पक्ति तक का जो लेख है वह पूर्व पक्षादिक क्रिया से प्रत्युत्तर लिखते हैं.

पूर्वपक्ष-खैर हमारी भगवान् को चूकने के विषय की सूत्र साक्षी सत्य नही ठहरी तो आप हमको सिद्धांत का पाठ ऐसा वतलावो कि श्रीभगवान् नहीं चूके.

उत्तरपक्ष-हे भाई चूकना सिद्ध ही नहीं तो नहीं चूकना तो कुदरती ही सिद्ध हो गया. तथापि हम तुमको सूत्र की साक्षी वतलाते हैं. सूत्र आचाराग का पहिला स्कंध का ८ मा अध्ययन की ८ मी गाथा में खुलासा पाठ है सो सुनिये।

सूत्र-णचाणंसे, महावीरे, णोविय, पावग, सयमकासी, अणेहिंविण, कारित्था, कीरंतपि, णाणु, जाणित्था, इति।

अस्यार्थः-णच्चाणमे, महावीरे, के० हेयोपादेय स्वरूप जाणी नै तेणें भगवत श्री महावीर-णोविय, पावगं, संयमकासी, के० आपण में पाप न कीधो-अणेहि, विणकारित्था, के० अनेरा पासे न कराव्यु—कारत, पिणाणु, जाणित्था, के० अनेरे करता अनुमोद्यो नहीं इम त्रिविध त्रिविधे श्री महावीर देवे पाप निषेध्यो ॥ इति सूत्रार्थः ॥

अब देखो सूत्र में कहा कि श्री महावीर देव ने पाप किया

नहीं. कराया नहीं. करते को भला जाना नहीं. तो तुम समझ लेवो कि भगवान् को चूके का आल देना अच्छा नहीं तथा इसी उद्देश की १५ मी गाथा में पाठ है कि ( छउम स्थोवि, परक्कममाणो, णपमाय, सयपि, कुव्वित्था, इति )

अस्यार्थः-छउमत्थोवि, परक्कममाणो, के० छद्मस्थ छतो पिण विविध अनेक प्रकार संयमानुष्ठान विषे पराक्रम करता. णपमाय, सियपि, कुव्वित्था, के० एके वार प्रमाद कषायादिक न करे स्वामी इणपरे प्रवृत्या इति सूत्रार्थः ।

अब देखो भाई छद्मस्थपने में भगवान् ने एक वार भी प्रमाद पाप नहीं किया. तो फिर तुम्हारा लिखना सर्वथा असभव हुवा. कि भगवान छद्मस्थपने में चूके. सूत्र की प्रतीत होवे तो कपोल कल्पना को त्याग करना ही ठीक है.

पूर्वपक्ष-इसका अर्थ तो हमारे गुरुजी ऐसा करते हैं कि यह तो सुधर्म स्वामी ने भगवान् का गुण वर्णन किया है. इससे गुण वर्णन का प्रकरण में गुण ही होता है । अवगुण की अपेक्षा यहा नहीं किया ।

उत्तरपक्ष-हे भाई यह कहना भी सूत्र को अच्छी तरह से नहीं जानने का है क्योंकि सूत्र में तो ऐसा नहीं कहा कि सुधर्म स्वामी ने गुण के प्रकरण में गुणहीज करे. अवगुण को छोड़ दिये.

पूर्वपक्ष-जब सूत्र में क्या कहा है ?

उत्तरपक्ष-हे भाई आचाराग का नवमाऽध्ययन का वर्णन शुरु हुवा तहा ऐसा पाठ है

सूत्र-आहा, सूय, वदिस्सामि, जाहासे, समण, भगवं, उट्ठाए, इति ।

अस्यार्थः-आहा, सूय, वदिस्सामि, के० श्री गुरु शिष्य
मते कहे छे जिसा मैं साभल्यो तिम हु कहेस्यो । जाहासे, समण
भगव, उट्ठाए, के० जिमते श्रमण भगवंत महावीर स्वामी
उग्रविहार आदरी विचरे इति सूत्रार्थः ।

अब देखो सूत्रकृत सुधर्म स्वामी तो ऐसे कहते है कि
मैने जैसा श्रमण भगवत महावीर स्वामी का विचरणा यानि
जैसे विहार किया. जैसा मैंने सुना तैसे मैं कहूंगा ऐसा कहा
है परंतु ऐसा नहीं कहा कि मै भगवान का गुण २ वर्णन
करूगा. और ऐसा भी नहीं कहा कि अपनी मति से भगवान
का गुण वर्णन करूगा. सुधर्म स्वामी ने तो साफ कहा कि
जैसा मैंने सुना वैसा यथातथ्य कहूगा. क्योंकि गणधरों को
तो सिखाने वाले तीर्थंकर ही है ( अत्थं, भासइ, अराहा
सुत्तं, गुथइ, गणधरा ) इति वचनात् और तीर्थंकर जो स्वरूप
कहते हैं वह यथातथ्य ही कहते हैं परंतु चूके को नहीं चूका
ऐसा कदापि नहीं कहते हैं क्योंकि वीतराग होने के बाद सूत्र
प्ररूपने से कोई शंका करे कि भगवत के गुण भगवत ने
सुधर्म स्वामी को कैसे सिखाये क्योंकि आपके गुण आप मुख
से नहीं कहैं तिसका उत्तर हे भव्य विना सुने तो (आहासुत्तं)
शब्द सूत्र में कहा ही कैसे और सूत्र में कहा तो सुधर्म स्वामी
के गुरू तो महावीरजी ही थे सो दीपिका में भी कहा है कि
( आर्य सुधर्म स्वामी के जम्बू स्वामी ने पृच्छते कथयति
यथाश्रुतं वदिष्यामि ) इति अर्थः ।

आर्य सुधर्म स्वामी है सो पूछने वाले जम्बू स्वामी के
ताई कहते है कि जैसे मैने गुरुमुख से सुना वैसेही कहूगा इति

अब देखो भाई दीपिका में भी कहा है कि सुधर्म स्वामी जम्बू स्वामी के ताई ऐसे कहते भय कि जैसा मैंने गुरुमुख से सुना वैसा मैं तुझे मते कहूगा तो देखो सुना तैसा कहा तो गणधर तो सूत्र तीर्थकर से ही सुन के रचे है और यह शका तुम्हारी है कि आपके गुण आप कैसे सिखाये तो भाई भगवत ने अपने गुण करने का न कहा परंतु जैसे आप छद्मस्थपने में विचरे थे वैसा हाल सुनाया तिसको सुन के सुधर्म स्वामी ने सूत्र मे गूथा तो भगवत वीतरागी थे जो चूके होते तो कभी नई गोपते परतु नहीं चूके नहीं चूके नहीं चूके सिद्धांत प्रमाण से नहीं चूके।

पूर्वपक्ष–हमने गुण के विषय में गुण ही होवे उस में कोणीक राजा की साक्षी दी है कि कोणीक राजा पिता का अविनीत था. परंतु सुधर्म स्वामी ने गुण के वर्णन में माता पिता का विनीत कहा।

उत्तरपक्ष–हे भाई प्रथम तो यह साक्षी ही सूत्र के अजानपने की है क्योंकि सूत्र में कोणीक को विनीत कहा उस वक्त वो विनीत ही था परतु अविनीत को विनीत नहीं कहा क्योंकि सूत्र निरयावलीका में कहा है कि पहिले तो कोणीक ने पिता को राज्य का लोभ से पिंजरे में देदिया. पीछे माता के समझाने से श्रेणिक राजा पैं अत्यन्त देवगुरु सरीसा प्रेम लाये और पिंजरा खोलने को स्वय गये परतु होतनकाल से राजा ने उलटा समझा कि मुझे यह पुत्र मारने को आता है ऐसा जान के तालपुट जहर खाके मरगया. तत्पिछे कोणीक ने बहुत शोच किया. सो सूत्रपाठ दिखाते है।

सूत्र–अहोणं, मए, अधन्नेण, अपुन्नेण, अकयपुन्नेणं, दुठकयं, सेणियं, राय. पिय, देवगुरु, जणग, अचतनेहाणु, रागरत्त, नियल, बधणं करत्तेणं इति ।

अस्यार्थः–अहो २ मे अधन्येन पूज्य रहित अकृत पुन्य दुष्ट पणो कीधा में श्रेणिक राजा देव गुरु सरीसो अतिहि स्नेह ने अनुरागी ने वेडी बंधन कीधा हुतो ॥ इति सूत्रार्थ

अब देखो सूत्र के मूलपाठ मे कोणीक ने श्रेणिक को पिंजरे में देने का सोच किया और फिर अगाड़ी इसी सूत्र में कहा है कि राजा कोणीक को राजगृह में रहते पिता का शोक बहुत होता हुवा तिस्से राजगृह नगर को छोड चंपानगरी में जाके बसे यह कथन सूत्र का मूलपाठ में है ग्रथ बढ़ने के भय से हमने नहीं लिखा है शंका होवे तो देख लेना अब विचारो कि सुधर्म स्वामी ने कोणीक को विनीत सो राजगृह से चंपा में गये बाद कहा क्योंकि उवाई सूत्र में अधिकार चंपा नगरी का है परंतु राजगृह का नहीं सो कोणीक पहिले अविनीत था सो सूत्र में अविनीत कहा पीछे विनीत हुवा सो विनीत कहा जैसे कि सूत्र राव प्रश्नेणि में राजा प्रदेशी पहिले तो महा अधर्मी था सो अधर्मी कहा फिर केशी स्वामी के समझाने से धर्मी हुवा तो धर्मी कहा वैसे ही कोणीक अविनीत था तो अविनीत कहा फिर माता चेलणा के समझाने से विनीत हुवा तो विनीत कहा वर्तमान काल में कोई पुरुष पापी होवे तो पापी कहा जावे फिर पाप छोड़ के धर्म अंगीकार कर लेवे तो धर्मी कहा जावे यह क्या नीति की बात है कि एक वक्त कोई खोटा काम कर लेवे तो फिर

उसको उमर तक खोटा कहना चाहे वह धर्मी होगया होवे तो भी पापी कहना नहीं २ बुद्धिमान को जिस वक्त जैसा होवे उस वक्त वैसा ही कहना चाहिये नहीं तो फिर प्रदेशी राजा को भी तुम को पापी कहना पड़ेगा।

पूर्वपक्ष-प्रदेशी राजा पाप छोड़ के पीछे महा धर्मवान हुए है।

उत्तर पक्ष-बस वैसे ही कोणीक राजा भी अविनीत पणा को छोड़ के श्रेणिक को देवगुरु सरीसा समझा है सो विनीत ही है तिस्से सुधर्म स्वामी ने उवाइ में श्रेणिक के अतकाल किये पीछे चपा नगरी आये बाद विनीत कहा है सो कोणीक का नाम ले के गुण के प्रकरण में गुण ही हो सकते है ऐसा कहके भगवान महावीर स्वामी दोष सिद्ध करने को सूत्र की विपरीत अर्थ करने की चेष्टा करनी मिथ्या है क्योंकि कोणीक को सुधर्म स्वामी ने ऐसा नहीं कहा कि कोणीक ने सर्व भव में माता पिता का अविनय किया ही नहीं सूत्र में तो वर्तमान में जैसा कोणीक था वैसा कहा और भगवत महावीर स्वामी का कथन तो जैसा यथातथ्य सुना वैसा कहा कि भगवत ने छद्मस्थपने में एकही वार पाप नहीं लगाया तो कोणीक के विषय का कथन और भगवान के विषय का कथन एक जैसा नहीं है तो सूत्र साक्षी सहित महावीर प्रभु दीक्षा लिये बाद नहीं चूके यह सिद्धात से सिद्ध हुवा ॥ इति प्रत्युत्तर दीपिकाया प्रथम प्रत्युत्तर समाप्तम्॥

---

## ❀ प्रश्न दूसरा प्रारंभ ❀

साधूजी के सिवाय दान में एकांत पाप कहते हो सो पाठ दिखलावो.—

उत्तर तेरे पंथियों का— श्री भगवान महावीर स्वामी से गौतम स्वामी ने प्रश्न किया कि, असंयति अव्रती को सूझता असूझता सचित्त अचित्त, अशन पान (खानपान) देवे दिवावे देते हुए को अनुमोदना करे तो काई हुवे.

उत्तर — ( एगतसोसे, पावे, कम्मे, कज्जति,) एकात पाप कर्म होवे किंचित् निर्जरा नहीं। यह पाठ भगवती सूत्र के अष्टम शतक के छटे उद्देश में है यह तेरे पाथियों का उत्तर है.।

अब सत्यासत्य का निर्णय सुनिये. हे तेरे पथी मित्रों यह तुम्हारा उत्तर गोलमाल सूत्र से विरुद्ध है जो सूत्र पाठ अर्थ टीका में कदापि नहीं मिले. ऐसा क्योंकर लिख दिया. परतु तुम क्या करो तुम्हारे को तो तुम्हारे गुरुजी ने गोलमाल वार्ता सूत्र का नाम ले के सिखाई वही तुमने पुस्तक में छपवा दी है परंतु हमारा यह कहना है कि सूत्र की वार्ता को विना विचारे सूत्र का नाम ले के छपवानी नहीं थी. परंतु खैर शुक (सुवे) को जैसा पढाने वाला बुलावे वैसे ही सुवा बोले. खैर हुवा सो हुवा परन्तु अब सूत्र भगवतीजी का अष्टम शतक का छठे उद्देश पाठ अर्थ टीका सहित लिख दिखाते हैं सो एकाग्रचित्त होकर के ध्यान लगा के श्रवण करिये।

समणो, वासगस्सण, भंते, तहारूव, असजय, अविरय, अपडिहय, पच्चरकाय, पावकम्मे, फासुएणवा, अफासुएणवा, एसणिज्जेणवा, अणेसणिज्जेणवा, असण, पाण, खाइम, साइमेण, पडिलाभे, माणस्स, किंकज्जई, गोयमा, एगत, सोसे, पावे, कम्मे, कज्जइ, णत्थिसे, काइ, निज्जरा कज्जइ, ॥ इति ॥.

अस्यार्थः—समणो, वा, मगस्सण, भंते, के०—श्रमणोपासक नइहे भगवन् तहारुव, के०—तथा रूपचारित्र गुण करी रहित. असजय के० असयति, अविरय, के० अविरति, अपडिहय, पच्चरकाय, पावकम्मे, के० पचख्यान थी पाप कर्म जिणई इत्यादिक गुण करी रहित पात्रनो विशेषण कह्यु ते मतइ फासुएणवा, के० फासुक, अचित्त, अफासुएणवा, के० अफासुक सचित्त सजीव-एसणिज्जेणवा, के० एषणीय दूषण रहित अणे सणिज्जेणवा, के० अनेषणीय दूषण सहित एहवा, असण, पाण, खाइम, साइमेणं, के०,-अन्नपाणी खादिम सादिम पडिलाभे, माणस्स, किंकज्जइ, के० प्रति लाभ तो थको देतो थको तेहने काइ फल हुवे. इति प्रश्न।

उत्तर-गोयमा, के० हे गौतम-एगत, सोसे, पावकम्मे, कज्जइ, णत्थि, सेकाई, निज्जरा, कज्जइ, के०—एकात से तेहने पाप कर्म हुवइ एतले गुण रहित नइ फाशुक अफाशुकादिक दान ते पाप कर्म फल कह्यो. अने निर्जरा ने अभाव कह्यो. पणि तिहा गुरु सम्प्रदाय इए जाणु जे मोक्षनो कारण तेन हुइ पणि अनुकपादान कि हाई निषेध्यो नथी सूत्र मेई सयति नइ दान कह्यो. ते मोक्षार्थे इकह्यो छै तो पणि गृहस्थी

नइ अनुकंपादान अने उचितदान देवानो निषेध नथी. उक्त च ( मोरकत्थजं, दाण, तंपइएसो, विहीमखाउ, अणुकंपा, दाण, पुण जिणेहिं. नकयाइं, पडिसेद्धंति ।

पुनरुक्तच ( अभयं, सुपत्तदाण, अणुकंपा, उच्चिय, कित्तिदाणाइ, दुन्नवि, मोरकोभणिउ तिन्निविभोगा, इयदिति ॥ इति सूत्रार्थः ॥

अव टीका भी सुनिये. टीका-सूत्र त्रयेणापि चानं नमोक्षार्थ मेव दान तच्चिचितिंतं. यत्पुनरनुकंपादानमौचित्य दान वा तन्नचितितं निर्जराया स्तत्रानपेक्षणीमत्वाद नुकं पौचित्ययौ रेव चापेक्षणीयत्वादिति. उक्तच-मोरकत्थ, जंदाणं, तंपइएसो, विही, ममरकाउ, अणुकंपा, दाणपुण, जिणेहि, नकयावि, पडिसेद्धंति इति टीकार्थः ।

इन सूत्र तीनों करके, यानी समणो वा सग फासुक एपणीक आहार. तथा रूप के मुनि को प्रति लाभे. और समणो वा अफासुक अनेपणीक तथा रूप के मुनि को प्रति लाभे. और समणोपासक तथा रूप के असंयति अव्रतीको प्रतिलाभे. इन तीनों सूत्रों करके मोक्ष के अर्थ जो दान देणा तिनका चिंतना करी गई और फेर जो अनुकंपादान है. उन की यहा चिंतना नहीं करनी. निर्जरा की तहा अपेक्षा नहीं होने से, अनुकंपा और औचित्य इनकी ही अपेक्षा होने से. यह कहा भी है कि मोक्ष के अर्थ जो तथा रूप के असयति अव्रती मिथ्यात्व के भीखधारी को धर्म बुद्धि करके दान देवे तिसकी यह विधि कही है. यानी एकात पाप कहा है. पुनः जो अनुकपा करके दुखी भूखा को अन्नादिक देना तिसका

तीर्थंकर ने कोई भी जगह निषेध नहीं किया है इति टीकार्थः।

अब विचारो कि भाई सूत्र के अर्थ में और टीका में तो साफ लिखते है कि तथा रूप के असयति अव्रती का गुरु बुद्धि से मोक्षार्थ देवे उसको एकात पाप कहा. परन्तु अनुकपा करके दुखी आदिक को देवे उसमें एकात पाप तीर्थंकर ने कहा भी नहीं कहा. ऐसा टीका अर्थ दोनों में साफ खुलासा है. तो हे मित्रों तुमने तथा रूप के असयति अव्रती को मोक्षार्थ देवे उस अर्थ को छोड के गोलमाल भावार्थ लिख दिया कि असंयति अव्रती को देवे दिवावे देते हुए को भला जाणे तो एकांत पाप होवे. ऐसा विपरीत अर्थ का लेख मूल पाठ प्राचीन अर्थ टीका सर्व से विरुद्ध लिखा है. सो हमने मूलपाठ प्राचीन अर्थ और अभयदेव सूरिजी कृत टीका की जो विक्रम संवत् ११३० के लगभग वनी है वह ऊपर लिख दी है तो अहो देवानुप्रिया विचारो कि सैंकडों वर्षों का प्राचीन अर्थ और टीका से विरुद्ध अर्थ कि जो मूल पाठ से ही नहीं मिले ऐसा पक्षपात से किसी के सिखलाने से नहीं लिखना. क्योंकि इससे आत्मा को भी इस लोक परलोक में नुकसान और दूसरे मनुष्य भी जैनमार्ग की निंदा करें ऐसा अनुचित सिद्धात विरुद्ध काम की हिम्मत नहीं चलानी थी. जरा परभव का भी भय रखना था. परन्तु खैर अब भी सूत्र अर्थ टीका को देख करके अशुद्धता मेटो.

पूर्वपक्ष–हमतो ऐसा कहते हैं-कि अव्रती अपचखाणी जिसके व्रतपचखाण नहीं होवे उन मगता भिखारी आदि सर्व को मोक्षार्थ नहीं जानके किंतु, करुणा करके दान देवे

उसमें भी एकात पाप होता है, और साधूपणा का गुण करके सहित यानी संयमवंत को दान देवे, उसमें एकांत धर्म कहते हैं, परतु भेष का कारण कुछ नहीं.

उत्तरपक्ष—हे मित्र ऐसी तुह्मारी श्रद्धा न होवे कि भेष का कारण कुछ भी नहीं तो तुह्मारे तेरेपंथियों के भेष के सिवाय अन्यभेष यानी लिगवान् साधू का दान सन्मान करने वाले को तुह्मारा गुरुजी और तुम पाप क्यों श्रद्धते हो, क्योंकि सिद्धात में तो तीनों भेषयानी स्वलिंगी बीतराग के साधू का भेष में अन्य दर्शन तापसादिक का भेष में और गृहस्थी का भेष में इन तीनों भेष में भाव चारित्र होता है, ऐसा सूत्र में खुलासा लिखा है, सो सूत्र का पाठ लिखते है ध्यान लगा के सुनिये. सूत्रपाठ.

पुलाएण, भते, किं, सलिगे, होज्जा, गिह, लिंगे, होज्जा, गो, दव्वलिंग, पडुच, सलिंगे, वा, होज्जा, अणलिंगेवा, होज्जा, गिहिलिंगेवा, होज्जा, भावलिंग, पडुच, णियम, सलिंग, होज्जा, एवं, जाव, सिणाए इति सूत्र भगवती जी का श० २५ मा उ० छठा में है.

अस्यार्थः—पुला कहे भगवन् पोताने लिंगे हुवे अथवा अन्य लिंग में हुवे, इति प्रश्न उत्तर-हे गौतम द्रव्य लिंगइ असारी स्वलिंग रजोहरणादिक भेप में हुवे कुतीर्थिकतापसादिक ने लिंगे हुवे गृहस्थ ने लिंगे हुवे, भाव लिंग ज्ञानादिक आसरी निश्चय स्वलिंगेज हुवेइम यावत स्नातक लगे कहेवो,। इति सूत्रार्थः

अब इस सूत्रपाठ में देखो कि द्रव्यलिंग यानी भेष आश्रयी ६ हीनियठे साधू ये भेष और अन्य दर्शनिक सन्यासादिक

का भेष और गृहस्थ स्त्री पुरुषादिक का भे . यानी तीनों भेष में होते है या भगवती जी का २५ मा शतक ७ मा उद्देश में, सामयिक १ छे दोष स्थापनीया २ सूक्ष्म सपराय ३ यथाख्यात ४ यह चारित्र भी भेष आश्रयी तीनों भेष में होते है, ऐसा मूलपाठ में है, तो हे मित्रो तुम और तुह्मारे गुरु अपने भेष के सिवाय अन्य भेष यानी दूसरे को दान देने में पाप क्यों समझते हो, क्योंकि जब तुम भेष का कारण नहीं मानो और केवल गुण औगुण कोहीज मानोगे, तो सूत्र वचन के विराधिक ठहरोगे कदाचित तुम कहो कि गृहस्थ के लिंग में साधूपना तो पावे है, परतु कोईक में होता है सो हमको अवध्यादिक प्रत्यक्ष ज्ञान नहीं, परतु केवल ज्ञानी जी महाराज छद्मस्त किसी को गृहस्थ के लिंग में भाव चारित्र आया देखा तो वदनादिक अपने साधू से सभोग करने की आज्ञा देवे कि नहीं या श्रावक लोगों को वदना दानादिक कार्य की आज्ञा देवे कि नहीं तब तो तुमको भी कहना पडेगा, कि दान वदनादिक तो भेषसहित साधू को, और व्यवहार में महाव्रत पालने वाले को दान मान करने में एकात धर्म है उनका दान मान करने की आज्ञा दी जाती है परतु भेष विना नहीं, तो हे भाई जैसे साधू को लिंग और गुण सहित को गुरुबुद्धि से मोक्षार्थे वदनादिक करने में एकात निर्जरा करी है. तैसे ही लिंग और मिथ्यात्वी कुपात्र को गुरुबुद्धि से मोक्ष के अर्थ ही देने में एकात पाप कहा है. परंतु अनुकपा करके देने में नहीं. क्योंकि इसी भगवती जी के अष्टमा शतक का छठा उद्देश में तीन पाठ चले हैं तिसमें प्रथम पाठ तो श्रमणोपासक श्रावक, तथा रूप के समण माहण

को फासुक एपणीक ४ आहार से प्रतिलाभे. उसको एक
निर्जरा कही है और दूसरे पाठ में श्रमणोपासक तथा रूप
समण माहण को अफासुक अनेपणीक प्रतिलाभे तिस
अल्पपाप और वहुत निर्जरा कही है. इस दूसरा पाठ
व्याख्या सूत्र के अर्थ और टीका में विस्तारपूर्वक अ
विधान से कही है. सो उसको देख के समझ लेना.
बढ़ने के कारण से हमने यहां नहीं लिखा. और तीसरा प
में श्रमणोपासक तथा रूप असंयति अव्रती मिथ्यात्वी को
आहार फासुक अफासुकादि करके गुरुबुद्धि से मोक्ष के अ
प्रतिलाभे तो एकांत पाप होवे. अब जरा सूत्रों के अर्थ
समदृष्टि करके विचारो कि तीनों ही पाठ में तहारूव श
है. और पडिलाभमाणे शब्द है इससे स्पष्ट ही दीखता
कि तथा रूप के समण माहण यानी. भेप व्यवहार गु
करके सहित कुफासुक एपणीक आहार श्रावक प्रतिलाभे
एकांत निर्जरा कही है. वैसे ही तथा रूप के असंयति अव्र
यानी मिथ्यात्व का भेप करके सहित और असयम. अव्र
मिथ्यात्व, और कुपात्र पणा का अवगुण करके सहित को मो
के अर्थ देवे तो, एकांत पाप श्रावक को लागे, परंतु जैसे व्यवहा
में गुणरहित केवल भेप धरवा वाला साधू, या निश्चय में गुण
सहित परंतु गृहस्थी आदि के भेप में रहा को दान देने
एकांत निर्जरा नहीं है और भेप गुण सहित को दान देने
एकांत निर्जरा कही है वैसेही मिथ्यात्व का केवल भेप
परंतु कुपात्र पणा का अवगुण नहीं है अवढ़जी सन्यासी
या उनके शिष्यवत, या मिथ्यात्व कुपात्रपणे का अवगुण

परतु मिथ्यात्व का भेप मिथ्यात्व का उपदेशक गुरु नहीं हुवा तो इन दोनों को दान देने में एकात पाप नहीं है, तो भद्रिक दुखी दरिद्री मरते हुए को दानदेने में तो एकात पाप होवे ही कहा से, और मिथ्यात्व का भेप धरा है, और मिथ्यात्व के ही अवगुण का पथ प्ररूपणादिक का होवे. उसको मोक्ष के अर्थ गुरुबुद्धि से देवता श्रावक को एकात पाप कहा है परतु करुणा करके देने में नहीं और अगर तुम हठवाद करके कहोगे कि भेपरहित असयति या दुखी दरिद्री को देने में एकात पाप होवे तो फिर तुमको साधू का भेप रहित गृहस्थ के भेप वाले भाव चारित्री को दान देने में एकात निर्जरा माननी पडेगी सो तुह्मारे गुरु जी का किया भ्रमविध्वसन में अन्य तीर्थी का लिंग में केवल ज्ञान उपजे तो तो भी वदना करना नहीं मानी है. सो लिखते हैं. भ्रमविध्वसन का १०८ मा पत्र में ( अन्य तीर्थिना भेप में केवल ज्ञान उपजे ते उपदेश देने नहीं. जो साधू श्रावक केवली जाणे तो पिण ते अन्य लिङ्ग थकी तिण ने प्रत्यक्ष वदना. नमस्कार करे नहीं. तेहने अन्यमति नो लिंग छे ते माटे ) अब विचारो कि भेप का कारण नहीं होवे तो यहा तुम्हारे गुरुजी केवलीजी महाराज अन्य दर्शनी का लिंग में होवे तो साधु श्रावक वदना नहीं करे ऐसा क्यों माना. तो सिद्ध हुवा कि भेप का कारण जरूर है. अब यहा भेप के ४ भागे उत्पन्न होते हैं सो सुनिये प्रथम भाग में निश्चय में भाव साधू और भेप करके सहित दूसरे भग में निश्चय में अभवि मिथ्यात्वी और व्यवहार साधू आचार और भेप करके सहित तीसरे भंग में निश्चय में तो साधू भावा चारित्र सहित व्यवहार

मे गृहस्थी को भेप तथा अन्य लिङ्गी को भेप. चौथा भग में ३६३ मत पाषडी को भेप अरु निश्चय में मिथ्यात्वी असंयति अब विचारो कि इन ४ भांगे में से तथा रूप का साधू न्याय मे और तुम्हारे गुरुजी का लेख से पहिले दूसरे भागे में ठहरते है ॥

क्योंकि भ्रमविध्वंसन के १७१ मा पत्र में लिखा कि व्यवहार शुद्ध अभविकुभी साधू जान के वदेतो पाप न लागे, तो सिद्ध हुवा कि, २ भागे वाले को श्रावक फासुक ४ आहार दान देवे तो एकांत निर्जरा होवे, और तीसरा भगवाले को देने में एकांत निर्जरा नहीं होवे, क्योंकि भाव साधू है, परंतु भेप अन्य दर्शनी का है तथा रूप असंयति भी नहीं है, क्योंकि भाव साधू है, और चौथे भंगवाले मिथ्यात्व भेप करके सहित और मिथ्यात्वी असंयति कुपात्र पने के अवगुण करके सहित उनको गुरु और मोक्ष का अर्थ जान करके ४ आहार देवे उसको एकात पाप लागे, मिथ्यात्व पुष्ट होने के कारण से, परंतु मोक्ष का अर्थ नहीं जानके मागते हुये भूखादिक को करुणाभाव से देवे तो एकात पाप में नहीं है. क्योंकि करुणा करके देने का निषेध तीर्थङ्कर ने कदापि नहीं कहा है ऐसा स्पष्ट भगवतीजी का अष्टम शतक उ० छठे का अर्थ और टीका का लेख है सो हमने पहिले लिखा है. यासूयगडाग का ११ मा अध्ययन का मूलपाठ में भी लेख है सो आगे लिखेंगे।

पूर्वपक्ष-तुमने पहिले लिखा वह लेख तो सिद्धात से नहीं मिलता है. क्योंकि भगवतीजी का अष्टम शतक छठा उदेश में तो समणोपासक तथा रूप का असयति अव्रती को दान देवे

उस मे एकांत पाप कहा है और गुरू बुद्धि से मोक्ष के वास्ते तो श्रावक असयति अव्रती को दान देवे ही नही और देवे तो उसको श्रावक नहीं कहना वह तो मिथ्यात्वी है, इस मे यहा तो ससार खाते मगता, अभ्यागत असयति ने देवे तिस मे ही एकान्त पाप है.

उत्तरपक्ष-हे भाई तुम्हारे भोलापन के आक वाक कथन में बडा आश्चर्य आता है कि तुम बिना विचारी तर्कना उठाते हो परतु तुम क्या करो तुम्हारे गुरु जीतमलजी ने भ्रम विध्वसन के २२ में पत्र में ऐसा ही कथन करा है सो लिखते है ( ए अन्य तीर्थीना भेष सहित असजति ते तुमे कहो छो तो ते अन्य तीर्थी ने श्रावक नो रूप प्रत्यक्ष दिशे तेहने श्रावक साधू किम जाणे एतो साक्षात् अन्यतीर्थी ने श्रावक तो साधू जाणे नहीं अने इहा दान देवे ते श्रमणोपासक श्रावक कह्या छे ( समणो, वासएण, भते ) एह वु पाठ छे ते माटे अन्य तीर्थी ने श्रावक तो साधू जाणे नहीं वली इहा सचित्त सूजतो असूजतो देवे कह्यो तो श्रावक साधू जाणने सचित्त न असूजतो आहार किम वेरावे ते माटे एतो सामति मिले नहीं ) इति. यह तुम्हारा गुरुजी का लेख है अब सावधान होके यथावस्थित सूत्र न्याय सुनिये. प्रथम तो इस भगवतीजी के पाठ में समुच्चय पूछने का कथन है सो अशुभ कर्म के जोर से कोई भी श्रावक तथा रूप के असयति अव्रती कुपात्र मिथ्यात्वी को मोक्ष के अर्थ गुरु बुद्धि मे प्रति लाभे उसको एकात पाप होवे परंतु सर्व श्रावक प्रति लाभे नहीं तिसपर सूत्र श्री समवायागजी के २१ में समवायाग में साधू को २१ सबले दोष बताये कि

यह २१ काम करने से साधू को सबला दोष लागे वह थोड़े से लिखते हैं सुनिये.

सूत्र–राइ, भोअण, भुजमाणे, सबले, ३ अहाकम्म, भुजमाणे, सबले, ४ आउट्टियाए, पाणाइवायं, करेमाणे, १२ आउट्टियाए, मूल, भोयणंवा, कद, भोयणवा, तया, भोयणवा पवाल, भोयणंवा, पुष्फ, भोयणंवा, फल, भोयणवा, हरिय, भोयणवा, भुजमाणे, सबले, १८ ॥ इति ॥

अस्यार्थः–रात्रि भोजन करते थके सबलो दोष लागे. आधाकर्मी भोजन भुजता थका सबल दोष लागे आ कोटी प्राणातिपात करता थका पृथिव्यादिक ने हणतो सबला दोष लागे. आकुटीय करी मूल भोजन, अथवा कद भोजन अथवा त्वचाकहिये वृक्षनी छालतेहनो भोजन. अथवा प्रवाल भोजन अथवा पुष्प भोजन अथवा फल भोजन अथवा हरीय भोजन करता थका सबलो दोष लागे ॥ इति सूत्रार्थः ॥

अब विचारना चाहिये कि यहा सूत्र पाठ में कहा कि साधू रात्रि भोजन करे तो सबले दोष लागे या आधाकर्मी आहार भोगवे तो सबलो दोष लागे. जाण के हिंसा करे पृथिव्यादिक जीव की तो सबलो दोष लागे. जाणतो थको कद मूलादिक सचित्त कची वनस्पति खावे तो सबलो दोष लागे.

तोअब विचारना चाहिए कि साधु रात्री भोजनादिक कार्य कैसे करे और कर नही तो सूत्र में कैसे कहे तथा ५२ अनाचीर्ण दशमी कालिक का तीसरा अध्ययन मे कहा है वहां भी ऐसा पाठ है सूत्र ( मूलए ३१ सिंगवेरय ३२ ) कहता

साधू सचित्त मूलो ३१ सचित्त आदो ३२ खावे तो अनाचारी लागे तो साधू होके सचित्त मूला आदा कैसे खावे और सूत्र में यह बात कैसे लिखी ऐसा कोई तुम्हारे को पूछे तब तो तुमको भी उत्तर देना पडेगा कि साधू को मूलादिक सचित्त खावना तो नही परंतु कोई कर्मो के उदय से मतिभ्रष्टपणा सू खाय जावे तो सबलो दोष लागे पीछे आलोयणा इडलिया सो शुद्ध होवे तो वैसे ही यहा क्योंनही विचारते कि श्रावक भेष सहित असयती अव्रती को साधू जाणके मति लाभणा तो नहीं परतु कर्म के उदय से परमत का आडम्बर देख के कोई भोला श्रावक अन्य दर्शनी को साधू जाण के प्रतिलाभे तो एकात पाप मिथ्यात्व का लागे और आलोयणा से शुद्ध होवे तथा तुम्हारे गुरुजी की तर्कना है कि श्रावक साधू ने सचित्त असूजतो जाण के ४ आहार कैसे वैरावे तिसका समाधान जरा तो नजर लगा के देखो कि साधू खुद सचित्त कदादिक का और को त्याग करावे ने पोते कोईक साधू जाणता थका कर्म का उदय भावसे सचित कदादिक खाय जावे या सबलो दोप सेव लेवे है तो फिर श्रावक साधू जाणने ४ आहार कोई कर्म के उदयसे गुरु बुद्धि से देवे उसमे क्या आश्चर्य है भाई तुम अपने गुरु जी को समझावो कि ऐसे सूत्र की वार्ता को जानकरके भी लोकों को भ्रमावणे वास्ते विपरीत कथन नहीं करे और भ्रम विध्वसन में विपरीत कथन करा है सो शुद्ध करे. और तुम लोग भ्रमविध्वसन का प्रतिबंध यानी हठ मत करो उसकी विरुद्धता अत्यन्त है. हम कहा तक लिखें यहा तो इतनाही कहना है. कि जैसे कोईक साधू को २१ स

वले दोप और ५२ अनाचीर्ण सेवने की रजा भगवान् की नहीं और कर्म के उदय भाव से दोप सेव लेवे तो एकांत पाप लागे वैसे ही श्रावक को गुरु बुद्धि से मोक्ष के अर्थ कुतीर्थी का भेपधारी को दान देना नहीं देवे तो एकात पाप में समझना तथा फेर सुनियेकि सिद्धांत में कोई श्रावक पहिले तो भगवत की आज्ञा सहित उग्र विहारी विचरे और पीछे आज्ञा बाहिर अनेक पाशत्थ विहारी जिन आज्ञा बाहर होवेतो भी उनको समणो पासक श्रावक कहे है श्रावक की प्रव्रज्या के पालनहार कहे सो सूत्रपाठ लिखते है सुनिये सूत्रभगवती जी का दशमा शतक उद्देश चौथे में सामहस्ती नामा अणगार ने श्री गौतम स्वामी जी से पूछा कि हे पूज्य चमरने असुरेन्द्र असुरकुमार राजा ने ताय तीसगा देवता है तब गौतम स्वामी जी कहते हुये, ॥

सूत्रपाठ —— एवं, खलु; सामहत्थी, तेण कालेण, तेणंसमएण, इहेव, जंबूद्दीवेदीवे, भारहे, वासे, कायदी, णाम, णंयरी, होत्था, वणउ, तत्थण, कायंदीए, णयरीए, तायत्तीसं, सहाया, गाहावइ, समणोवासगा, परिवसति अट्ठा, जाव, अपरिभूया अभिगय, जीवाजीवा, उवलद्ध, पुणपावा, वणउ, जावविहरंति, तएणते तायत्तीसं, सहाया, गाहावइ, समणोवासगा, पुव्विउग्गा, उग्गविहारी, सविग्गा, सविग्गाविहारी, भविता, तउपच्छा, पासत्था, पासत्थ, विहारी, उसण्ण उसण्ण, विहारी, कुसीला, कुशील, विहारी, अहाच्छंदा, आहाच्छंद, विहारी, बहूइ, वासाइ, समणो, वासग, परियाग, पाउणंति, पाउणतित्ता, मासियाए, सलेहणाए, अत्ताण,

जूसंतिर त्ता, तीसंभताइ, अणसणए, छेदॆतिरत्ता, तस्सठाणाम्स, अणालोइय, अपडिकता, कालमासे, कालकिचा, चमरस्स, असुरिदस्स, असुररणे, तायत्तीसगा, देवत्ताए, उववणा ॥ इति सूत्रपाठ ॥

अस्यार्थः- इम निश्चय हे सामहस्ती अणगार ते काल न विपे ते समय ने विषे एहीज जबूद्वीप नामा द्वीप ने विपे काकन्दी इसे नामा नगरी हुइ तेनो वर्णन करवो. तिरा काकन्दी नगरी ने विपे तेत्रीसुमित्र साह्यना कारक कुटुम्बना नायक समणोपासक वसै छै ऋद्धिवत पावत किणही पएभविन स किये जाएया छै.

जेणे जीव अजीव नो स्वरूप जेणे ओलख्या छै पुन्य अने पाप वर्णन करवो यावत् विचरे छै तिवारे तेत्रीस सहाय्य कारक मित्र कुटुबना नामक समणोपासक पहिला उत्कृष्ट भाव थकी उग्रविहारी उत्कृष्ट आचारवत संवेगता मात्तमार्ग प्रवृत्ते रुडो अनुष्ठान पालीने तिवारे पीछै ज्ञान दर्शन चारित्र थकी बाहिर वर्ते छै पासत्थानो ज आचार समाचारी ने विचरे छै थाकी नीयरे थाका आजन्म शिथिलाचारी कुत्सित शील माठो आचार ते ज्ञानादिक आचारना विराधवा थकी कुशीलचारी आजन्मलगी विराधक स्वइच्छा आपणे छादे चाले जाव जीव लग यथा छादेहिज एवा थकी घणा वर्ष लगे समणो पासक पर्याय पाले पालीने पदरेह दिनना सलेपणाए आत्माने सेवे सेवी ने, त्रीस, भक्त अण सणे करी छेदे. छेदीने तेह स्थान कने आलोया विना पडिक्कमा विनाकाल समये काल करी

ने चमर ने असुरेन्द्र ने असुर राजाने त्राय त्रिसक देव मंत्री स्वर देव पणे उपना ॥ इति सूत्रार्थः ॥

अब इस सूत्र पाठ से विचारो कि ज्ञान दर्शन से बाहिर वर्तने वाले और प्रवचन से विरुद्ध अपने छंदे चलने वाले जाव जीव शुद्धि भी आलोयना प्रायश्चित्त का नहीं लिया. तथापि उनको समणोपासक और अनेक वर्ष की श्रावक की प्रवज्या के पालने हारे कहे. तो फिर हे मित्रों तुम कहते हो कि श्रावक तो असयति को साधू जानके नहीं देवे देवो तो श्रावक नहीं. या तुम्हारे गुरुजी ने भ्रमविध्वसन में लिखा कि अन्य तीर्थी ने श्रावक साधू जाणे नहीं तो फिर अन्य तीर्थी ने श्रावक साधू नहीं जाणे तो इस सूत्रपाठ में भगवान के मार्ग से उपणे वर्तने वाले को श्रावक क्यों कहें. अब कहो तुम्हारे गुरुजी का कथन सच्चा है कि श्रीमुख से भगवान का फरमाया. वह सच्चा है. हम तो त्रिलोकीनाथ का कथन ही सच्चा श्रद्धते और कहते है कि जैसे ज्ञान और समकित से बाह्य वर्तने वाले को भी पाठ में समणोवासग यानी श्रावक कहे है और ज्ञान समकित से बाह्य वर्तना तो एकांत पाप में ही है वैसे ही भेप सहित अन्य तीर्थी को गुरु बुद्धि से मोक्ष के अर्थ श्रावक प्रतिलाभे देवे तो एकात पाप ही है. परंतु उन को भी श्रावक कहे है सो बुद्धिमान समझ लेवेगा. इति ।

पूर्वपक्ष–भगवतीजी का शतक दशमा उद्देश चौथा में तो तीस श्रावक विराधिक पासत्थे का अधिकार है. परतु शतक अठमा उद्देश छठा में तो विराधिक श्रावक का कथन नहीं करा है ।

उत्तरपक्ष-अरे मित्र सूत्र मे तो दोनों जगे विराधिक पण का ही कथन है. क्योंकि भगवती शतक दशमा उदेश चौथा में ज्ञान समकित से पासत्थे होने से विराधिक एकात पाप का कार्य है. वैसे ही भगवती शतक अष्टम उदेश छठा में तथा रूप के यानी भेष सहित कुपात्र अन्य तीर्थी को मोक्ष अर्थे गुरु बुद्धि से दान देने से एकात पाप कहा है सो प्रकट समकित ज्ञान का पासित्थापना है और नहीं आलोवे तो विराधिक पणा भी है सो टीका में स्पष्ट लिखा है।

टीका-( यस्य सूत्र त्रेयणापि चानेन मोक्षार्थे मेवयद्दान तच्चिंतितमिति )

अर्थ-इन तीनों सूत्रों करके मोक्ष के अर्थ जो दान देना तिनको चिंतना करी गइ ॥ इति टीकार्थः ॥

अब विचारो कि टीकाकारजी तो साफ लिखते है कि इन तीनों सूत्र में यानी समणोपासक तथा रूप के श्रमण महान कु फासुक सूजता आहार प्रति लाभे उसमें एकात निर्जरा कही. और वैसे ही तथा रूप के समण महान को अफासुक अनेषणिक ४ आहार प्रतिलाभे उसमें अल्प पाप और बहुत निर्जरा कही है. और वैसे ही तथा रूप के असयति अव्रती मिथ्यात्वी को प्रतिलाभे उसमें एकात पाप कहा इन तीनों सूत्रों में मोक्ष के अर्थ दान देने की चिंता यानी घटना करणी. अब विचारो कि श्रावक अन्य तीर्थी कुपात्र को मोक्ष अर्थे दान देवे तो प्रत्यक्ष मिथ्यात्व भोग है. उसमें एकात पाप कहा है और टीका में खुलासा करते हैं कि मोक्ष के अर्थ देवे उसका कथन है. परतु करुणा करके देवे उसका

कथन यहां नहीं है. ऐसा टीका में भी कहा है. ( यत्पुनरनु कंपादानमौचित्य दान वा तन्न चिंतित ) अनुकंपादान और उचित दान देन का यहां चिंता नहीं करी यानी अनुकंपादान और उचित दान देने का यहां कथन नहीं है. इति ।

यथा करुणा करके देने का तीर्थंकर ने कदापि निषेध नहीं करा. ऐसा टीका में गाथा कही. और और अर्थ में भी कहा है ( मोरकत्थं, जंदाण, तपइएसो, विहिसमरकाउ, अणु-कंपा, दाण, पुण, जिणेहिन, कयावि, पडिसिद्धति. ) ॥१॥ इसका अर्थ पहिले लिख चुके है.

अब विचारो कि इस गाथा में खुलासाअर्थ है कि मोक्ष के अर्थ कुपात्र मिथ्यात्वी को देने में एकांत पाप की विधी कही है परंतु अनुकपा करके दान देने का तीर्थंकर ने कदापि निषेध नहीं करा है अब पक्षपात छोड के विचारो कि तुम्हारा उत्तर प्रश्नोत्तर में लिखा सो सिद्धांत टीका टबा से विरूद्ध है कि नहीं है मित्र ऐसे विना विचारे गुरु जी का सिखलाया गोलमाल उत्तर सिद्धात से विरुद्ध लिखने छपवाने की कार्-वाई मत करो क्योंकि यह महा पाप है इससे हम तुम्हारे हितार्थ के लिये कहते हैं आगे तुम्हारी समझ होवेगी सो काम आवेगी परतु सत्य सुनने से राग द्वेष नहीं करना.

पूर्वपक्ष—हमतो टीका की वात नहीं जानते है मूल सूत्र में होवे सो मजूर करते है.

उत्तरपक्ष-अरे भाई जरा अपने गुरु जी का रचा हुआ भ्रम विध्वंसन को तो देखो कि वहुत जगह टीका दीपिका अवचूरिका की साक्षी क्यों लिखी है अगर मूलपाठ ही मंजू-

रथा तो टीकादिकों का कथन क्या लोकों को भ्रम पाडने के वास्ते करा है या भ्रम विध्वसन के ८२ मा पत्र पै भगवत ने गोशाला जी को सराग से ग्रहण करने की कल्पना सिद्धि करने के लिये झट पट टीका की साक्षी क्यों लिख दी क्यों कि मूलपाठ में तो सरागपने का कथन ही नहीं है फिरपाठ बिना टीका मजूर तुमने क्यों करली और फिर टीका लिखके भी विरुद्ध और अधूरा अर्थ लिख दिया. तिसका खुलासा हमने प्रथम प्रश्न में कर दिया है और टीका अर्थ भी जैसा है वैसा लिख दिया है तो हे मित्रो अपने मत को सिद्ध करने के वास्ते तो टीका का विपरीत अर्थ करके साक्षी दे देनी और दूसरा कोई सत्य अर्थ करके टीका की साक्षी देवे तो बदल जाना कि हमतो टीका नहीं मानते हैं अगर ऐसी हट करोगे तो विद्वानों की गणना में न गिने जाओगे और जैनी तो समझेगे ही परतु कोई विद्वान तीसरा मतका मध्यस्थ भी यह तुम्हारी बात विचारेगा तो तुमको सत्य वादी नही गिने गा और, यह टीका तो सूत्र के अनुसार ही है और अगर यहा इस टीका के अनुसार अर्थ नहीं करोगे तो बहुत सिद्धात के पाठ का उल्लघन यानी उत्थापन हो जावेगा सो थोडा सा लिख के बताते है सूत्र सूयगडाग जी के अध्ययन ११ मा में १७ मी गाथा में स्पष्ट लिखा है कि सावद्य दान की निषेधना या स्थापना नहीं करनी सो सूत्र गाथा लिखते हैं सुनिये.

सूत्र-तहागिर, समारम्भ, अत्थि, पुन्नति, णोवए, ! अहवा, णत्थि, पुन्नति, एवमेय, महपभ्भय, ॥ १७ ॥ इति

गाथार्थः ।। हवे ए स्वरूप विशेष दीपावे छे अहो मुनि
श्वर आ अमारे अनुष्टाने पुण्य छे किंवा नथी एम पुंछ्या थ
( तहा के० ) ते साधू ( गिर समारम्भ के० ) एवी वाणी व
के आ समारंभ करवामा ( अत्थि पुन्नंति णोवए के० ) पुण
छे एम पण मुखथकी कहे नहीं ( अहवा के० ) अथ
( णत्थि, पुणति, के० ) एमा पुण्य नथी एम पण मुख थ
कहे नहीं ( एवमेय, महब्भय, के०' ) एम एवेन प्रकार ने दो
ना हेतु, तथा महा भय ना कारण जाणीने एवी भाषा
बोले, ।। १७ ।। इति सूत्र गाथार्थः ।।

अब विचारना चाहिये कि यहा सिद्धांत में स्पष्ट लिख
कि कोई गृहस्थ आके पूछे कि हे महाराज हमारे पानी व
पौ मडाने में दानशालादिक अनुष्ठान में पुन्य है कि नहीं. त
पुन्य है या नहीं है ऐसा साधू कुछ भी नहीं कहे. और क
तो दोष रूप महा भय का कारण हारा होवे. और तुम करुण
करके देने में एकात पाप कहते हो इससे तुम्हारी श्रद्धा सि
द्धात से विरुद्ध है क्योंकि सिद्धात में पुन्य नहीं ऐसा क
तो महाभयकर शब्द कहा है, या तुमने लिखा कि सूयगडा
के ११ मे अध्ययन की २० मी गाथा मे कहा कि गृहस्थ
को दान देवे उसका प्रशंसा करे तो छ काय की हिंसा होय
यह भी तुमने गोलमाल भ्रमरूप लिखा है. क्योंकि सूत्र में त
प्रशसा भी नहीं करणी और निषेध भी नही करना. यान
भिखारी मगते को देने में पुन्य नहीं है ऐसा भी नही कहन
और पुन्य है ऐसा भी नहीं कहना. और तुमने आदि गाथ
का अनुमोदना. नहा तो लिख दिया. और उसी गाथा

पिछले दो पद में दान देने का निषेध यानी अनुकपा करके दुखी भूखा को दान देने में पुन्य नहीं है तो उस पाप कहने वाले को भी पापी और वृत्ति छेदन का करने वाला कहिये. उस अर्थ को तुमने छोड दिया. और एकात पाप कहने लग गए. ऐसे सूत्र की आधी गाथा तो माननी और आधी को छोड के भ्रमरूप उत्तर देना बुद्धिमान का काम नहीं परतु जिसको परलोक का भय नहीं होवे वह तो अपने मतपक्ष सिद्ध करने के वास्ते सूत्र का नाम ले के विपरीत लेख लिख ता नहीं डरे अब हम उसी वीसवीं गाथा को सपूर्ण लिख दिखाते है सो सुनिये ॥

सूत्र गाथा—जेय दाण पससति वह मिच्छति पाणिण जेयण पडिसेहति वित्तिच्छेयकरतिते इति.

अथ सूत्रगाथार्थ:-( जयदान. पस, संति, के० ) ते माटे जे कोई पारमार्थ नो आजाणयति दाननी प्रशसा करते ( वह मिच्छति, पाणिण; के० ) ते प्राणी नाबधनी इच्छा करे छे ( जेयण, पडिसेहंति, के० ) अने जे यति दान आपवानो निषेध करे ( विचिच्छेयं, करतिते, के० ) तो ते यति अनेक जीवोनी आजीविकानो छेद करे छे ॥ २० ॥ इति गाथार्थ ।

अब विचारो कि सिद्धात में तो यह कथन है कि जो कोई साधू सावद्यदान की प्रशसा करे तो प्राणी की हिसा अनुमोदने वाला कहिये. और जो कोई दान देने का निषेध करे तो वृत्ति का छेदने वाला अतराय देने वाला कहिये तो परमेश्वर की तो मौन रखने की आज्ञा है कि सावद्यदान में हा ना कछु भी नहीं कहना. पुन्य है ऐसा भी नहीं कहना पुन्य

नहीं है ऐसा भी नहीं कहना. यह भी इसी सिद्धांत में २१ मी गाथा में है तो सावधान हो के सुनिये.

सूत्रगाथा– दुहउवि, त्ते, णभासंति, अत्थिवा, नत्थिवा, पुणो आंय, रयस्से, हेच्चाण, निव्वाण, पाउणंतिते, इति सूत्र गाथा. ॥

अथ गाथार्थः– ( अत्थिवा, नत्थिवा, के० ) अस्ति वा नास्ति एम न कहे. एटले पुन्य छे किंवा पुन्य नथी एवी. ( दुह उवि के० ) बन्ने प्रकार नी वाणी ने ( पुणो, के० ) वली ( तेणभासति के० ) ते साधु भाषे नही एम के थकी ( रयस्य , के० ) कर्म रूपरजतेनो ( आय, के ) लाभ ते ने (हित्वा, के ) जाणीने तेवी वाणीने उच्चार करवानो त्याग करे ( निव्वाण, पाउणतिते, के० ) जे साधू निर्वाण प्रेत पामे एटले अनवद्य भापक एवो साधू संसार रहित थाय॥ इति

अब देखलो कि सिद्धांत मे तो सावद्यदान में पुन्य नहीं या पुन्य कहना कर्म बंधन का कारण है. और तुम मंगता भिखारी को देने में एकांत पाप कहके सूत्र का नाम क्यों लेते हो. सूत्र में तो पुन्य नहीं है ऐसा भी नहीं कहना कहा है तो फिर तुम एकांत पाप कहके जिनाज्ञा को उलंघ के मिथ्या प्ररूपणा क्यों करते हो.

पूर्वपक्ष– यह वर्तमान काले कोई दातार मंगतादिकों को देता होवे जद मौन राखणी देता ने वर्जनो नही, पण उपदेश में एकांत पाप बतावे तो कांही दोष नही.

उत्तरपक्ष– हे मित्रो ऐसा सिद्धांत का विरुद्ध अर्थ क्यों करते हो परंतु तुम क्या करो तुम्हारे भ्रमविध्वंसन का भ्रम

का प्रताप है क्योंकि भ्रमविध्वसन के २८ मा पत्र में वृत्ति छेद का अर्थ उलटा कराहै. सो दिखाते हैं ( वृत्तिच्छेद,करतिते ) ( वि, के० ) वृत्तिछेद वर्तमान काले पामवानो उपाय तेहनो नो विघ्न करे ते अविवेकी इति. यह अर्थ तुम्हारे गुरू जीतमल जी ने भ्रमविध्वसन में वर्तमान काले पामवानो उपाय यह अक्षर मनके मते बनाए मालुम देते हैं. तिस कारण से विपरीत है. क्योंकि नहीं तो यह पाठ से मिलता है और पारसचद्र सूरिजी कृत टबे में है टबा में तो ऐसी व्याख्या है कि ( वित्तेछेय, करतिते, के० ) तो ते यति अनेक जीवोंनी आंजीवका नो छेद करे छे यह अर्थ बहुत पड़तों से मिला के लिखा है. या बबई के छाप का सूयगडागजी भीमसी माणक ने बहुत शुद्ध करके छपराया है उस में भी यही अक्षर हैं अब बडा आश्चर्य आता है कि मत की रूढ़ के लिये मन माना नवीन झूठा ही अर्थ भोलों को भ्रम में डालने को रच लेते हैं तो परमेश्वर के वचनों का डर नहीं तो तिसका क्या करिये, तथा भ्रमविध्वसन के २६ मा पत्र के पृष्ट में लिखा कि ( अने वर्तमान काले निषेध्या वृत्ति छेद कही. पिण उपदेष मे वृत्ति छेद नही दान देवे ते लेवे छे. ते वेला निषेध्या वृत्ति छेद हुवे ) इति भ्रमः ॥

अब बड़ा आश्चर्य आता है कि वर्तमान काल का नहीं तो पाठ में नाम है नहीं अर्थ में है तो फिर तेरे पाथियों के पूज्यजी ने वर्तमान काल की मिथ्या कल्पना क्यों करी.

पूर्वपक्ष-टीका में वर्तमान काल का पाठ लिखा है

उत्तरपक्ष-हे मित्र टीका में तो नहीं लिखा परन्तु-तुम्हारे

गुरुजी ने टीका का अशुद्ध अर्थ लिख के भ्रम रचा है सो टीका दीपिका दोनों लिख के बताते हैं

टीकाः ( प्राणिनां वृत्तिच्छेद वर्तनो पाय विघ्न कुर्वतीति )

टीकार्थः जीवों की वृत्ति आजीविका का छेद आजीविका का उपाय का विघ्न न करे ॥ इति ॥

अब विचारो कि टीका में तो वर्तमान काल का कथन नहीं है परतु तुम्हारे गुरुजी ने वर्तन शब्द का अर्थ वर्तमान काल ऐसा अपनी कल्पना से किया है सो एकांत विपरीत है क्योंकि तुम्हारे गुरुजी से दीपिका के कर्ता संस्कृत में प्रवीण थे और टीका के अत्यन्त मानने वाले थे और टीका से विपरीत अर्थ कहा भी नहीं करा है केवल ज्यादा संस्कृत पढा न होवे उसके लिये सरलता के वास्ते दीपिका बनाई है उसमें भी वर्तमान काल का अर्थ नहीं है सो दीपिका लिखते है ( प्राणिना वृत्तिच्छेद आजीविका विघ्न कुर्वतीति ) अर्थ प्राणी जीवों की वृत्ति यानी आजीविका का छेद यानी विघ्न करे इति दीपिकार्थः ॥

अब विचारो कि टीका दीपिका का एक सा ही अर्थ है केवल टीकाकार जी ने तो वर्तन शब्द से आजीविका का अर्थ लिखा है और दीपिकाकार जी ने आजीविका का ऐसा सरल अर्थ ही लिखा है क्योंकि संस्कृत में आजीविका शब्द के दोनों पर्यायवाची शब्द है परतु आजीविका शब्द सरल है इससे दीपिकाकार जी ने सरल लिखा है परतु तुम्हारे गुरुजी सरीसा विरुद्ध अर्थ वर्तमान काल ऐसा तो किसी ने नहीं करा है और वर्तमानकाल अर्थ करने से सिद्धांत को भी

टेप यानी धक्का लगता है क्योंकि सिद्धात में तो कोई प्रश्न पूछै उसका उत्तर देने की विधि बतलाई है परतु कोई देता होवे उसका निषेध नहीं करना ऐसा नहीं लिखा है एतो तुम्हारे गुरु जी की कपोल कल्पना है सो तुम्हारे सरीसे अल्पज्ञ ही मानते हैं परतु विद्वान निरपेक्ष तो कभी नहीं मानते है.

पूर्वपक्ष-दान शालादिक दान का प्रश्न पूछे उस वक्त पुन्य पाप नहीं कहना ऐसा सिद्धात में कहा कहा है.

उत्तरपक्ष-तुमने नहीं सुना होवे तो सुनो और विपरीत धारा होय तो शुद्ध धारो हम लिख के प्रकट करते है कि इसी सूयगडाग के ११ मा अध्ययन की १६ मी और १७ मी गाथा में जहा दान शालादिक दान के प्रश्न है वह ही लिखते हैं सो ध्यान लगा कर सुनिये.

सूत्र गाथा-हणत, णाणु, जाणेभ्का, आयगुत्ते, जिइंदिरा ठाणाइ सति, सड्ढीण, गामेसु, नगरेसुवा', ॥ १६ ॥ तहागिर, समारम्भ, अत्थि, पुन्नति, णोवए, ॥ अहवा, णत्थि, पुन्नति, एवमेय, महब्भय ॥ १७ ॥ इति

गाथार्थः—( ठाणाइ सति, सड्ढीण, के० ) श्रद्धावत ना स्थान, श्रद्धावत, धर्मवतना आश्रय ( गामेसु, नगरे सुवा के० ) एवा ग्राम ने विषे अथवा नगर ने विषे साधु रह्या छे त्यानो आश्रीत कोई एक कूप खनन सत्रु कारकादिक नो करावनार एवो पुरुष साधू ने पूछे जे एवामा धर्म छे किंवा न थी एव पूछ्या थका ( आयगुत्ते, जिइदिये. के० ) आतम गुप्त तथा जितेन्द्रिय एवो साधु ( हणत, णाणु, जाणेभ्का, के० ) आ-

रंभे करी प्राणी हणाता होय तेवा कार्य ने अनुमोदे नहीं जे एतु रुडु काम करे छै राम कहे नहीं ॥ १६ ॥ हवे ए स्वरूप विशेष दीपावे छै अहो मुनीश्वर आ अमारे अनुष्ठाने पुन्य छै किंवा न थी एम पुछ्या थका ( तहा के० ) ते साधू ( गिर समारम्भ के० ) एवी वाणी कहे के आसमारभ करवामा ( अत्थि पुन्नेति के० ) एमा पुण्य न थी एम पण मुख थकी कहे नहीं ( एवमेय, महब्भय के० ) एम एने प्रकार ने दोपना हेतु तथा महा भय ना कारण जाणी ने एवी भाषा न बोलो ॥ १७ ॥ इति गाथार्थ : ??

अब विचारना चाहिये कि सूत्र में खुलासा लिख दिया कि कोई ग्राम नगर में किसी श्रद्धावत के स्थान पर रहे साधू को कोई श्रद्धावत पूछे कि मेरे पानी के दान अर्थ कूप खुदवाना और अन्नादि के दान अर्थ दानशाला करानी है इसमें पुन्य होवे कि पुन्य नहीं तब मुनि पुन्य और पुन्य नहीं दोनो न कहे कहे तो महा भयकर पाप का कारण है अब विचारो कि गुरुजी का वचन है कि देने वाला देवे और लेने वाला लेवे उस वक्त वर्तमान काल में निषेध नहीं करना यह तुम्हारे गुरु जी का लेख सिद्धात से विरूद्ध है कि नहीं जरापक्ष छोड़ के विचारो कि सूत्र में तो कोई प्रश्न पूछे उसवक्त मौन रक्खे और तुम कहते हो कि देती वक्त मौन रक्खे और प्रश्न पूछे तो एकात पाप बतावे ऐसा तुम्हारी श्रद्धा तो सूत्र से नहीं मिलै देखो तुम्हारे गुरु जी की श्रद्धा है कि देने वाला देवे और लेने वाला लेवै उसवक्त निषेध नहीं करना फिर यह बात कैसे मिले क्योंकि कूप खनने का प्रश्न में भी शास्त्र में मौन

रखना कहा परंतु एकांत पाप नहीं कहा, तो कहो कूप को कैसे देवे, प्तो जब मिले कि पानी का प्यासा पानी मांगे तब देने वाला कहे कि ठहरजा, कुवा खोदके पानी पिलाऊ, तिस वक्त साधु को मौन राखनी, तो यह बात होती है.

पूर्व पक्ष—यह बात तो नहीं होती क्योंकि कूप खोदके पानी पिलाना यह बात बिलकुल असंभव है

उत्तरपक्ष-तो वैसे ही तुम्हारे गुरुजी का वर्तमान काल का अर्थ करना असंभव है क्योंकि कुवा खोदने का प्रश्न शास्त्र में हैं. इससे तुम्हारी श्रद्धा सूत्र से नहीं मिलें क्योंकि एकांत पाप कहे उसको महाभयंकर दोष लगता है तो फिर एकांत पाप को प्ररूपे, लिखे, छपावे उनका तो क्या होगा. अब ऐसी श्रद्धा कदापि कथन करे अब मध्यस्थ होवो तो विचार लेवो कि दान की अंतराय तीनों काल में नहीं करना, परंतु एक वर्तमान काल का अर्थ सूत्र अर्थ टीका दीपिकादिक सर्व से विरुद्ध है सिद्धांतकी आसना होवे तो समझ लेवो. अब कोई भद्रिक प्रश्न करे कि सूत्र भगवतीजी का ८ मा शतक का छठा उद्देश में तो तथा रूप के असंयति अव्रति को प्रतिलाभ ने ना पाप कहा और सूयगडांग के ११ में अध्ययन में कूप खोदनादिक सावद्यदान में पुन्य नहीं है ऐसा कहे तो उसको महा भयंकर कर्म बंध का कारण कहा, यह सूत्र की परस्पर सूत्र से विरुद्धता हुई तिसका क्या समाधान है तिसका उत्तर. हे भाई इसीसे हम कहते हे कि भगवतीजी में एकांत पाप भेष सहित मिथ्यात्वी का गुर्वादि महत को गुरु समझ के मोक्ष के अर्थ दान देवे उसको एकांत पाप कहा, क्योंकि

ऐसे मिथ्यात्व के महंत को अन्नादिक मे प्रतिलाभने से मिथ्यात्व पुष्ट होता है जिससे मिथ्यात्वादिक पाप लगते है परंतु अनुकंपा करके गरीबादिकन को देने में एकांत पाप नहीं इसी हेतु मे ही इस भगवती जी सूत्र का पाठ का अर्थ में भी लिखा है कि मोक्ष के अर्थ गुरु बुद्धि से मिथ्यात्व के महंत को प्रतिलाभे उसको पाप लगे परंतु अनुकंपा दान और उचित दान का निषेध तीर्थंकर ने कहां भी नहीं किया है ऐसा साफ अर्थ में लिखा है तथा इसी सूत्र की टीका जो अभयदेव सूरि जी ने संवत् ११ से के लगभग रची है उसमें भी ऊपर माफिक लिखा है सो हमने टीका ऊपर लिख दी है टीका टबा मे एक सरीसा ही कथन है और वही सूत्र के पाठ से मिलता है इसमे भगवती जी में एकांत पाप कहा सो मिथ्यात्व के महंत को मोक्ष के अर्थ देवे तो पाप लगे और अनुकंपा का निषेध नहीं और सूयगडांग में सावद्यदान पाणी अर्थे कूप खनन भोजन अर्थसत्रुकार दानशालादिक कार्य में साधु को पाप नहीं कहना, क्योंकि अनुकंपा दान तीर्थंकर ने निषेध करना वर्जित किया है और सावद्यदान में पुन्य है ऐसा भी नहीं कहना क्योंकि कूप खनन में जीव हिंसादिक होवे, उसकी अनुमोदना लागे इस हेतु से बस ऐसे सूत्रों के सापेक्ष वचन हैं तिसमे सूयगडांग और भगवतीजी का कथन की परस्पर विरुद्धता नहीं है. हां अलबत्ता सूत्र भगवती जी का अर्थ ८-१० वर्ष की प्राचीन टीका को छोड़ के मन माना नवीन अर्थ सूत्र मे विरुद्ध करके कहे कि साधु के सिवाय सर्व को देने में पाप है तिसकी श्रद्धा से सूयगडांग का पाठ उत्थप जावेगा या

इस सिवाय प्रश्न व्याकरण के पाठ को भी उत्थापनहारे ठहरेगा. क्योंकि प्रश्न व्याकरण के दूसरे आश्रवद्वार में दान को निषेधे उसको झूठ बोलने वाला कहा है सो सूत्रपाठ सुनिये सूत्र-वित्तिछेय, करइ, मादेह, किंचिदाण. ॥ इति ॥

अस्यार्थः- ( वित्तिच्छेय, करइ, के० ) भिक्षाचरादिक वृत्ति नो छेद करो मादेह, किंचिदाण, के०' ) मा देस्यो काइ पिण दान ॥ इतिसूत्रार्थः-

अब विचारो कि भाइ सूत्र मे तो साफ लिखा कि वृत्ति का छेद करे या दान देने का निषेध करे. उसको झूठ बोलने वाला कहा जो दान देने में एकात पाप बतावे जो सूत्र के प्रमाण से झूठ बोलने वाले की पक्ति में गिने जावेंगे परतु सत्यवादी नहीं.

पूर्वपक्ष-इस पाठ का अर्थ हमारे गुरुजी ऐसे करते हैं कि वृत्ति छेदना तो उसको कहते है कि देना वाला देव और लेने वाला लेवे उस वक्त में कोई देने वाले को मना करे तो झूठ बोलने वाला कहिये और दान का अर्थ ऐसे करते हैं कि साधु को दान देने का निषेध करे उसको झूठा बोला कहिये परतु साधु सिवाय दूसरे को दान देने में पाप कहे तो दोष नहीं ऐसा कहते है.

उत्तरपक्ष-हे भाई ये दोनों अर्थ स्वकपोलकल्पित सूत्र से विरुद्ध है सो वर्त्तमान का कहना विपरीत है. सो तो हमने सिद्धात पाठ अर्थ टीका दीपिका से पहिले अच्छी तरह स सिद्ध किया है. और साधु को दान देने का निषेध करने मे झूठ लागे अन्य को निषेध करने में नहीं. उसका निर्णय

एकाग्र चित्त करके सुनिये. हे भाई! यहा सूत्र में तो किंचित् मात्र दान को यानी थोडा भी दान निषेधे उसको झूठा बोला कहा. परंतु सुपात्र साधु को दान देने का निषेध करे, उसको झूठा बोला कहिये ऐसा कथन तो सूत्र मे हेही नहीं तो ऊटपटाग अर्थ क्यों करते हो.

पूर्वपक्ष–जब सुपात्र को दान देने का निषेध करे उसको झूठा बोला कहिये ऐसा न्यारा पाठ कहा है.

उत्तरपक्ष–हे भाई न्यारा पाठ इसी दूसरे आश्रवद्वार में पहिले आचुका है सो लिखते है सूत्र पाठ सुनिये।

सूत्र एव, झपति, मुसावादि, तम्हा, दाण, व्वय, पोस हाण,तव, सजम, वभचेर, कलाण, मादियाण, नत्थि, फल इतिः-

अस्यार्थः–एम कहे सो मृषावादी।

अब बिचारो कि इस मूल पाठ मे प्रकट देख लेवो कि मुक्ति के अर्थ दान, शील, तप, पोषा, सयम, ब्रह्मचर्यादिक कल्याणकारी, स्वर्ग मोक्ष की क्रिया को फल नहीं, ऐसा कहे उस को मृषावादी कहिये. यह पेश्तर मुक्ति के अर्थ परलोक साधन की क्रिया का कथन कहकर फिर बहुत सा कथन दूसरा कहके आगे को यह पाठ है विचिछेय, करह, मादेह, किंचिदाण,) यह पाठ अलग चला है कि भिखारीदिक नी वृत्ति नो छेद करो मा देस्यो काइ पिण दान. ऐसा कहे वह झूठाबोला है यह कथन न्यारा है तो अब भ्रम को छोड के समझ लेवो कि साधु को मुक्ति खातर दान देणा निषेधे तो उसको भी झूठाबोला मृषावादी कहिये. और मगता भिखारी को देने का

निषेध करे तो उसको भी मृषावादी झुठाबोला कहिये यह सूत्र में प्रकट खुलासा पाठ है तो फिर मंगता भिखारी को देने में एकांत पाप कहने वाले की श्रद्धा से यह पाठ प्रश्न व्याकरण का उत्थप जायगा.

पूर्वपक्ष–हमारे गुरुजी कहते हैं कि मंगता भिखारी को देता देख के निषेध नहीं करना परंतु आगम्य काल में पाप बतावे तो दोष नहीं इसको पुष्ट करने के वास्ते भ्रम विध्वंसन के पत्र २६ वें में सूयगडांग का दूसरा स्कंध के पंचमाध्ययन की ३२ मी गाथा की साक्षी देते है कि ( दक्षिणाय, पडिलभा, अत्थिवा, नत्थिवा, पुणो, ) इस पाठ से कहते हैं कि गृहस्थ देणहारदेवे और लेणहार लेवे उसवक्त पुन्य है अथवा पाप है. ऐसा नहीं कहना चाहिये. इति ॥

उत्तर पक्ष– हे भाई यह इस सूत्र का पाठ भी तुम्हारी श्रद्धा को बाधित करने वाला है. क्योंकि इस सूत्र के पाठ में भी मौन राखणा कहा परंतु आगम्य आसरी दान देने का एकांत पाप कहना या मंगता भिखारी आदिक को दान देने काल त्याग करने में दोष नहीं, ऐसा नहीं कहा है, इससे यहां भी तुम्हारी श्रद्धा अटकी, परंतु सिद्ध नहीं हुई. और सूत्रों का तो सापेक्ष कथन है. कोई ठिकाने वर्तमान काल का कथन है, कोई ठिकाने तीनों काल का कथन है. तिस में वर्तमान का एक जगे के अर्थ का तो ग्रहण करलेना और दूसरे जगे तीनों काल में दान को नहीं निषेध करने का कहा उसको नहीं मानना बुद्धिमान् निर्पक्ष जैनधर्मी का नहीं है.

पूर्वपक्ष–हमारे गुरूजी भी पाप पुन्य का हिसाब यानी

सेव बताते है, परन्तु गरीब को दान देने का त्याग
कराते है

उत्तर पक्ष-हे भाई यह बात तो प्रसिद्ध है कि तु
गुरूजी त्याग कराते है परन्तु तुम्हारे जैसे भोले भाई
बात को छिपाना चाहते है सो छिप नहीं सकती. क्योंकि
बातें तुम्हारी पुस्तकों में छप गई सो हम लिखा दिखा
देव गुरू धर्म की ओलखण नामा पुस्तक नं २ में १२
की १२ मी ढाल की ४२ मी गाथा यथा.

( इवरत में दान देवण तणो कोई त्याग करे मन
जीतणरो पाप निरंतर टालियो तिणरी वीर बखाणी बुद्ध
इति गाथा गाथार्थः इस व्रत में अर्थात् साधु के सिवाय म
भिखारी आदिक को दान देवण का त्याग करे तो नि
पाप टले और भगवान उसकी बुद्धि बखाणी. इति गाथार्थ

यह जोड तुम्हारे भीषम जी कृत है. अब विचारो
तुम्हारे गुरूजी का निषेध उपदेश एक तुम्हारे साधु के सिव
मगता भिखारी आदिक को सर्व को दान देने का त्य
कराने का है कि नहीं, प्रत्यक्ष बात छिप नहीं सकती है अ
वीर बखाणी बुद्ध ऐसा भगवान् का नाम दाननिषेध
बताना वृथा है. क्योंकि भगवत ने तो सिद्धांत उपासक द
में या आवश्यक में श्रावक के १२ व्रत के अतिचार वर्ज
करने फरमाये हैं वो पहिले व्रत के ५ अतिचार टालना क
सो सुनिये

सूत्र-थूलयस्स, पाणाइवाय, वेरमणस्स, समणो
सएण, पच, अइयारा जाणियव्वा, नसमायरियव्वा, तंजह

वह व य न्छविन्छेए, अइभारे, भत्तपाणवोच्छेए, ॥ इति ॥

अब देखो श्रावक को पहिले व्रत के पच अतिचार वर्जन करने तिसके पच मे अतिचार मे कहा कि ( भत्तपाण, वोच्छेए ) अब विचारना चाहिये कि श्री भगवान् न तो आनदादिक सर्व श्रावक को यह पच अतिचार नहीं आदरणे लायक कहे है और आदरे तो उस श्रावक को दोष लागे इस पचमें अतिचार में भगवत न मगट फरमाया कि माणी जीव का भात पाणि यानी खान पान का विराज नहीं करना करे तो व्रत में दूषण लागे तथा टीका में भी साफ खुलासा है.

टीका ( भत्तपाणवोच्छे एत्ति अशन पानि या मदान ) इति टीकार्थ-:भत्तपान का छेद उसको कहते है कि पशु आदिक को भोजन नहीं देना. इति अब विचार करना चाहिये. कि टीका में भी साफ लिखा कि माणी जीव पशु आदिक को भात पाणी नहीं देवे तो अतिचार लागे तो हे मित्रों ! तुम्हारे गुरुजी कहते है कि साधु के सिवाय दूसरे को देने के त्याग करे तो ( उसकी गिर वखाणी वुद्ध ) त्याग करने वाले श्रावक की भगवान् ने वुद्धि वखाणी और श्रीभगवान ने तो श्रावक को सूत्र में उपदेश दिया कि पशु आदिक को भात पाणी नहीं देवे तो व्रत मे अतिचार यानी दूपण लागे तो कहो भाई श्रीभगवान् के वचन को सत्य श्रद्धना चाहिये कि तुम्हारे गुरु भीषमजी की कपोल कल्पना को. हे मित्रों हमतो परमेश्वर के वचनों को ही सत्य मानते है और तुमको भी हित से कहते है कि हे देवानुमियाओं तुमभी विचार करो कि कि श्रीभगवान्ने तो श्रावक को अतिचार दिखलाये जिसमें

कहा कि भात पाणी पशु आदिक को नहीं देवेतो भी पापलागे, तो जो देने का त्याग करावे उसको क्या होता है सो बुद्धि बलसे बुद्धिमान विचार लेवो, और यहभी ख्याल-करो कि सूत्रमें कहा कि वृत्तिछेदकरो भिखारियोंको कहीं भी दान मत देवा, ऐसा कहा उसको भी झूठ बोलने वाला कहा. तो फिर साधु के सिवाय और कू दान देनेका त्याग करावें और त्याग कराने में धर्मश्रधे तो उन गरीबों को दान देनेका त्याग कराने वाले की श्रद्धा भी कैसे रही और श्रद्धा विना सयम भी नहीं रहा, तथा जो श्रावक के दान देने के त्यागमें धर्म मानते है तो उसकी भी श्रद्धा सिद्धात से उलटी होने से समकित् पणा श्रावकपणा कदापी नहीं रहा, इसवास्ते हम हित से कहते हैं कि तुम सिद्धात के वचनों को विचार के शुद्धाश्रद्ध धारन करो यहीं आत्मा सुधारने का धर्म है और इतनी वार्ता तो एक थोडा सा आवश्यक सूत्रको जानने वाला भी श्रावक समझता है कि जो श्रावक पशु आदिक को भात पाणी नहीं देवें तो पहिला व्रतमें अतिचार लगे है. और तुह्मारे तेरे पथियों की पुस्तक में भी पहिले व्रत के पंन में अतिचार में लिखा है यथा ( भात पाणी ना विच्छेद कीधा होय तस्स-मिच्छामिदुकड ) पुस्तक न २ पृष्ट २०६

यह देखो कि तुम तेरे पथी श्रावकलोग भात पाणी पशु आदिक को नहीं दिया हो तिस पापका मिच्छामिदुकड भी लेते हो और फिर पशु आदिक को भात पाणी देनेका त्याग करने में धर्म भी मानते हो. यह परस्पर श्रद्धा तुह्मारी तुह्मारा ही लेख से विरुद्ध होती है. अब भी विचार करके समझ लेवो तथा तुह्मारा यह लिखना है.

कि सूत्र नसीथ जी के १५ वें उद्देशा में बोल ७४ तथा ७५ वें में कहा कि गृहस्थ "असण, पाण, खादिम, सादिम, वत्थ, पडिग्गह, कम्मल, पाय पुच्छेण, यह आठ बोल कहे सो देवे दिवावे, देतेहुए को भला समझे तो चौमासी प्रायश्चित्त आवे इसका प्रत्युत्तर

यहां भी तुमने सुत्त, तणीया, अत्थ, तणीया, पणा धारणा करा क्योंकि सूत्र में तो साधु को आहार आदिक गृहस्थी को देना नहीं कल्पे ऐसा मूल पाठ में है और तुमने साधु का नाम छोड के समुच्चय ही लिख दिया इससे यह लेख तुम्हारा विपरीत है तिसका खुलासा हम अगाडी प्रश्न तीसरे के प्रत्युत्तर में करेंगे. क्योंकि तीसरा प्रश्न के उत्तर में तुमने इसीनसीथजी का १५ मा उद्देश का ७४ वा बोल की विपरीत पणे से साक्षी दी है तिस हेतु से तथा तुम्हारा यह लेख है कि सूत्र विपाक के पहिले अध्ययन में गौतम स्वामी जी ने श्री भगवान महावीर स्वामी से पूछा कि हे स्वामी मृगा लोडा ने पूर्वभव में क्या कुपात्र को दान दिया कि जिससे इस भव में ऐसा दुखी हुवा. इति प्रश्नोत्तर का पृष्ट ७ मा.

इसका प्रत्युत्तर ध्यान लगा के सुनो कि प्रथम तो विपाक सूत्र में तीन पाठ एकहीज कोटी में चले हैं परन्तु केवल कुपात्र दान का हीज नहीं वह ऐसे है ध्यान लगा के श्रवण करो

सूत्रपाठ-किंवादच्चा, किंवाभोच्चा, किंवा सायरित्ता

अस्यार्थः मृगा लोडलेने कौन अशुद्ध कुपात्र को दान दिया कोण अभक्ष्य मांसादिक भोगव्या कांई कुव्यसनादिक कीधा इति.

अब देखो सूत्र का तो आशय यह है कि कौन कुपात्र को दान दिया यानी कौन से चोर वेश्या को कुकर्म का साज रूप दान दिया या उत्तम मुनि को अशुद्ध आहार जहरादिक जैसे नागसरी ब्राह्मणी ने धर्मघोस मुनि को कडुवा तुवा दिया वैसा अशुद्ध दान मृगा लोडले ने क्या दिया या क्या मांसादिक खाया या वेश्यागमन, चोरी जुआदिक क्या कुव्यसन सेव्या जिससे ऐसा दुख मृगा लोडले ने पाया ऐसा भावार्थ सूत्र में है परतु सूत्र में ऐसा नहीं कहा कि साधू के सिवाय और को दान दिया जिससे ऐसा दुख पाया इति.

और हमारा प्रश्न तो यह था कि साधू के सिवाय दान देने में एकात पाप कहते हो सो पाठ दिखलाओ और तुमने कुपात्र चोरादिक को चोर्यादि कुकर्म सावद्य रूप दान देने का उत्तर वताया सो यह विरुद्ध है.

पूर्वपक्ष–हमतो साधू सिवाय सर्व को कुपात्र कहते हैं.

उत्तरपक्ष–हे भाई साधू सिवाय सर्व को कुपात्र कहोगे तब तो तुम्हारी श्रद्धा से तो श्रावक भी कुपात्र ठहरेंगे फिर कुपात्र को तो चोर वेश्या सरीसा कहे है तो फिर तुम श्रावक को भी चोर वेश्या सरीसे श्रद्धोगे तो फिर चोर की सगत करे तो चोर सरीसा कहा है और वेश्या का वास में ही साधू को जाने की मनाई है यानी परिचय मात्र करना नहीं श्रावक की सभा में भी साधु बैठते हैं सगत करते है और श्रावक के घर पर तो साधु आहारादिक निमित्त जाते है और फिर सूत्र स्थानाग जी के चौथे ठाणे के तीसरा उद्देश में श्रावक को साधू के माता पिता सरीसा कहे हैं.

( अम्मापिइ समणे ) इति सूत्रम् तो फिर साधूको श्रावक का परिचय करना भगवान ने फरमाया है और तुम श्रावक को चोर वेश्या सरीसा कुपात्र श्रद्धोग तो फिर चोर का परिचय करने वाले को सूत्र प्रश्न व्याकरण का तीसरा आश्रवद्वार में चोर कहा है तो फिर साधूजी भी चोर ठहरेगा और वेश्या की संगती से सूत्र दशमी कालिक का ५ मा अध्ययन में कुशीलिया कहा है. तो साधू भी तुम्हारे श्रद्धा से कुशीलिया ठहरेगा. ऐसे कहने से और श्रद्धने से तो सर्व धर्म नष्ट हो जावेगा फिर कुपात्र को तो शिष्य करने में तुम्हारे गुरुजी ने पाप श्रद्धा है. सो तो तुमने गोशाले को दीक्षा देने में पाप माना है. और तुम श्रावक को कुपात्र श्रद्धोगे तब तो तुम तुम्हारे गुरुजी के शिष्य यानी साधूश्रावक होते हो. और तुम्हारे गुरुजी तुमको शिष्य करते हैं.इसमें भी तुम्हारे गुरुजी में तुम पाप लगना श्रद्धोगे क्योंकि तुम तेरेपंथी श्रावक अपने आप को कुपात्र मानते हो इस हेतु से या कुपात्र को ज्ञान भी नहीं सिखाना और तुम्हारे गुरुजी तुमको ज्ञान सिखाते हैं. तो इसमें भी पाप मानना पडेगा इत्यादिक वहुत कथन श्रावक को कुपात्र मानते अटकेंगे.

पूर्वपक्ष—श्रावक को शिष्य तो भगवान् ने भी किया है और ज्ञान भी सिखाया है.

उत्तरपक्ष—हे भाई यह वात जरूर सत्य है परतु भगवान् ने श्रावक को कुपात्र नहीं कहे है. किंतु धर्मी धर्मरागी गुणपात्र रत्नभाजन समान रत्न की माला समान साधू के माता पिता समान इत्यादिक महा गुणपात्र कहा है. परतु

कुपात्र कहीं भी नहीं कहा है इससे तुम्हारा साधु के सिवाय सर्व श्रावक को कुपात्र मानना अत्यन्त विरुद्ध है कुपात्र तो चोर वेश्यादिक कुकर्मी है. जिससे सूत्र विपाकजी में चोरी आदिक कुव्यसन का सेवणा मद्य मांसका भक्षण करना और चोर वेश्यादिक कुकर्मी को कुकर्म का साजरूप यानी चोरी आदि कुकर्म कराने को दान का देना यह तीनों बोल सरीसे है परन्तु गरीब मगना भिखारी को रोटी देना और चोरी करना पर स्त्री सेवनादिक कुव्यसन का करणा एक सरीरा कभी नहीं होता है तिस वास्ते कुपात्र तो चोर वेश्या या अधर्म का उपदेशक है और श्रावक तो क्या परतु मगतादिक को भी कुपात्र कहने का कोई सिद्धात टीका अर्थादिक में नहीं है हा अलवत्ता मंगतादिक दीनवृत्ति करके आजीविका करने वाले को अपात्र कहे है सो करुणा भावना के देने में एकांत पाप नहीं कहा है परतु हे भव्यों एक और भी आश्चर्य कारी बात है कि तुम्हारे गुरु जीतमलजी ने भ्रम विध्वस में भोलों को भ्रमाने के वास्ते विपाकजी सूत्र का पाठ भ्रम रुप लिखा सो वह भी बहुत विचारने लायक है

पूर्वपक्ष—बताइये हमारे गुरुजी जीतमलजी ने क्या भ्रम रूप पाठ लिखा है

उत्तरपक्ष—हे भाई तुम्हारे गुरु जीतमलजी ने भ्रम विध्वंसन के ३२ पत्र पै सूत्र दुःख विपाक का पाठ मृगा लोडले के पूर्व भव के पूछने का लिखा है तिस जगह ऐसा पाठ लिखा है सो जैसा अक्षर भ्रम विध्वंसन में है.

वैसा ही लिखते है कि नाम एवा, कि गोत्त एवा, कय

रंसि, गामसिवा, नगरसिवा ( किवादन्चा ) इतना पाठ तो सूत्र का लिख दिया और इसी पाठ के आगे का जो पाठ है कि ( किवा भोन्चा, किवासमायरिना ) इतना पाठ को छोड के फिर आगे का पाठ लिख दिया सो यह है. ( पुराणं, दुच्चिणणाण, दुप्पडिकत्ताण, असभाण, पन्चाण, कम्माण, पावग, फलविति, विसेसे, पच्चाण, भवमाणे, भोच्चा, ) इति सूत्रम

अब विचारिये भाई जीतमलजी ने आगे पीछे का तो पाठ लिखदिया और बीच का पाठ जो ( किवाभोचा ) किंवा समायरित्ता ) यह ११ अक्षर सुत्रपाठ के क्यों छोडदिये. तो अनुमान होता है कि जीतमलजी ने ऐसा सोचा होगा कि मेरे गुरु भीषमजी की श्रद्धा तो ११ मी पड़िमाधारी उत्कृष्ट साधु सरीसा श्रावक को भी कुपात्र कहने की है और यहा सूत्र में तो कुपात्र को दान देनेका पाठ के अगाडी के पाठ मे तो यह कथन है ( किंवाभोचा के० ) मृगा लोडलाने मास आदिक क्या खायें ( किंवा समायरित्ता के० ) मृगालोडला ने चोरी करना परस्त्री और वैश्यागमन करना. शिकार करना. आदिक क्यों कुव्यसन आचरण किये. यह कथन सूत्रमें है तो सूत्रमें तो स्पष्ट है कि कुपात्र को दान देना और मासका खाना चौर्यादि कुव्यसन सेवना यह तीनों काम एक कोटीमें है. और अब मेरे गुरु भीषमजी की श्रद्धा तो. इग्यारमी पडिमा यानि साधू सरीसी वृत्ती धारन करने वाला उत्कृष्ट श्रावकको कोई दातार निर्दोष अन्न पानी देवे तोभी कुपात्र दान में गिनने की है और कुपात्र दान तो मास खाना शिकार करना.

मणा वचन तेणे करी उपसर्ग उपद्रव वचन चेष्टा तेने करीने इति ऐसा करणा मलाप दयामणा वचन सेरेणा देवी ने दोनु भाई जिनरिख और जिनपाल को उपशर्ग किया जब जिनपाल तो नहीं चलायमान हुवा परन्तु जिनरख को वह करुणा दयामणा मोह मलाप के बचन को सुनके रागमोहिएमई अवसे, कम्म-बसगए, अवएखइ, मगा, ओसविलिय, तपेण, निएरखिया, समुप्पणा, कलुणभाव, इति पाठ

अस्यार्थ –तथा देवी ने रागे स्नेह करी मोहि छे मोहपामी छे मतिबुद्धि जे जिनरिखनी अ. पोतानी आत्मा वसनहीं छे ज कुमरनी तथा कर्म ने वसे कर्म नो परवश पणा पाम्यो छे अ साहमु जोइ मार्गे देवी आवे ते मते बिलाडि सारखी देवी मेतें देखे तिवारे जिनरखेतेने उपनो करुणा मोहरूप भाव दवी ऊपर ) यहां भी मोह के बचन सुण के मोहरूप करुणा रस उत्पन्न जिनरखित को हुवा परंतु ( कोलुणवडियाए) ऐसा पाठ नहीं सो यह भी साची सूत्र नसीथ के पाठ की देणी विरुद्ध है अनुकंपा करके करुणा करके मरते जीव को नहीं बाधने छोडने का अर्थ यहां नहीं घटता है जेकर हठ करके ऐसा ही अर्थ मान लेवो कि त्रस प्राणी यानी बे इन्द्रियादिक लट कीड़ी माखी आदि जानवरों को करुणा करके बाधने छोडने में प्रायश्चित्त है तब तो किसी साधु में साध पणा भी नहीं रहे क्योंकि शीतादिक मौसम में धोवणपाणी आदि में गृहस्थ के घर में माखी आदिक वहर जाती है और वे धोवण पाणी साधु'को वैराणे से उनके पात्रे में आजाती है तब साधु उनको करुणा करके कपडे में हलकी सी गाठ

दें के बांधके मेलते है या मुहपती आदि के कपड़े में रखते हैं कि जिससे वे मक्खी आदिक जानवर गर्मी पाके चेत जाते हैं और तुम्हारे गुरुजी भी मक्खी आदिक को बचाते है कपडे में बांधते है तो ऐसे जीव बचाने में पाप तुम कहते हो तब तो तुम्हारी श्रद्धा से साधु का साधु पणा भी नहीं रहा क्योंकि तुम्हार भ्रम विध्वसन के पत्र ५० में कहा है कि अने त्रस जीव ने बांधे छोडे ते साधु नही. वीतरागनी आज्ञा लोपी ते माटे बधन छोड़े तिणने साधु नही कहणो ते असाधु छे गृहस्थ तुल्य छे॥

अब विचारो कि तुम्हारी श्रद्धा के अनुसार तो सर्व साधु गृहस्थी तुल्य ठहरे क्योंकि धोवण पाणी आदिक में पड़ी हुई माखी आदिक कढाते है कपडे में लिपटते है पीछी खोलते हैं पाणी धोवण में ऊदरा आदि मोटा जानवर पचेन्द्री पड़ जाने उसको भी पात्र के जल से बाहर निकासते है इससे तथा तुम्हारे गुरु भी यह काम करते हैं तो भी तुम्हारी श्रद्धा अनुसार सर्व साधु गृहस्थ तुल्य ठहरे क्योंकि काढे तो प्राय॰ श्चित्त तुम समझते हो और खुद यह काम तुम्हारे गुरुजी करते जाते है अफसोस है कि ऐसी श्रद्धा का वर्णन कहा तक किया जावे.

पूर्वपक्ष–हमारे गुरुजी तो अपना पाप टालने को मक्खी आदि को कपडादिक में बाधते हैं या ऊदरादिक पड जावे तो अपना पात्र से बाहर काढते है तो उनको प्रायश्चित्त नहीं है

उत्तरपक्ष–नशीथ में तो ऐसा नहीं कहा कि अपने पात्र में मक्खी आदिक पडजावे तो अनुकपा करके कपडादिक में बाध खोले उसको प्रायश्चित्त नहीं, यहा तो समचेही कथन है

कि जे भिक्खुं कोलूण वडियाए अणें परंतस वथावे बांधते को भला जाणे तो प्रायश्चित्त आवे तो फिर तुम्हारे गुरुजी क्यों बांधते हैं या अपना पाप टारते हैं तो तुमने तो कीडी मक्खी कुदरादिक को धावण पाणी में डाले नहीं वो तो अपने आप ही पडे हैं उनके मरणे में तुम्हारी श्रद्धा अनुसार तो तुम्हारे साधू को पाप कैसे लगे क्योंकि तुम्हारी श्रद्धा तो ऐसी है कि कोई मरो कोई जीवो अपने तो जीवणा मरणा वछना नहीं ऐसी तुम्हारे गुरु की श्रद्धा है तो फिर पात्रे में से मरते हुए जीवको क्यों काढते हैं.

पूर्वपक्ष–हमारे करुणा निमित्त नहीं काढते वे तो अपने जलादिक नहीं बिगडने निमित्त काढते हैं

उत्तरपक्ष–यह भी बात मिथ्या है क्योंकि जेकर अपने जल की रक्षा निमित्त काढे तो फिर मक्खी आदिक को कपडादिक में क्यों बांधे या जीवती क्यों काढे क्योंकि जीवती काढने में तो उसका जीवणा वंछा और नहीं काढे तो मरणा वछा और जीवणा मरणा वंछा तो फिर तुम्हारी जीवणे मरणे की नहीं वछणे की श्रद्धा व्यर्थ हुई तथा करुणा करके नहीं काढते यह भी बात मिले नहीं क्योंकि जीवको बचाने में करुणा दया होती है और मारणे में अकरूणा हिंसा होती है यह सिद्धांत से सिद्ध है और प्रत्यक्ष से भी सिद्ध है तो फिर करुणा करके तुम्हारे गुरु माखी ऊदरे को नहीं काढते तो क्या हिंसा अर्थ काढे तो यह भी सिद्ध नहीं होता क्योंकि हिंसा अर्थ काढे तो वो महापापी ठहरता है या अपने पाप टारने अर्थ काढे तो यह भी कल्पना व्यर्थ ही है क्योंकि अपना पाप टालन को काढे

वो तो करुणा ही हुई करुणा विना पाप टरता ही नहीं और सिद्धांत मेंभी ठाम ठाम करुणा करके बचाने का अधिकार सूत्र ठाणांग आचारंग प्रश्न व्याकरण भगवती ज्ञाता आदि सूत्रों में है परंतु अपना पाप टारणे को बचावे ऐसा पाठ कोई सूत्र अर्थ टीकादिक में कहां भी नहीं कहा है.

पूर्वपक्षः–ऐसा है तो सिद्धात में करुणा करके साधू बांधे बंधावे जिसका प्रायश्चित्त क्यों कहा.

उत्तरपक्षः–इसी वास्ते हम ऊपर कह चुके कि सिद्धांत में तो ( कोलुण वडियाए ) ऐसा शब्द है तिसका अर्थ आजीविका निमित्त जाणना चाहिये और त्रस शब्द से गवादिक जाणना चाहिये क्योंकि बेइन्द्रियादिक लट, गिंडोला, कीड़ी माखी आदिक को रस्सी वगैरह से बांधना प्रत्यक्ष प्रमाण से भी नहीं घटे और प्राचीन पत्रों में लिखते भी हैं कि त्रस पाणी सें मोटे गवादिक पशु ग्रहण करणे इस वास्ते मोट जीव चोपदादिक जाणने तिन को गृहस्थ की खुशामद दीनपणा करके यानी यह ग्रहस्थ के ढोर निकल जायगे इसलिये इनको बाध देउ तो ग्रहस्थ मेरे को आहारादिक देवेगा. या गृहस्थ के कुछ लोभादि निमित्त ढोर को छोडे कि ढोर के छोड़ने से ग्रहस्थ मेरे पर खुशी हो के कुछ मेरे को देवेगा या गृहस्थ का रागका लिया हांडा ढोर को बाधे छोडे तो साधू का प्रायश्चित्त कहा हैं. इत्यादिक अर्थ की सम्भवती मालुम होती है परन्तु मरते जीव को छोडने का निषेध कहां भी नहीं है.

पूर्वपक्ष–कोलुण वडिया नाम आजीविका निमित्त करुणा शब्द कहा कहा कहा है तथा मोह निमित्त करुणा शब्द कहां कहां कहा है.

उत्तरपक्ष-सुनिये भाई प्रथम इस नसीथ सूत्र का पाठ ही कोलुण वडियाए ऐसा है तिसका अर्थ करुणा वृत्ति होता है तथापि हम ऐसा ही पाठ दूसरे सूत्र से बताते हैं साख सूत्र दुख विपाक के पहिले अध्ययन में एक जन्माध भिखारी का अधिकार चला है तहा ऐसा पाठ है—

सूत्र—मियाग्गाम, नयरे, गिहे गिहे कोलुण वडियाए, विर्त्ति कप्पेमाणे, विहरई

अस्यार्थः--मृगागाम नगर में घर २ ने विषे दीन वृत्ते करी आजीविका करतो थको विचरे छे अब देखो कि अध पुरुष मृगागाम नगर ने विषे घर २ मते ( कोलुण वडियाए ) कहता दिन वृत्ति तो विचारो कि कालुण वडिया नाम दीन वृत्ति का है कि नहीं तथा इस सूत्र की टीका में भी कहा है ( कालुण वडियाएत्ति कारुण वृत्या विर्त्ति कप्पेमाणेत्ति जीविका कुर्वाणः ) तो देखो टीका में भी कहा कि करुणा की वृत्ति करके आजीविका करता भया ए देखो करुणा की वृत्ति यानी दीन दयामण शब्द करके आजीविका करणे वाला भिक्षाचर अंध पुरुष कहा वैसे ही नसीथ में कोलुण वडिया शब्द करुणा की वृत्ति यानी दयामणी वृत्ति करके दादा बापणा छोड़ना करके आजीविका भिक्षा करणी वर्जित करी है तथा सूत्र उत्तराध्ययन के अध्ययन ३२ गाथा १३ मी का पदा ४ में ( कारुन्न दीणे हरिमेव इणो ) यहा भी कहा है कि जो कामादिक में आशक्त होवे वो (कारुन्न दीणे कहता अत्यन्त दीन दयामणो होवे तथा टीका में भी कहा. तथा च टीका ॥ कीदृशसन् करुणाये अर्ह कारुण्य कारुण्यत्वेन दीन कारुण्य दीन अत्यंत दीन इत्यर्थ' )

अस्यार्थ—कैसा होता हुआ उसको देख के दूसरे को करुणा आवे उसको अत्यंत दीन कहते हैं इति टीकार्थ ।

देखो इस सूत्र पाठ टीका में भी कारुण्य नाम दीनपने का कहा है तथा सूत्र प्रश्न व्याकरण का १ सवर द्वार की ३ भावना में साधु को भिक्षा की विधि बताई है वहा भी ऐसा पाठ है ( अदीणे अकुलुणे ) दीनपणा रहित दयामणा पणे रहित, अब देखो यहा सूत्र में अकलुणे नाम दयामणा पणा रहित भिक्षा करे तो साधु भगवंत की आज्ञा का आराधिक है और अकलुणे कहने दयामणा पणे से भिक्षा लेवे तो प्रायश्चित्त आता है तैसे ही विचारो कि तुम्हारे गुरुजी भ्रम विध्वसन में ( कोलुण वडियाए ) इसका अर्थ अनुकंपा का लिख के जीव मरते हुए को बचाने में पाप लगना है वो कदापि नहीं मिलता, क्योंकि दयावान करुणावान तो साधु सदा ही होते है करुणा का दया का प्रायश्चित्त किसी सिद्धात में नहीं फक्त कोलुण वडियाए नाम तो दयामणे की वृत्ति का है सो साधु को दीन दयामणी वृत्ति करणी भगवान ने वर्जी है ॥ परतु ऐसा तो श्री भगवान ने किसी सिद्धात में नहीं फरमाया कि हे साधु तू करुणा दया मत करजे उलटा करुणा दया करणे का तो उपदेश सूत्र में ठाम २ परमेश्वर ने फरमाया है तो फिर तुम सिद्धात विरुद्ध अर्थ क्यों करते हो कि अनुकंपा करके त्रस जीव को नहीं छोड़ना यह सूत्र से असंभव श्रद्धा तो तुम्हारी ही है परतु दयावत उत्तम प्राणी की नहीं होती तथा तुम्हारे भ्रम विधसन में मोह अनुकपा सिद्ध करने को रेणा देवी की साक्षी दी है सो भी विपरीत है क्योंकि

सूत्र में तो ऐसा लेख है कि रयणा देवी ने जिनरिख को अनेक प्रकार के मोहरूप सिंगार रस के करुणा रस के शब्द सुनके मोहरूप करुणारूप रस उत्पन्न हुवा परन्तु दया अनु-कंपा जीव बचाणे कि नहीं सो हमने ऊपर मूल पाठ सहित लिखा है और यह करुणा रस का वर्णन सूत्र अणयोग द्वार में है सो सुनिये-

पि, अविप्प, ओयवधवह, वाहिनिणी, वाय, सभमुप्पणो सोई, अविलवि, अप, यहाय, रुन्नलिंगो, रसोकरुणो, ॥ १६॥

अस्यार्थ —अब करुणा रस हेतु,लक्षण थी कहे छे पि अगार। प्रिय विप्रयोग वध व्यथा व्याधि विनिपात सम्भ्रम थी उपनो करुणा रस हुई ए सबध तिहा प्रिय विप्रयोग वल्लभ नु वियोग तथा वधन व्यथा पीडन व्याधी रोग विनिपात कहत। पुत्रादिक मरण तथा सभ्रम ते पर चक्रादिक भय ते थी उपनो करुणा रस होय ए सबध किस्या लक्षणा तेहना तिहा सोच -चु -ते मन नो विकार तथा विलाप ते वचन नो आक्रन्दन तथा प्रम्लान स्वेद तथा रून्न रुदिन प्रसिद्ध एतला लिंग कहता लक्षण छे जेहना ते तथा ॥ १६ ॥

अब देखो जरा ज्ञान नेत्र करके देखो कि अपना मित्र के वियोग से आक्रद करणा या शरीर में रोग होवे जद हाय विलाप करणा पुत्रादिक के मरण में सोच करणा राजादिक का भय से प्रलापादि करना इत्यादि कारण करुणा रस रूप मोह कर्म का वर्णन है तो जिनरिख को भी रणा देवी का वियोग रूप करुणा रस यानी मोह प्राप्त हुवा सो मूल ज्ञाताजी में भी मोह के प्रताप से जिनरिख को ( समुपन, कलुणंभावे )

यह कथन है परंतु जीव दया बचाने में मोह रस भगवंत ने किसी सिद्धांत में रस को कालुणय ऐसा सूत्र सूयगडाग का १ सुतखंद में अ० २ उ० १ में कहा है कि मुनि के आगे आके मात पिता कलत्र आदिक करुणा दयामणा शब्द कहते हैं सो पाठ जई कालुणिया कासीथा (अनेक करुणा प्रताप वचन बोले) देखो यहां पि कालुणी शब्द से मा का प्रलाप कहा है परंतु दया नहीं तथा इसी सूत्र के अध्ययन ४ उ० १ की गाथा ७ वी में कहा है कि स्त्री साधु को बंधन करणा रूप करुणा शब्द कहै सू० ( मण बधणं, हिंणेगेहि, कलुण, विणीय मुवगसित्ताणं इति )

अस्यार्थः—मन को बंधन करे ऐसे अनेक प्रकार प्रपच रूप जिमसे पुरुष को मोहरूप करुणा रस उपजे ऐसे शब्द विनय सहित साधु की समीप आके कहे हैं ॥ अब देखो यहां भी कलुण शब्द मोह का कहा है इत्यादि और भी बहुत सी जगे सिद्धात में करुणा रस को कालुण शब्द से कहा जो बुद्धि होगी तो समझ लेवेगा कि नसीथ का भी परमार्थ ऐसा ही भासे है कि दयामणी वृत्ति करके या गृहस्थ के मोह नीमते चतुष्पदादिक को नहीं खोले परंतु करुणा करके जीव बचाने से या गायादिक को लाय से निकालने में प्रायश्चित्त नहीं कहा है ॥

पूर्वपक्ष=नसीथजी के अर्थ में तो ( कोलुण वडियाए ) कहता अनुकंपा निमित्त ऐसा लिखा है.

उत्तरपक्ष-नसीथ के अर्थ में और निर्युक्ती में तो यह भी सफा लिखा है कि अग्नी आदिक का पलेवड़ा यानी लाय

लगी होवे या मरता होवे जद खोले तो दोप नहीं जेकर तुम को नसीथ के अर्थ की आस्ता है तो फिर नसीथ में खुलासा लिखा है कि अग्नी का पलेवडा यानी लाय लगी होवे या अति गाढ़े बंधन करी तडफडाता होवे या मरता होवे इत्यादि कारण से छोड़े तो दोप नहीं. यह अर्थ वहुत प्राचीन है कि जो भीष्मजी के वाप दादा का जन्म से ही पहले की पुरानी पड़तो में लिखा है तो फिर तुम लोग इस अर्थ को क्यों नहीं मानते हो.

पूर्व पक्ष–हम तो सूत्र से मिलता अर्थ मानते हैं.

उत्तर पक्ष–सिद्धांत से तो मरते जीव को वचाने का अर्थ अच्छी तरह से मिलता है परन्तु तुम्हारी विपरीत श्रद्धा का प्रताप है सो दया का कथन नहीं रुचता है और जेकर मरते जीव को वचाने का अर्थ नहीं मिलता है तो फिर तुम्हारे गुरु जी पाणी आदिक में से जीव मक्षी कीडी ऊदरा आदिक काढते है तो फिर वे तुम्हारी श्रद्धा से सूत्र से विपरीत चारी ठहरेगा क्योंकि जीव वचाने में पाप वताना और खुद जीव को यानी मक्षीकादिक को पाणी से काढ के कपडे में रखके सचेत करते हैं तो फिर तुम्हारी श्रद्धा के लेख से वे साधु कैसे ठहरे क्योंकि त्रस जीव को वाधे छोड़े जिसको तुम गृहस्थी तुल्य समझते हो और भ्रमविध्वंसन में लिखा भी है और फिर तुम्हारे गुरुजी त्रस जीव मक्षिकादिक को वाधते है छोडते है तो तुम्हारी श्रद्धा से ही तुम्हारे साधु गृहस्थी तुल्य वने. वाहरे वाह श्रद्धा पोता की कल्पना ही आप को नष्ट करने वाली भई है बुद्धिमानो लिखने का यह प्रयोजन है कि ऐसी मिथ्या श्रद्धा पर

भरोसा मत करो कि तुम सत्य सिद्धांत का लेख को समझ के दया में ही जिन धर्म की आस्ता रक्खो परन्तु ऐसा विपरीत सूत्र का अर्थ करके लोगों के हृदय की दया निकालने का उपाय मत रचो.

पूर्व पक्ष—नसीथजी की साक्षी गायों के बाड़े खोलने में नई हुई तो खैर परन्तु सूत्र आचारांग के दूसरे स्कंध के तीसरे अध्ययन में पहिले उद्देशा में कहा है कि साधू नाव में बैठा है, और नाव मे छिद्र हो के पाणी आवे उसको साधू ने देखा. अन्य लोगों ने नहीं देखा तो साधू को लोगों के प्रति उसका बतलाना वर्जित किया है नाव में बैठे साधू श्रावक तथा गृहस्थी डूबे. जिस अवसर में भी श्री भगवान् ने नाव में आते हुए पानी को साधू के लिये बतलाना वर्जित किया है तो विचारने की बात है कि सर्वोत्कृष्ट मनुष्य शरीर को बचाने में भी धर्म नहीं कहा तो गायों आदि पशु जीवों को बाड़े में से छुडाने में तथा बाहिर निकालने में धर्म कैसे माना जावे इस विषय में हम ने आपको सूत्रों का पाठ दिखाया है. जैसे यदि आप धर्म मानते हो. उसका पाठ आपको दिखाना चाहिये साधू जो कार्य करता है. वह धर्म का कार्य है. उसमे पाप का अभाव है. और साधू के लिये जिस कार्य का निषेध है. वह पाप का कार्य है. यह पूर्व पक्षियों का लेख है.

इस का प्रत्युत्तर—हा हा हा रे मित्रो तुम्हारी दया को काटने की चेष्टा देख के बडा खेद उत्पन्न होता है कि हमारे जैनी नाम धारक मित्र सिद्धांतों का व्यर्थ नाम ले के दया धर्म को नष्ट करने की चेष्टा क्यों करते हैं क्योंकि जैन सिद्धात मे तो

एक छोटासा वे इन्द्रियादि खुद्र जीव वचाने मे भी महा लाभ कहा है. और तुम सूत्र का नाम लेके लिखते हो कि. सर्वोत्कृष्ट मनुष्य शरीर को वचाने में भी दया करने में धर्म नहीं इस से मकट हुवा कि ऐसी दया से उल्टी श्रद्धा इस आर्य मडल में तुम्हारे तेरेपंथियों के सिवाय किसी की नहीं. कि जो मनुष्यों को वचाने में पाप वतलावे हा हा हा क्या तुम्हारी मति थोडी-सी भी दया धर्म से अनुकूल नहीं रही. कि जिसमे ऐसा अजवगजव लिखते है सो ध्यान लगा के सुनो.

पूर्वपक्ष–हमने तो सिद्धात का पाठ की साक्षी वतलाई है. श्रीभगवान के आज्ञानुसार लिखने मे क्यों डरे—

उत्तरपक्ष—हे मित्रो अफसोस तो इसी वात का है कि सिद्धात का नाम ले के विपरीत प्ररूपणा करते हो जिससे जगत में जिन वाणी की घृणा यानी निंदा कराते हो. यह महा दूपित कर्म का कार्य है. हमको तो तुम्हारे दूपित कर्म का अफसोस आता है. जिससें भी ज्यादा श्री जिन वचनों का आता है. कि हे अल्पज्ञ मनुष्यों परमेश्वर के वचनों को विपरीत मरूपणा करके घृणा मत करावो.

पूर्वपक्ष–वतलाइये जो हमने आचाराग सूत्र की साक्षी वतलाई वह क्या विपरीत है.

उत्तरपक्ष–सुनिये २ जरा ध्यान दे के सुनिये कि तुम्हारा उत्तर अत्यन्तात्यन्त विपरीत है. क्योंकि प्रश्न तो गायों को लाय से वचाने का था. और उत्तर नाव के छिद्र में पानी आवे वह साधू नहीं दिखलावे. यह उत्तर विरुद्ध है क्योंकि आचाराग में तो साधू को नाव का पाणी इसलिये नहीं वताना

कि पाणी की हिंसा साधू को लागे. क्योंकि पानी आता हुवा देख के गृहस्थ उस पानी को उलेचनादि जल की हिंसा करे इसलिये नही बताना परन्तु सिद्धांत में ऐसा लेख नही कि मनुष्यों को बचाने में पाप लगे सो सिद्धांत आचारांग का पाठ लिखते है सो ध्यान लगा के सुनो—

सूत्रपाठ—जेभिखु, णावाए, उतिगेणं, उदयं, आसवमाणंये, हाए उवरु वरिणा वावं, कज्जलावेमाणं, पेहाएणो, परं, उवसंकमित्तु, एवं बूया, आउसंतो, गाहावइ, एयं, तेणावाए, उदयं, उत्तिगणे, आसवति, उवरूवरिवाणवा, कज्जलावे, तिए-तप्प गारंमणं वा, वायं, वाणो पुरओकट्टु, विहरेज्जा, इति ॥

अस्यार्थः—भिक्षु चारित्रि यो ना वाने विषे उत्तिग छिद्रे करि उदक पाणी आश्रव तो देखी तथा उपरि २ घणे पाणियें करीकज्जलावेमाणि के०'-नावा भराति देखी ने ते साधु परं गृहस्थ ने-उवसंकमित्तु के०' तेनी समीपी आवी एहवो न कहे अहो आयुष्मत गृहस्थ एताहारीनावाने छिद्रे उदकपाणी आवे छे तेणे आवते उपरि २ घणे घणे आवाते कज्जलावेइ. के०' भराई छे-तप्पगारं के०' एहवा भाव सहित मन अथवा वचन पुर ओकट्टु के०' आगली करी विचरे नहीं इति ॥ अध्ययन दूसरा उद्देश पहिला में ॥

अब देखो भाई सूत्र में तो यह कथन है कि नाव पाणी करके बहुत भरती होय तो उस नावपति नावडिया को साधू को नहीं कहना यह कथन है और तुमने आचाराग का नाम ले के लिख दिया कि नाव में छिद्र हो के पानी आवे उसको साधू ने देखा अन्य लोगों ने नहीं देखा तो साधू को उसका

बतलाना वर्जित किया है. अब देखो देखो कि तुम लोग सूत्र से और अर्थ से विरुद्ध अर्थ करने वाले हो कि नही. क्योंकि सूत्र में तो ऐसा नहीं कहा कि नाव का पानी साधू सिवाय अन्य नही देखे. ऐसा पाठ है ई नहीं. तथा साधु और नाव का मालिक सिवाय अन्य लोक श्रावक या दूसरे नाव में बैठे है. ऐसा भी सूत्र अर्थ टीका दीपिकादिक मे कहा भी नहीं तो तुम सिद्धात के वचनों से विरुद्ध असंभव बातें मन से उठा के आचाराग का नाम क्यों लिखा है. बस इसी से हम कहते हैं कि तुमने मूलपाठ तो सूत्र का लिखा नही. और भावार्थ को भी विपरीत मनमानी बातें भेल भाल के लिख दीया तिससे आचाराग की साक्षी देनी तुम्हारी विपरीत है. परंतु खैर अब भी समझ के मिथ्यावाद को छोड के विपरीतता मिटानी यह उत्तम काम है.

- पूर्वपक्ष--नाव में तो बहुत से मनुष्यों का बैठना संभव है.

उत्तरपक्ष-हा नाव में बहुत से मनुष्यों का बैठना संभव है परन्तु यह भी प्रत्यक्ष है कि कोई वक्त नाव का मालिक अपनी खाली नाव को भी कोई मौके पर ऊली तीर से पैली तीर ले जाता है. उस वक्त साधू को पैली तीर जाना है और नाव से जे ही जाती है तो साधू और नावाधिकारी यह दोनों बैठे ही है ऐसा भी प्रत्यक्ष होता है. कदाच ऐसा भी मानिये कि बहुत से मनुष्य नाव में बैठे है और साधू भी बैठा है. उस वक्त जल आता साधू नही बतावे. तो तुमने यह कैसे लिख दिया कि साधू देखे और दूसरा नहीं देखे यह भी सिद्धात में तो लिखा नही और अनुमान से ठहरता नहीं. क्योंकि सूत्र में

तो ऐसा लिखा है कि नाव घणा जल करके भरती होय यह मूल सिद्धांत में लिखा तो जरा अकल से तो विचारो कि वहुत घणा घणा जल से नाव भर जाय और साधू देखे दूसरे नहीं देखे तो क्या वह सर्व नाव में वैठने वाले अंधे थे जो साधू तो उस जल का प्रवाह को देखे और दूसरे नही देख सके क्या पानी में भी ऐसी कोई शक्ति है कि जो साधू के नजर आवे. और के नहीं आवे. वाहारे वाहा प्रत्यक्ष का भी तुमको ज्ञान नही तो फिर सिद्धात से विपरीत लेख लिख के भव परंपरा क्यों वंधाते हो. परंतु हे मित्रो तुम क्या करो तुम्हारे गुरु भीपमजी ने ऐसाही सिद्धांत से विरुद्ध अनुकंपा की छठी ढाल की १८ मी गाथा में कथन किया है

ढाल—साधू वैठा नाव माहीं आई नावडिये नाव चलाई. नावा फूटी माहे आवे पाणी साधू देखी लोगा नाहीं जाणी ॥ १८ ॥ अव देखो कि तुम्हारा गुरुजी ने ही ऐसी विरुद्ध जोड़ करी है परन्तु इतना तो विचारो कि सिद्धांत में तो किसी ठिकाने नहीं कहा है. और तुम मतपक्ष के लिये कैसे कहते हो तथा इतना ही विचार तुमको नहीं आता कि साधू देखे. और नहीं देखे तो औरों के नेत्र कहां गये. क्योंकि जल का किंचित आना भी सूत्र में नही कहा है कि जो साधू के ही निगाह में आवे. सूत्र में तो उपरा उपरिनाव भराये तो वैठने वाला क्यों कर नहीं देखे और नाव जल से डूवे ऐसा तुम्हारे गुरुजी ने अनुकंपा की छठी ढाल की १९ मी गाथा में माना है.

गाथा—आप डूवे अनेरा प्राणी अणुकंपा किणरी नहीं आणी. वतावे तो त्रिग्तां में भंगो जिणरो साखी आचारंगो १९

देखो यह तुम्हारे गुरुजी का लेख है कि नाव जल से डूबे. आहा हा हा आश्चर्य है देखो गुरुजी और चेलाजी कैसे विपरीत लेख लिखते है कि नाव डूबे इतना जल नाव में आया तो भी साधू तो जल को देखे. और गृहस्थ बैठने वाले जल को नहीं देखे. अहो २ अफसोस की बात है कि एक थोड़ासा समझदार भी समझ के कहसके कि अत्यन्त जल से नाव भराय तो बैठने वाले कैसे नहीं देखे अवश्य देखेही. परन्तु जिस बात को किंचित समझदार समझसके उसको भी तेरे पंथी साधु श्रावक नहीं समझे. और अनुचित लेख लिखते नहीं डरे तो निश्चय हुवा कि मोहनी कर्म का स्वभाव ऐसा ही है.

पूर्व पक्ष—कोई काल में नाव का मालिक कोई कार्य निमित खाली नाव को लेके ऊली तीर से पैली तीर जावें उस वक्त में साधू को भी पैली तीर जाना हुवा तब नाव में बैठ गए. नाव फूटी हुई उसमें जल भर आया उस वक्त नावडिया तो नाव के खेवणे के कार्य से जल नहीं देखे परन्तु साधू देखे तो उस नावड़िये को बचाने को जल नाव में आवे है. नाव डूब जायगी ऐसा क्यों न कहे.

उत्तरपक्ष—हे मित्र नावड़िये को बचाने मे पाप नहीं है. परन्तु साधु को जल की हिंसा करणी नहीं. करते को भला जाणना नहीं ऐसा नियम यानी त्याग साधू को है तिससे जो नावड़िये को पानी नाव में आना बतावे तो वह नाववान् पुरुष जल को उलेचनादि करके हिंसा करे और जो साधू जल को बतावे तो मन वचन से जल की हिंसा लागे इसवास्ते साधू का कल्प नहीं सो नहीं बतावे

पूर्वपक्ष—साधू को पानी की हिंसा कहां वर्जी है.

उत्तर पक्ष—सूत्र दशवीकालिक का छठा अध्ययन की ३० मी गाथा मे पाठ है सो लिखते है.

सूत्र गाथा—आउ, कायं, नहिंसंति, मणसा, वयसा, कायसा, तिविहेण, करण, जोयेणं, संजया, सु, समाहिया, ॥ इति ॥ ३० ॥

अव देखो कि सिद्धांत में कहा कि अपकाय की हिंसा तीन करण तीन जोग करके करणी नहीं तिसवास्ते साधू नाव का पानी नही वतावे. जल की हिंसा होवे उस से नही वतावे परन्तु श्री भगवान ने ऐसा नही कहा कि नाववान् पुरुप वच जावे इस वास्ते जल नही वतावे यह कहना तो तुम्हारा है. परन्तु परमेश्वर का नहीं. नाववान को तो वचाने का धर्म है परन्तु जल हिंसा का त्याग का भंग होवे तिस से जल वताने का साधू का कल्प नही.

पूर्वपक्ष—थोडी हिंसा जल की होवे परन्तु पंचेन्द्री जीव मनुष्य का शरीर वच जावे तो फिर थोडा पाप और धर्म वहुत होवे तो यह कार्य साधू क्यों नही करे.

उत्तरपक्ष—हे भाई तुम्हारे को पूरा जाणपणा नहीं होने से प्रश्न उपजा है. परन्तु यह तुम नहीं समझते हो कि ऐसे तो कई कार्य हैं कि जिसमें थोड़ासा पाप और धर्म वहुत है. तो भी साधू का कल्प नहीं सो सुनिये हम थोड़े से वताते हैं. कोई गृहस्थ दीक्षा लेने की अर्ज करे कि मैं दीक्षा लेऊं परन्तु तुम मेरे कचे पाणी से भीजे हुए हाथ से रोटी आदिक एकवार वहिर लो यानी ले लेवो तो मै दीक्षा ले लेऊ तो कहो भाई

दीक्षा देने में तो महालाभ है. और कच्चे पाणी से भीजे हाथ से लेने में साधू को दोप है. तो दीक्षा का उपकार के वास्ते कच्चा पाणी का हाथ से क्यों नही वेरे. क्या दीक्षा देने में पाप है-कि कच्चा पाणी से भी जे हाथ से वैरणे में पाप है।

पूर्वपक्ष-पाप तो कच्चा पाणी से भी जे हाथ से लेने का है और दीक्षा देने में तो एकांत धर्म है.

उत्तरपक्ष-तो यह थोड़ासा दोप लगा के दीक्षा देने का महान उपकार साधू क्यों नहीं करे.

पूर्वपक्ष-साधू को कच्चे पाणी से भीजे हुए हाथ से वैरणे के यानी अन्नादिक लेने के त्याग है सो त्याग तोडने का कल्प नहीं. कल्प तोडे तो प्रायश्चित्त है इससे कची पानी से भीजे हुए हाथ से साधू वैर के दीक्षा देने का काम नहीं करते कल्प नहीं है इस से.

उत्तरपक्ष-तो हे मित्र इस तरह समझ लेवो कि नाव का पानी वताने का साधू का कल्प नहीं परन्तु नावडिये को वचाने का तो धर्म ही है परन्तु पूर्व प्रतिज्ञा जल हिंसा का त्याग होने से जल नहीं वताते है जैसे जल से भीजे हुए हाथ से लेने में पाप है परन्तु-दीक्षा देने में धर्म है तैसे नाव का जल वताने में पाप परन्तु नावडिये की दया करने में धर्म. जैसे जल से भीजे हुए हाथ से आहार ले के दीक्षा देने का कल्प नहीं. क्योंकि धर्माधर्म शामिल मिश्रपक्ष होने से साधू का तो एकांत धर्मपक्ष है इससे कल्प नहीं वैसे ही नावडिये को नाव का पानी वताके उसको वचाने का साधू का कल्प नहीं. धर्माधर्म सामिल रूप मिश्रपक्ष होने से तथा कोई पुरुष ने मास नहीं भक्षण करने का

नियम लिया है और कोई दुष्ट बादशाह एक मनुष्य को वे गुने मार रहा है अब वह दयावान् मास का त्यागी बादशाह से कहे कि तुम इस को मत मारो तब बादशाह कहे कि जेकर तुम एक ग्रास मांस खालेवो तो हम इस मनुष्य को नहीं मारें. तो कहो भाई वह मांस का त्यागी एक ग्रास मांस खा के एक मनुष्य को बचावे अपितु नहीं बचावे क्योंकि मांस नहीं खाने का नियम होने से परन्तु मनुष्य को बचाने में तो बहुत उपकार समझता है. तैसे ही मुनि जल वता के नावड़िये को नहीं बचा सक्ते हैं जल हिंसा का त्याग होने से परन्तु नावड़िये को बचाने का तो धर्म ही है.

पूर्वपक्ष—हम तो मनुष्य को बचाने में धर्म नहीं समझते किन्तु पाप मानते हैं तो फिर यह दृष्टांत की युक्ति हमारे लिये देना ठीक नहीं.

उत्तरपक्ष—हे भाई ऐसा दया से तुम्हारा उलटा कथन क्यों हुवा कि मनुष्य को बचाने में भी धर्म नहीं किन्तु पाप होता है.

पूर्वपक्ष—हमारे गुरु भीषमजी ने अनुकंपा की छठी ढाल में की चौथी गाथा में ऐसा कहा है.

गाथा—(गृहस्थी के लागी लायो घरबारे निकलियो न जायो. बलता जीव बिल बिल बोले साधू जाय किवाड़ न खोले ).

अर्थः—कोई गृहस्थ के घर में लाय लागी और बाहिर से किवाड जड़े हुए है उस वक्त गृहस्थी के बेटा बेटी आदि रोवे रुदन करे तो भी साधू किवाड़ नहीं खोले. तत्व यह है कि साधू नहीं खोले. इससे श्रावक को भी नहीं खोलना खोले तो श्रावक को भी पाप होवे. जिससे पापी कहिये. यह हमारे गुरु भीषमजी का कहना है इससे हम भी कहते हैं.

उत्तरपक्ष-हाय हाय ऐसी श्रद्धा का अफसोस कहां तक किया जाय. अब हम हमारे उत्तर का प्रत्युत्तर करके अगाड़ी सूत्र के मूल पाठ से जीव बचाने में धर्म है ऐसा खुलासा लिखेंगे तिस से जो भव्य निर्पक्ष होवेगा वह समझ लेवेगा हाल में यहा पर जो तुमने मनुष्य को बचाने में धर्म नहीं माना तो हमने समझ लिया कि तुम्हारे को तुम्हारे गुरु भीखमजी का कथन से जीव दया की बात नहीं गमती है. परन्तु हम एक दूसरा दृष्टांत ऊपर कहचुके हैं कि कच्चा पानी का भीजा हाथ से अन्न लेके मुनि दीक्षा नहीं देते हैं वैसे ही समझ लेवो कि दीक्षा देना तो धर्म में है परन्तु सचित्त जल के भीजे हाथ से अन्न लेके दीक्षा नहीं देते हैं जल हिंसा का मुनि के नियम होने से वैसे ही नावडिये को तो बचाने का धर्म है परन्तु जल की हिंसा का नियम टूटने से मुनि नाव का पानी नहीं बता सकते है. अब विचारो कि तुम्हारे आचारांग सूत्र की साक्षी देना निरर्थक है और भ्रमरूप है क्योंकि सूत्र में तो मनुष्य को बचाने का पाप बताया ही नहीं सूत्र में तो साधू को जल की हिंसा का त्याग है इससे मौन रखणी बताई है सो हमने सूत्र पाठ से ऊपर लिख दिया है सो गायों के बाड़े का प्रश्न में साधू को जल हिंसा नहीं करणे का या जल नहीं बताने का उत्तर देना अत्यन्त विरुद्ध है. अरे मित्रो इतना तो तुम भी समझते हो कि जल की हिंसा का त्याग है कच्चा जल क्योंकर मुनि बतावे. यह जाणते बीणते भी तुमको अनुचित उत्तर देना योग्य नहीं था. खैर होना था सो हो चुका अब भी जीन वचन की आस्ताला के मिथ्या कथन को दूर करो और प्रश्नोत्तर पुस्तक का अधकार फैलाया उससे निवृत्त होवो

पूर्वपक्ष—हमारी आचाराग की साक्षी नाव के पानी वताने की जलता हुवा गायों के वाड़े को खोलने के लिये ठीक नहीं तो खैर परन्तु हमने सूत्र उत्तराध्ययन के ९ मे अध्ययन की साक्षी लिखी है कि निमिराय ऋषि को चलायमान करने के लिये ब्राह्मण का रूप धारन कर इन्द्र ने आकर कहा कि तेरी मिथिलानगरी और अन्तःपुर जनाना अग्नि से भस्म होता है और तेरी दृष्टि में अमृत है सो एक वेर तेरे देखने से नगरी और अन्तःपुर वच सक्ते हैं तिसपर निमिराय ऋषि ने उत्तर दिया कि मेरा तो कुछ भी नहीं जलता. मेरे तो ज्ञानदर्शन चारित्र है सो मेरे पास है. ऐसे कहकर चुप होगए नगरी के सामने नही देखा. किंचित् भी राग भाव नही लाये यह साक्षी हमने दी है. वो तो ठीक है कि नही है—

उत्तरपक्ष—हे मित्र यह साक्षी तो विलकुल ठीक नहीं क्यों-कि सूत्रों का नाम ले के सूत्रों से भगवान् के वचनों से विपरीत प्ररूपणा करते हो. इससे

पूर्वपक्ष—क्या हमने साक्षी वतलाई वह उत्तराध्ययन में नही है.

उत्तरपक्ष—हे भाई आखों में अमृत है सो एक वेर तेरे देखने से नगरी और अन्तःपुर वच सकते हैं. यह तुम्हारा कहना मूल सूत्र में अर्थ में टीका टवा में कहां भी नहीं है फक्त तेरेपंथी साधू श्रावकों की कपोल कल्पना के सिवाय कहीं भी नहीं है. हा हाहा तुम लोगों को क्या सूझा है. कि सिद्धात में नहीं उस लेख को नहीं है तो भी गुरुजी की वात पर हठ करके लिखते छापते नहीं डारते हो. इतना भी खयाल तुम

लोगों को नहीं है कि गुरुजी को सच्चा ठहराने को सिद्धांत की झूठी साक्षी लिखेंगे तो पीछे कोई पूछने वाला मिलेगा. उस वक्त क्या उत्तर देवेंगे इतना भी तुमको मालूम नहीं पडे तो निश्चय होता है कि फक्त पक्ष के मारे टेक में कल्पित गोले चलाते नहीं डरते हो.

पूर्वपक्ष–जेकर आंख में अमृत का झरना और एक वक्त देखने से अन्तःपुर का वचना सिद्धात में नहीं होता तो हमारे गुरुजी ने हमको यह वात कैसे सिखलाई क्या वह सिद्धात नहीं वाचते है.

उत्तरपक्ष–हे भाई गुरुजी तो मत की ममता में बंध रहे है और तुम सरीसे अल्पज्ञ को अपने मत की ममता यानी हठ के विषे नाधने के वास्ते सूत्र की मिथ्या वात न कहे तो तुम सरीसे भाई उनके मत में कैसे बंधो वस इसी कारण से कल्पित सूत्र की वातों की साक्षी तुमको सिखलाते हैं और तुम उनको सत्य मान के वादी होजाते हो.

पूर्वपक्ष–अच्छा गुरुजी ने कल्पित साक्षी वतलाई तो सूत्र तो सब एक है जो सूत्र में सत्य होवे वो आप वतलाइये–

उत्तरपक्ष–हा सूत्र एक है हम मूलपाठ लिख के वतलाते है ध्यान दे के पक्षपात मत्सर भाव छोड के सुनिये

सूत्र–एस, अग्गी, य, वाऊ य, एयं, डज्झइ, मंदिरं, भयव, अंतेउरं, तेणं, कीसणं, नाव, पिखह, ॥ १२ ॥

अस्यार्थः–( एस ) के०' ए मत्यक्ष ( अग्गीय,वाऊय ) के०' अग्नि अने वायरे करि ( एय, डज्झइ, मंदिर ) के०' ए मत्यक्ष तुझ संवधियो वले छे मंदर घर ( भयव अंतउरंतेण ) के०' हे

भगवंत अंते उरताहरूं ( फीसयं, नात्र पिखह ) के०' किसा भणी साहमो न थी जो तो तुम्हने तो जिम ज्ञानादिक राखवा तिम अन्तःपुर पिणरा खउं इत्यर्थः ॥

अब देखो सूत्र में तो इन्द्र ने परीक्षा निमित्त कहा कि यह तुम्हारे घर और अंतःपुर बलते है सो तुम इनके मालिक हो सो जैसे ज्ञानादिक तुम्हारे हैं तिनकी रक्षा करते हो तो ऐसेही अंतः पुरादिक भी आप के हैं सो इनकी रक्षा करो यदि इनको अपना समझ के इनकी रक्षा करों. क्योंकि अपनी वस्तु है उसको राखणी चाहिये. ज्ञानादिक के दृष्टांत ते इस प्रश्न से अंतःपुर और महल मकान पर मोह है कि नही. ऐसी परीक्षा करने को कहा कि इनकी तुम रक्षा करो. परंतु ऐसा तो नहीं कहा कि तुम्हारी आंखों में अमृत भरे है तुम्हारे एकवार देखने से यह सब बचते है यह तुमने सूत्र से अतिरिक्त प्ररूपणा क्यों करी सूत्र में तो करुणा का कथन नहीं है सूत्र में तो अपणायत पणे का कथन है यानी ( भयवं, अंतेउरं, तेणं, ) हे भगवंत तुम्हारे अंतेउर है, इससे इनकी रक्षा करो यह कथन है जिसपर निमिराय ऋषि ने उत्तर दिया कि मेरा तो कुछ भी नहीं बले मेरे तो ज्ञानादिक गुण है शेष अंतःपुरादिक मेरे नहीं. यह उत्तर निमीराय ऋषि ने दिया. परंतु जेकर तुम्हारे सरीसी श्रद्धा निमीराय ऋषीश्वर की होती कि जीव बचाने में पाप है तो फिर निमीराय ऋषि इन्द्र को ऐसे कहते कि मेरे को जीव बचाने नहीं कल्पे. में तो किसी को जिवाना नहीं चाहता हूं. सो ऐसा तो कहा नहीं वहां तो प्रश्न ही अंतःपुरादिक का अपणायत रूप मोह की पहिचान का था जिसका उत्तर में निमीराय ऋषीश्वर ने अपना अंतःपुरादिक से

निर्मोहत्वपहोरूप अपणायत का अभाव दिखलाया भला यह तो प्रत्यक्ष है कि लॉय लगी होवे तो उसमें साधू क्या करे क्योंकि साधू का तो अग्नि बुझाने का जल सींचने का कल्प नहीं. वह कैसे बचा सके वह तो नाव का पानी नहीं दिखलाने समान यहां भी समझना चाहिये. जैसे जल की हिंसा खातिर जल नहीं बतावे. तैसे अग्नि बुझा के जीव नहीं बचा सके.

पूर्वपक्ष–सूत्र में सामने जोने का तो कहा है इससे अनुमान होता है कि उनकी आखों में अमृत है जब सामने देखने का कहा है. और उससे रक्षा भी होती है तो फिर हमारी साक्षी झूठी कैसे हुई.

उत्तरपक्ष–हे भाई सामने जोना नाम अंतःपुर की रक्षा करने का उपाय करो ऐसा अर्थ टीका में खुलासा है परंतु सामने जोना अमृत आखों में है उससे बलते रह जावे ऐसा अच्छता अनुमान की तुम क्योंकर कल्पना करते हो तथा अवचूरी में भी लिखते हैं कि जैसे आत्मा ठीक है ज्ञानादिक की रक्षा करनी वैसेही अंतःपुर की भी करनी ॥

तथाच अवचूरी–यद्यात्मनः स्वंतद्रक्षणीयं यथा ज्ञानादि स्वं चेदं भवतो अंतःपुर मित्यादि भाव्वत् ॥ १२ ॥

अर्थः–अपणापणा उसकी रक्षा करना जैसा ज्ञानादिक जो अपणा है वैसे अंतःपुर भी अपना है इत्यर्थः

अब देखो अवचूरी में भी ऐसा लिखा है कि जैसे आत्मा ठीक है ज्ञानादिक की रक्षा करनी वैसे अंतःपुर भी तुम्हारे है इनकी भी रक्षा करनी ऐसा कहा परतु अमृत झरे सो सामा देखो यह कल्पना तो तुमही करते हो तथा टीका में भी कहा कि जैसे ज्ञाना-

दिक का देखना वैसे अंतःपुर को भी देखना चाहिये. ज्ञान का क्या देखना अर्थात् उसकी रचा का पठन पाठन रूप उपाय करना वैसेही अंतःपुर को क्या देखना कि उनको जलादि करके अग्नि बुझानादिक उपायों से राखना तथा देखना नाम उसका यत्न करने का उद्यम करना ऐसा सूत्र उत्तराध्ययन का १९ मा अध्ययन की गाथा ३८ मी में कहा कि ( अहीवेगतं, दिट्ठीए, चारित्त, पुत्तदुच्चरे ) अस्यार्थः सर्पनी परे एकांत दृष्टि इ एकाग्र चालनु छै जी हा एहवुं चारित्र है पुत्र दुचर पालीवो दोहीलो. इत्यर्थः ॥

ए देखो मृगापुत्र को माता ने कहा कि हे पुत्र सर्प की नाईं एकाग्र एक दृष्टि से संयम का पालना है तो यहां भी वही दृष्टि है कि संसार के सर्व भाव छोड के मोक्ष का ही साधन करना संयम में है तथा टीका में भी ऐसा ही लिखा है

टीका-तथा साधू मार्गे साधूश्चरेत् मोक्षमार्गे दृष्टिं विधाय चरेत्।

अर्थ-साधू मार्ग में साधू विचरे मोक्ष मार्ग में दृष्टि देकर विचरे इति.

अब जरा आख खोल के देखो कि जैसे सर्प एक दृष्टि से चले वैसे ही साधू मोक्षमार्ग में दृष्टि देकर चले यह टीकाकार प्रकट लिखते है तो कहो मोक्षमार्ग में दृष्टि क्या आंखों का देखना है कि ज्ञान दृष्टि से मुक्तिमार्ग का ही उद्यम करना परन्तु संसार का नहीं बस समझ लेवो कि जैसे दृष्टि साधू की क्या है कि एकांत मोक्ष का ही उद्यम करना अन्य नहीं वैसे ही नमीरायजी को देखना नाम अंतःपुरादिक की रक्षा निमित्त अग्नि बुझानादिक उद्यम करने का कहा परन्तु आंख से देखने

का नहीं तथा सूत्र आचारांग स्कंध पहिला अध्ययन ५ मे में कहा कि ( रागप्पमुहे ) एक मोक्ष के विषे दत्त दृष्टि देखो यहां भी साधु को कहो कि एक मोक्ष में ही जिन्होंने दृष्टि यानी नजर दी है तो कहा क्या मोक्ष के सामी आंख फाड़ के देखरहे है कि मोक्ष का उपाय ज्ञानादिक का साधन कररहे है तो आख का देखना तो किसी तरह सिद्ध नहीं अपितु ज्ञानादिक का आचार चारित्र मोक्ष के साधन करना वोही मोक्ष की दृष्टि यानी देखना है तथाच टीका में भी कहा है.

टीका-( रागप्पमुहे ) एको मोक्षो अशेष मलकलक रहित त्वात् संयमो वा राग द्वेष रहित त्वातन्न मगतं मुखं यस्यस तथा मोक्षे तदुपाये वा दत्तैकदृष्टिः ।

अर्थ-एक मोक्ष संपूर्ण पाप और कलंक इनसे रहित होने से अथवा सयम राग द्वेष इनसे रहित होने से तिससे दूर नहीं हुवा है मुख जिसका तैसेही मोक्ष में तथा मोक्ष का उपाय मे दी है एक दृष्टि जिसने इत्यर्थः ॥

अब देखो जरा ज्ञान नेत्र खोल के यहां भी कहा है कि मोक्ष के सामने है मुख जिस साधू का तो विचारो कि मोक्ष के सामे मुख कहा तो क्या जैसे दूज के चन्द्र देखनेवत् मुख मोक्ष के सामे करे कि संयम पालने का यत्न करे तिससे यहा टीका में भी कहा कि मोक्ष का उपाय में दीनी है नजर जिन्हों ने वैसेही समझ लेवो कि इन्द्र का कहना निमिराय ऋषीश्वर से यह है कि आप इन अतःपुर के मालिक हो इससे इनको देखो यानी रक्षा का उपाय करो तथा प्रत्यक्ष में भी देखो कि कोई पुत्रादिक अपने घर की सभाल नहीं करे उस वक्त उन

को स्वजन परजन कहते हैं कि देखो फलाने पुरुष की अपने घर सामे नजर नहीं है. तो क्या इतनी भी तुम्हारे में समझ नहीं कि यह तो प्रत्यक्ष दीखता है कि घर पर नजर नहीं उस का मतलब यह है कि घर का काम को नहीं करता है. बस अब अच्छी तरह से विचार लेवो कि सूत्र से अर्थ से टीका से और दीपिका से और प्रत्यक्ष लोकोक्ति से तुम्हारा कहना देखना नाम आखों में अमृत झरता है. और एकवार देखने से रक्षा होती है यह बिलकुल कपोल कल्पना सिद्धांत से विरुद्ध है और सत्य नहीं.

पूर्वपक्ष—आखों में अमृत झरना कहां भी लेख नहीं है तो खैर हम गुरुजी से समझेंगे परंतु निमिरायजी ने अंतःपुर आदि की रक्षा क्यों नहीं किया.

उत्तरपक्ष—हे मित्र यहां तो निमिरायजी की इन्द्र महाराज ने मोहरूप अपनायत की परीक्षा करी कि इनने संयम तो लिया. परन्तु अंतःपुर से अपना अपनायत यानी माल की पणे रूप मोह अलग हुवा या नहीं तिसकी परीक्षा वास्ते इन्द्र ने यह प्रश्न किया कि तुम इस अंतःपुर के मालिक हो. इसलिये अग्नि से बचावो तिसपर निमिराय ऋषी ने कहा कि मेरा अंतःपुरादिक नहीं है मेरा तो ज्ञानादिक गुण है. इससे इन्द्र को विदित होगया कि इस मुनि का अंतःपुर से रागभाव अपणायत पणा नहीं रहा. परन्तु जीव मरते हुये को बचाने का तो यहा प्रश्न नहीं किन्तु अपणायत का है और यह भी तुम्हारी कम समझ का खयाल है कि गायो को बलते वाड़े से किंवाड खोल के कोई दयावान् निकाले उस निकालने वाले

को पाप हुवा कहते हो सो सूत्र का लेख दिखलावो उस प्रश्न के उत्तर में यह लिखना कि निमिराय मुनिजी ने अग्नि बुझा के अंतःपुर की रक्षा नहीं करी तिससे गायों बचाने में हम पाप कहते हैं तो क्या तुम को इतना ही ज्ञान नहीं जो कोई दयावान् वाड़ा खोल के मरती हुई गायों को वाहिर निकाले तिसपर मुनिराज को अग्नि बुझाने का उत्तर देना तो यह अत्यन्त अनुचित है क्योंकि मुनि अग्नि को कैसे बुझावे.

पूर्वपक्ष–निमिरायजी ने संयम इन्द्र ने प्रश्न किये तिसके पहिले लिया कि पीछे.

उत्तरपक्ष–तुम्हारे गुरु भीषमजी ने तो पहिले ही माना है. सो लिखते हैं अनुकंपा की ढाल दूजी गाथा ११मी में (नमीराय ऋषि चारित्त लिया ते तो वाग में उतरयो आयरे इन्द्र आयो तिणने परख्वा ते तो किण विध वोल्यो वायरे ११ जीवा मोह अणुकंपा न कीजिये थारी अगन करी मिथिलोवळ एकता स्युं सामो जोयरे अंतःपुर वलतां मेलसी आतो वात सिरे नहीं तोयरेजीवा १२ सुख वपरायो सारालोक में विलखा देख पुत्र रवरे तो तुं दया पालण ने उठीयो तो तु कर यारायवरे जीवा १३

अब देखो तुम्हारे मत के निकालने वाले तुम्हारे गुरु भीषमजी ने यह गाथा रची तिसमें नमीराय ऋषीश्वर को दीक्षा लिया वाद इन्द्र ने प्रश्न पूछे माने है (और जो तू दया पालण ने ऊठियो ) इत्यादिक कितनाक विषय मतपक्ष के लिये हुए सिद्धांत से अतिरिक्त यानी मन के मते ज्यादा कहा परन्तु आखों में अमृत है जिसमें एकवार देखने से अतःपुरादिक

बच सके ऐसा मिथ्या कथन तो उन्होंने भी नहीं किया तथा भ्रम विध्वंसन के पत्र ५२ मा पे जीतमलजी ने लिखा कि जैसे ज्ञानादिक राखणा वैसे अंतःपुरादिक भी राखना चाहिये तो अब विचारो कि हमारा गायों को मरती हुई को दयावान् बचावे तिसमें तुम पाप कहते हो सो सूत्र का लेख दिखलावो ऐसा प्रश्न हमारा था तिसका उत्तर में तुमने लिखा कि नमीराय जी साधू ने शहर बलते हुए को अग्नि बुझा के नहीं राखा. तो यह तुम्हारा उत्तर बिल्कुल बिना विचार का सिद्ध हुवा क्योंकि मुनि अग्नि को कैसे बुझावे मुनि को अग्नि बुझाने का त्याग है इससे और तुम्हारा आखों में अमृत भरने का लिखना और एकबार देखने से सर्व की रक्षा होती है ऐसा लिखने से तो तुम्हारे गुरु भीषमजी और जीतमलजी से भी तुम्हारी श्रद्धा सूत्र से विपरीत हुई क्योंकि भीषमजी जीतमलजी ने तो ऐसा नहीं लिखा कि नमिराय की आखों में अमृत था. और एकबार देखने से सर्व की रक्षा होती है तो तुमने यह बात कैसे लिखदी

पूर्वपक्ष–हम को तो हमारे पूज्य डालचन्दजी ने धारणा कराई है.

उत्तरपक्ष–तो हे मित्रो निश्चय हुवा कि तुम्हारे गुरु की परंपरा सिद्धांत से विपरीत प्ररूपणा बढ़ती जाती है. क्योंकि जो बात भीषमजी जीतमलजी ने विपरीत नहीं लिखी वह उत्तराध्ययनजी का नवमे अध्ययन का नाम लेके तुम्हारे गुरु डालचन्दजी ने तुमको सिखलाई तो निश्चय हुवा कि भीषमजी जीतमलजी की श्रद्धा से भी डालचंदजी की श्रद्धा अति विपरीत हुई. कि जिसे परमेश्वर के वचनों से अतिरिक्त प्ररूपणा

करने की कमर बांधी तो हे भोले भाई ऐसे सिद्धांत से विपरीत प्ररूपणा करके अपने मत को सच्चा करने को चाहते हो परन्तु विद्वानों के सामने तुम्हारा मत सत्य कभी नहीं ठहरता है. किन्तु सत्य होगा सो ही ठहरेगा. तो तुम्हारी नसीथ की आचारांग की उत्तराध्ययन की तीनों की साक्षी गाथो को बचाने के निषेध में लिखी वह सर्व सूत्र से विपरीत और तुम को ही असत्यवादी ठहरानेवाली हुई.

पूर्वपक्ष—हमारी साक्षी सत्य नहीं हुई तो खैर हमने यह भी लिखा है कि जो आप जीव को बचाने में धर्म मानते हो तो सूत्र का पाठ दिखाइये.

उत्तरपक्ष—हा पाठ सिद्धात में बहुत ठिकाने में है सो हम थोड़े से लिख के बताते हैं सूत्र उत्तराध्ययन का अध्ययन २२ वें में कथन है कि श्री नेमीनाथजी की इच्छानुसार सारथी ने जीवों को छोड दिये. तब नेमीनाथजी ने सारथी को जीवों को बचाने का इनाम दिया. तो प्रकट सूत्र के प्रमाण से जीव बचाना अभय दान में है. और अभयदान देने से जीव संसार को पडत करके मोक्ष गति का फल को प्राप्त होता है तिसी हेतु से श्रीनेमीनाथजी ने जीव बचाने का इनाम दिया है.

पूर्वपक्ष—यहा तो हमारे गुरु जीतमलजी का कहना है कि नेमीनाथजी तोरण से पीछे फिरे सो तो अपना पाप टालने को पीछे फिरे. परन्तु पशु जीव को बचाने वास्ते नहीं फिरे ऐसा हमारे गुरुजी कृत भ्रम विध्वसन का पत्र ४७ वा पर लेख है. सो वह यह है तथाच ( केतला एक कहे असजती री जीवणो वाछया धर्म नही. तो नेमनाथजी जीवारे हित वाछयो इम कयो

त्यां जीवांरे मुक्ति रो हेत तो थयो नहीं ते माटे जीवां रो जीवणो वांछ्यो ए जीवा रो हित छे इम कहे. वली ( सणु को से जीव हैउ ) ए पाठ रो उंधो अर्थ करी जीवां रो हे तथा पे छें. साणू को से कहेतां अनुकंपा सहित ) जी येहिउ, केता जीवां रो हेत वांछ्यो ते जीवां रो जीवणो वाछ्यो. इम कहे ते झूठरा बोल्लणहार छै एतो विपरीत अर्थ करे छै त्यां जीवां रे जीवण रे अर्थे तो नेमीनाथजी पाछा फिरया नही. एतो जीवांरी अनुकंपा कही तेनो न्याव इम छैं जे म्हारा व्यावरे वास्ते यां जीवा ने हणे तो मोने यह कार्य करवो नहीं इम विचारी पाछा फिरथा एतो अनुकपा निरवद्य छै अने जीवरो हेत वाछ्यों सूत्र नो नाम लेई कहे ते सिद्धांतरा अजाण छै अने केतला एक टवा में कह्यौ सकल जीवांनां हितकारी तेहनो न्याय इम प्रथम तो अव चूरी पाइ टीका में तथा दीपिका में यह अर्थ नथी ते माटे एटवो तें टी का नो नथी. इत्यादि तथा पत्र ४८ वां पर लिखा कि-( एकारज मोने परलोक में कल्याणकारी भलो नहीं इम विचारी पाछा फिरया पिण जीवाने छोडाय चाल्या नही ) इति.

यह हमारा गुरु जीतमलजी का कहना है तिससे हम श्रद्धते है कि श्री उत्तराध्ययनजी का बाईसवां अध्ययन की दीपिका पाई टीका अवचूरी में श्री नेमीनाथजी का जीवों पर हित करना या पशुओं को छोडाने का कथन नही होगा जेकर होवे तो हम को आप मूल सूत्र दीपिका या पाई टीका या अवचूरी का लेख दिखलाओ परन्तु टवार्थ तो हमारे गुरुजी ने जीवों के हित विषय में दीपिकानुसार ठीक नहीं माना ताके उसको छोड के प्रमाण बताइये.

उत्तरपक्ष–हे भाई तुम्हारे गुरु जीतमलजी ने तो ऐसा कहा है कि जैसे कोई हाथ से सूर्य को ढाक के कहे कि सूर्य आकाश में है ई नहीं तो ऐसी चेष्टा से सूर्य नेत्रवालों को नजर आता बंध नहीं होता है. तैसे ही श्री नेमीनाथजी महाराज का जीवों पर हित करना सूत्र का पाठ दीपिका में है और नेमीनाथजी की इच्छा माफिक सारथी ने पशु जीवों को छोड दिया तिसका इनाम श्री नेमीनाथजी ने सारथी को दिया. तिसका अधिकार सूत्र का मूल पाठ दीपिका अवचूरी और पाई टीका में खुलासावार है ता पि तुम्हारे पूज्य जीतमलजी अपनी स्वकपोल कल्पित चेष्टा से सूत्र का कथन को छिपाते हैं कि उत्तराध्ययन का बाईसवा अध्ययन की दीपिका में ( जीयेहेउ ) का अर्थ जीवों का हित वंछने का नहीं है सो कहते है और लिखते है कि श्री नेमीनाथजी ने जीव छुड़ाया चाल्या नहीं तो ऐसा जीतमलजी की स्वकपोल कल्पना से सूत्र का कथन ज्ञान नेत्र वालों से छिपा नहीं रहता है सो अब हम मूल सूत्र का पाठ और दीपिका अवचूरी पाइ टीका काही ज प्रमाण प्रकट वतलाते है कि श्री नेमीनाथजी महाराज की इच्छानुसार सारथी ने पशु आदिक जीवों को छोड दिये. तब श्री नेमीनाथजी ने सारथी को इनाम दिया वह सूत्र का पाठ लिखते हैं सो हे भव्यों एकाग्र चित्त से विचार के सत्यपक्ष का ग्रहण करना

सूत्रपाठ–अ, हसो, तत्थ, निज्जंतो, दिस्स, पाणे, भयद्दुये, वाडेहिं, पिंजरेहि, च, सनिरुद्धे, सदुक्खिए, ॥ १४ ॥ जीवियंत, तुसपत्ते, मसट्ठा, भखियव्वए, पासित्ता, से, महापणे, सारहिं इणमव्वइ ॥ १५ ॥ कस्सट्ठा, इमेपाणा, एएसव्वे, सुहेसिणे, वा-

डेहिं, पंजरेहिं, च, सन्निरुद्धा, य, अत्थिहिं, ॥ १६ ॥ अह, सारही, तओ, भणइ, एए, भद्दाओ, पाणीणो, तुज्झं, विवाह-कज्जमि, भायावउ, वहुंजणं, ॥ १७ ॥ सोऊण, तस्स, सोवयणं वहुपाणि, विणासणं, चितइ, से, माहापन्ने, साणुक्कोसे, जिये-हिओ, ॥ १८ ॥ जइ, मज्झ, कारणा एए, हम्मिति, सुवहु, जीया, न, मे, एयंतु, निस्सेसं, परलोगे, भविस्सइ ॥ १९ ॥ सो कुडलाण, जुयलं, सुत्तयं, च, महायसो, आभरणाणि, व, सव्वाणि, सारहिस्स, पणामए, ॥ २० ॥

अथ दीपिका ॥ युग्मं ॥ अथ अनंतरं से नेमिकुमार सारथिं इदमब्रवीत् किं कृत्वा. तत्र विवाह मण्डपा सन्ने निर्मन् अधिगच्छन् भयद्रुतान् भय व्याकुलान् प्राणान् जीवान् स्थल चरान् मृग शश सूकर तित्तिर लावकादीन् मां साथ भक्षितव्यान् शासित्वा. इति विचार्य दृष्ट्वा कथं भूतान् प्राणान् वाटकैं भित्तिभिः कण्टक वाटिका भिर्वा निरुद्धान् अतिशयेन यन्त्रितान् पुनः पञ्जरै र्लेविहवंश शलाकादि विनिर्मितैः पक्षि नियन्त्रणा स्थानैः सन्निरुद्धान् अतएव सुदुःखितान् पुनः कीदृशान् जावितांतं संप्राप्तान् ते प्राणिन एव जानंति अस्माकं मरणं आगतं कुतोऽस्माकं जीवितं इति मरण दशा संप्राप्तान् कीदृशो नेमिकुमारो महाप्राज्ञो महाबुद्धि सहितः अर्थात् ज्ञान त्रयेण विस्तीर्ण बुद्धिरित्यर्थः॥१५॥ सारथिं किमब्रवीदित्याह. हे सारथे इमं मत्यत्तं दृश्यमाणाः सर्वे प्राणाः वाटकैश्चपुनः पंजरैः सन्निरुद्धाः अत्यंतं नियंत्रिताः कस्यार्थं कस्य हेतो अत्थइ. इति तिष्ठंति. कीदृशाः इमे प्राणाः सुखार्थिनः सर्वे संसारिणो जीवा सुखार्थिनः सति किमर्थं दुःखी क्रियंते भगवान् जानन् अपि जीव दया प्रकटी करणार्थं सारथिं मच्छेति

ाव: ॥ १६ ॥ अथ नेमिकुमार वाक्य श्रवणानंतरं तत सार-
प्रभणति हे स्वामिन् एतेभद्र प्राणिनः युष्माकं विवाह कार्ये बहु
नान् यादव लोकान् भोजयितु एकत्र मीलिताः सन्ति ॥१७॥
इति. सनेमिकुमारस्तस्य सारथेर्वचनं श्रुत्वा चिंतयति कीदृशः
महाप्राज्ञः महाबुद्धिमान् पुनः कीदृशः सजीवेहितः जीवविषये
हितप्सुः पुनः कीदृशः सानुक्रोशः सह अनुक्रोशेन वर्तते इति
ानुक्रोशः सदयः अथवा जीव इहि निश्चयेन सानुक्रोशः सक-
णः तु शब्दः पूरणे कीदृश सारथेर्वचन बहु प्राणि विनाशन
हु जीवाना विघातकारकं ॥ १८ ॥ तदा नेमिकुमारः किंचि-
यतीत्याह यदि मम विवाहादि कारणेन एते सुबहवः प्रचुराः
ीवा हनिष्यन्ते मारयिष्यति तदा एतद्हिंसाख्यं कर्म परलोके
रभवे निश्रेयस कल्याण कारिन् भविष्यति. परलोक भीरुत्वस्य
त्यन्तं अभ्यस्ततया. एवं अभिधानं अन्यथा भगवतश्चरमदेह-
चात् अतिशय श्लाघ कृत एवं विधा चिंता इति भावः ॥१९॥
नेमिकुमारो महायशा नेमिनाथस्याभिप्रायात् सर्वेषु जीवेषु बंध-
भ्यो मुक्तेषु सत्सुसर्वाणि आभरणानि सारथे प्रणामयति ददाति
कानि तान्याभरणानि कुडलाना युगुलं पुनः सूत्रकं कटिदवरकं
वकारात् आभरण शब्देन हारादिनि सर्वांगोपाग भूषणानि
सारथेर्ददौ ॥ २० ॥ इति ॥

सूत्रार्थः—अथ इसके अनन्तर वह जो नेमिकुमार हैं सो
सारथी के प्रति यह वचन बोलते भये कहा करके विवाह मंडप
में गमन करता हुवा भयकर के व्याकुल जीव जो स्थलचर मृग
(हरिण) शशला सूकर तीतर लावो (पक्षि विशेषः) इत्यादिक
मास के वास्ते भक्षण करने योग्य उन जीवों को विचार पूर्वक

देख करके कैसे कहैं वे जीव भीत्यां का वाड़ा करके और काटों का बाड़ा करके अत्यन्त रोके गये है फिर कैसे कहैं वे जीव लोहे और वंश की शलायां करके वनाये हुये पिजरों कर के अर्थात् पक्षियों के रोकने के जो स्थान उन्हीं करके रोके गये इस हेतु से दुखित होरहे पुनः कैसे कहे वह जीव प्राणों के नाश को प्राप्त होरहे अर्थात् वह प्राणी जानते हैं कि हमारा मरण आ गया. अव हमारा जीवन कैसे होवे इस प्रकार से मरण दशा को प्राप्त होरहे है कैसे कहे हैं वह नेमिनाथ महाबुद्धि सहित अर्थात् मति श्रुति अवधि ३ ज्ञान करके विस्तीर्ण बुद्धि हो रही है जिनकी ॥ १५ ॥ वह नेमिनाथजी सारथी से क्या बोलते भये सो कहते है हे सारथी यह प्रत्यक्ष दीख रहे जो सर्व प्राणी वाड़ा करके पीजरों करके अत्यन्त रोके गये और खडे है सो किस वास्ते और कैसे कहैं ये प्राणी सुख की इच्छा करने वाले सर्व संसारी जीव है सो सुख की इच्छा करने वाले है तो फिर वंधनादि करके क्यों दुखी किये जाते है भगवान् जानते हुये भी जीवों की दया प्रकट करने के वास्ते सारथी को पूछते भये यह अभिप्राय है ॥ १६ ॥ नेमिनाथजी के वचन सुन के पीछे सारथी वोलता भया हे स्वामिन् जो निरपराधी-पणा से कल्याणकारक जो यह जीव है सो आपके विवाह कार्य में वहुत जन जो यादव लोक उनको भोजन कराने वास्ते इकठे करे गये है ॥ १७ ॥ वह जो नेमिकुमार है सो सारथी का वचन सुन के चिंतना करते भये. कैसे कहैं वह नेमिकुमार, महा-बुद्धि वाले. फिर कैसे कहे जीव के विषे हितकारक. फिर कैसे कहैं दया करके सहित. अथवा जीव के विषे निश्चय करुणा

रके साहित तु शब्द पाद पूरणार्थ है. कैसाक यह सारथी का
चन बहुत प्राणी का विनाश करने वाला ॥ १८ ॥ उस वक्त
नेमिनाथ क्या चिंतना करते भये. जो मेरा विवाहादिक का-
ण से बहुत से जीव मारे जावेंगे तब यह हिंसा कर्म परलोक
कल्याणकारक न होगा परलोक से जो डरना उसका अत्य-
त अभ्यासपणा करके यह कथन है नहीं तो भगवान का चरम
रीर होने से अति ही ज्ञाता होने से इस प्रकार की चिंता
यों होती ॥ १९ ॥ वे नेमिकुमार बडे यश के धारन करने
ाले नेमिनाथ के अभिप्राय से संपूर्ण जीव बंधन से छूट गए
व सपूर्ण आभरण सारथी को देते हुए कौन से आभरण है.
ुडलों का जोडा, फिर कडोरा, चकार शब्द से आभरण शब्द
करके हारादिक जो संपूर्ण अंग उपाग के भूषण वह भी सारथी
को देते भये ॥ २० ॥ इति दीपिकार्थः ॥ अब देखो २ हे
मित्रो यह सूत्रपाठ दीपिका से प्रकट खुलासा है कि श्री नेमि-
ाथ भगवान् जिसवक्त राजीमती को परणने वास्ते तोरण पे
आये तहा बहुत जीवों को बाडे में और पिंजरे में अति दुखित
ेख करके उनकी करुणा लाके जानते हुए भी जीवों को ब-
चाने वास्ते सारथी को पूछा कि यह जीव बिचारे सुख के अर्थी
इनको क्यों रोक रक्खे हैं तब सारथी ने कहा कि भो स्वामिन्!
यह जीव यादवों को भोजन देने वास्ते इकट्ठे किये गये यह
वचन सुन के श्री नेमिनाथ परमेश्वर हिंसा से डरते भये. और
जीवों का हित चिंतते भये. यह अभिप्राय नेमिनाथ का था कि
यह जीव बिचारे छूट जावें तब सारथी ने नेमिनाथ के अभि-
प्राय को जानके सर्व जीवों को बाडे से और पिंजरे से छोड

दिये. तब श्रीभगवान् ने सारथी को कुण्डल युगल हारादि सर्व
आभरण इनाम में दे दिये. देखो भाई यह प्रकट सूत्र और सूत्र
की टीपिका का कथन है तो फिर तुम लोग जीव बचाने में
पाप होता है. धर्म नहीं. या जीवका जीवना वंछने में पाप
तुम्हारे गुरुजी बतलाते हैं तो क्या श्री नेमिनाथ जी से भी
तुम्हारे गुरुजी को अधिक ज्ञान है. नहीं नहीं यह प्रकट दीखता
है कि तुम नेमिनाथ जी की श्रद्धा से विपरीत कथन करने वाले
हो. क्योंकि जो तुम्हारे सरीसी भगवान् की श्रद्धा होवे तो
सारथी ने जीव छोड़े तब आभरण गहने इनाम में क्यों देते.
क्योंकि यह बात प्रत्यक्ष प्रमाण से ही दीखती है कि जो कोई
अपने मालिक की इच्छा प्रमाणे काम करे तब उसपर मालिक
खुश होके इनाम देते है जैसे कि उवाई सूत्र में कोणिक राजा
को बागवान् ने श्रीभगवान् के पधारने की बधाई दी. तब राजा
ने मुकुट को वर्ज के सर्व आभरण बधाई में दिये. क्योंकि को-
णिक को श्री भगवान् के आने की बधाई पर अति प्रेम था तैसे
ही यहां श्री नेमीनाथजी को जीवों को छोड़ने रूप दया पर
अति प्रेम था. जिससे सारथी ने जीवों को खोल दिये तब
कुंडल हारादि सर्व गहने सारथी को दिये. बस यह प्रकट मूल
सूत्र और टीपिका का लेख. हमने ऊपर इसलिये लिखा है.
हे बुद्धिमानों पक्ष छोड के विचारना कि तुम्हारे गुरु जीतमल-
जी की कल्पना सरासर सूत्र का कथन को छिपाने की है कि
नहीं परन्तु हे भव्यो न्यायपक्षी होके सूत्र का कथन को वि-
चारना हमने तो तुम्हारे पूज्यजी के और तुम्हारे मतव्य मुजब
सूत्र का टबार्थ को छोड़ के सूत्र का पाठ अरु टीपिका और

दीपिका की हीज भापा लिखी है. और यह भी ख्याल करना कि तुम्हारे पूज्य जीतमलजी ने लिखा कि नेमिनाथजी ने जीव छोडाया चाल्या नहीं. यह कहना निरर्थक है कि नहीं. और बुद्धिवल होवे तो विचारो कि मूल सिद्धात और दीपिका में लिखा है वह सच्चा है कि भ्रम विध्वंसन की कल्पना सच्ची. निरपक्षी जीव होगा वह तो सिद्धात के वचन को ही प्रमाण करेगा. परन्तु मिथ्या कल्पना कि जो सिद्धात से दीपिका से नहीं मिलै उसको प्रमाण नहीं करेगा. जेकर हठवाद करके. यह प्रत्यक्ष सिद्धात की साक्षी को भी नही मानोगे तो हम समझेंगे कि इन जीवों के प्रबल मोह कर्म का उदय हुवा है कि जिससें सर्वज्ञ प्रणीत सिद्धाल की श्रद्धा छोड के विपरीत कथन को मान बैठते हैं. हमने तो तुम्हारे हित के लिये मूल और दीपिका टीका सहित साक्षी लिखी है. परन्तु तुम्हारे सरीसी साक्षी नहीं लिखी कि नमिराज की आखों में अमृत झरता है. और एक वार देखने से सपूर्ण अत'पुरादिक की रक्षा हो जावे ऐसा उत्तराध्ययन का नाम लेके लिख दिया. परतु वह लेख उत्तराध्ययन के मूल अर्थ टीका दीपिका अवचूरिका आदिक में कहां भी नही लिखा है ऐसी एक नहीं किंतु बहुतसी साक्षी तुमने विपरीत सूत्र का नाम लेके लिखी हैं सो हम ऊपर लिख चुके हैं और आगे फिर भी लिखेंगे. और हमने जो साक्षी दी है वह मूल सूत्र अर्थ दीपिका से लिखी है. उसका मतलब यह है कि जो भव्य जीव आत्मा का हितेच्छु होगा तो विचार लेवेगा. और जीतमलजी का वनाया भ्रम विध्वसन के पत्र ४७ मा पर ऐसा लिखा है कि—

